# मानस-कोश




कोशकार - श्री शिवशङ्कर श्रीवास्तव

सम्पादिका - डॉ० नवलता

# मानस-कोश

## समर्पण

(त्वदीयं वस्तु हे तात, तुभ्यमेव समर्पये।)



श्री शिवशङ्कर श्रीवास्तव तथा श्रीमती अञ्जना श्रीवास्तवा

(जन्म-18-11-1925, अवसान-28-03-2001) (जन्म-31-03-1933, अवसान-12-10-1988)

सम्पादिका-डॉ० नवलता

सम्पादिका तथा प्रकाशिका : डॉ0 नवलता
के–680, आशियाना, कानपुर रोड,
लखनऊ–12
मो0 : 9451077286

वर्ष : 2011
संस्करण : प्रथम

मूल्य : 150/–

मुद्रक : एस. के. ग्राफिक्स,
एल.जी.एफ–3, शिवा प्लाजा,
इंजीनियरिंग कालेज चौराहा,
जानकीपुरम् लखनऊ
मो0 : 9415470330

# अभिमत

भारतीय संस्कृति का वर्तमान युग तुलसी का है जिनकी रामचरित मानस, समाज के आस्थापूर्ण जीवन के लिये एक अविरलधारक स्रोत है। तुलसी की भाषा, उदार अवधी है। उदार इसलिए कि उसमें अन्य भाषाओं के अवधीकृत रूप भी प्रयुक्त किये गये हैं।

आधुनिकता के चाकचिक्य में अवधी का वह ज्ञान, जो पारम्परिक रूप से परिवारों में प्राप्त रहता था, कुछ लुप्त सा होने लगा है। और रामचरितमानस के अनुशीलन हेतु यह आवश्यक है कि शब्दों का सुबोध एवं सरल अर्थ बताने वाला कोई ग्रन्थ हो।

मेरे अग्रज भाई शिवशंकर जी ने निष्ठा–पूर्वक अनवरत कठिन प्रयास करके यह अत्यन्त आवश्यक एवं उपयोगी कार्य सम्पन्न किया है। इसके लिये मैं उनका अभिनन्दन करता हूँ। राम के प्रति उनकी दृढ़ एवं अनन्य निष्ठा ही इस महनीय कृति की प्रेरणा एवं मूल है। यह सुयोग्य व्यक्ति की श्लाघ्य कृति है।

इसका प्रथम संस्करण उनके न रहने के बाद प्रकाशित हो रहा है। यह दायित्व उनकी विदुषी पुत्री डा० नवलता जी (विभागाध्यक्ष, संस्कृत विभाग, वी एस.एस.डी. कालेज कानपुर) एवं हम सब का होगा कि प्रयोग के पश्चात् जो भी उपयोगी परिष्कार अपेक्षित हो, समय–समय पर किया जाता रहे। राम जी का ग्रन्थ है, वे इसे अवश्य प्रशस्त करेंगे।

**प्रो० गोपालकृष पाण्डेय**
पूर्व अध्यक्ष, विधिसङ्काय
वी.एस.डी. कालेज, कानपुर
तथा अध्यक्ष, बार कौंसिल, कानपुर

# भूमिका

शब्दकोश संरचना सुधीजन के अथक श्रम की परीक्षा का परिणाम प्रस्तुत करती है। पुनः अवधी, ब्रज, भोजपुरी, बुन्देली तथा छत्तीसगढ़ी आदि बोलियों पर आधारित ग्रन्थ में निहित् शब्दों के सटीक अर्थों का संयोजन करना एक लम्बा श्रमसाध्य व्यापार है। ग्रन्थ की बोली या क्षेत्रीय भाषा की प्रकृति से परिचित होना शब्दाकोश निर्माता की ज्ञानक्षमता का प्रथम सोपान है। इनमें भी अवधी अवध क्षेत्र के बारह जिलों में तो बोली ही जाती है, इनके समीपवर्ती अन्य जिलों में भी इस बोली या भाषा में विचारों का आदान–प्रदान किया जाता है। अवधी में प्रयुक्त शब्द लोच के साथ भिन्न–भिन्न रूपों में उच्चरित होते हैं। लरिका शब्द लरिकवा लरिकउना, लरिकऊ लरिकउनू आदि भिन्न–भिन्न रूपों में प्रयुक्त होते हैं और यथास्थान इनका अर्थ भी भिन्न–भिन्न होता है। रुपया जब अपने बड़प्पन के साथ अवधी के द्वार पर आता है तो वह रुपइया हो जाता है और अपनी लघुता हीनता और न्यूनता के साथ उपस्थित होने पर रुपल्ली बन जाता है। यहीं नहीं, नाना अर्थों को वहन करने वाला शब्द भिन्न–भिन्न सन्दर्भों में अर्थ की विविधता को उजागर करता हैं। कोशकार शब्द की प्रकृति और उसके सन्दर्भ की संस्कृति को भी पहचानता है।

रामचरितमानस में प्रयुक्त शब्दों का कोश निर्मित करना कदाचित् और दुष्कर कार्य है क्योंकि जिस ग्रन्थ को समझ पाने में बड़े–बड़े विद्वानों के पसीने छूटते हैं उसमें अर्थ को समझाना, भाव को समझना और शब्द अर्थ के मध्य अभिव्यक्त तत्त्व के यथार्थ को जानना एक अति दुरूह कार्य है।

गोस्वामी तुलसीदास ने तो घोषणा के रूप में रामचरितमानस को अगम कहा है किन्तु इस अगम ग्रन्थ को सुगम बनाने के लिए साधक को तीन क्षमताओं से सम्पन्न होने की अनिवार्यता पर बल दिया गया है। पहली क्षमता तो इसके अध्येता के हृदय में अगाध श्रद्धा का होना अनिवार्य है। इस ग्रन्थ में तर्क आदि के सहारे प्रवेश असम्भव है। दूसरी क्षमता है सज्जनों, विद्वानों, साधकों और सन्तों का दीर्घकालिक सत्संग क्योंकि इसमें बड़े–बड़े ज्ञानियों को यह शिक्षा की दी गयी है कि –"तबहिं होइ सब संसय भंगा, जब बहुकाल करिअ सत्संगा।" तीसरी क्षमता है–भगवद्भक्ति, रामभक्ति। इन तीनों अथवा इनमें किसी एक क्षमता के अभाव में मानस के तत्त्व का

ज्ञान प्राप्त करना केवल कल्पना है। इस तत्त्व को तो गोस्वामी जी ने घोषणा के साथ प्रस्तुत किया है–("जे श्रद्धा सम्बल रहित नहिं संतन्ह कर साथ। तिन्ह कह मानस अगम अति जिन्हहिं न प्रिय रघुनाथ।।")

विचित्र बात जो यह है कि गोस्वामी तुलसीदास सहित इस ग्रन्थ के जो चार वक्ता हैं, वे चारों महाज्ञानी परमभागवत विवेकी और सिद्ध सन्त है। यही नहीं, 'रघुपति कथा प्रसंगा" को उद्घाटित करने के लिए प्रश्न करने वाले अथवा विनम्र निवेदन करने वाले साधक भी भक्त हैं, महाज्ञानी हैं, गुनराशी है। प्रथम वक्ता हैं–शिव, जो इस ग्रन्थ के आदि निर्माता कहे गये हें और जो कैलाश पर्वत पर पार्वती को इस ग्रन्थ की कथा सुनाते हैं। दूसरे वक्ता काकभुशुण्डि है जो नीलगिरि पर ज्ञानवृद्ध पक्षियों को भक्ति की कथा सुनाते हैं, प्रयाग में कर्मकाण्ड घाट के वक्ता याज्ञवल्क्य तृतीय हैं जिन्होंने साक्षात् सूर्य से वेदों की शिक्षा प्राप्त की है। और इस घाट पर यही कथा तुलसी जनसामान्य को सुनाते हैं। इन चारों घाटों से अभिव्यक्त मर्म को उद्घाटित करने वाले शब्दों के यथार्थ को समझने में एक लम्बी अध्ययन साधना की आवश्यकता है।

यही नहीं, एक ही शब्द अन्यान्य सन्दर्भों मे कैसे भिन्नार्थ प्रस्तुत करता है, उसकी बानगी यहाँ देखी जा सकती है। "हम अब बनते बनहिं पठाई" और "सहत दुसह बन आतप बाता" जैसी अर्धालियों में पहली में प्रयुक्त बन अरण्य जंगल का द्योतक है जबकि दूसरी अर्धाली में बन का अर्थ पानी है। ऐसे अगनित शब्द मानस में हैं जिनके अर्थ की बारीकियों पर ध्यान देना अभीष्ट है। कहीं–कहीं संस्कृत के विशुद्ध शब्दों को घिसकर गढ़े गए अवधी शब्दार्थ का मर्म पहचानना भी कोशकर्ता के लिए एक चुनौती है। आकर्ण्य को अकनि उपानह को पनही के रूप में स्वीकार करना यहां अभीष्ट होगा।

यह सुखद संयोग है कि बाबू शिवशङ्कर श्रीवास्तव जी ने श्रम साधना के साथ मानस के अध्ययन, संस्कारवश श्रद्धालु होना और सन्त और विद्वानों के लम्बे सत्सङ्ग के परिणामस्वरूप भगवद्भक्त होना, इन तीनों गुणों को अर्जित किया था। घर छोड़कर विरक्ति के साथ विरक्तों का सङ्गी होना और अनवरत अध्ययन के परिणामस्वरूप कतिपय तथाकथित विरक्तों की हीन मानसिकता से कुण्ठित होकर उनसे अलग होना तथा रामचरित मानस को श्री मञ्जुल जी के सान्निध्य और संरक्षण में एक लम्बा समय व्यतीत करना यह इनके मानस शब्दकोश के निर्माता होने के लिए वरदान सिद्ध हुआ।

इसे कोई नकार नहीं सकता, कि मानस परिष्कृत अवधी में लिखा हुआ ग्रन्थ है किन्तु इसे भी सब जानते हैं कि सात काण्डों में विभक्त इस ग्रन्थ के प्रत्येक

काण्ड का मङ्गलाचरण संस्कृत में है और यह विशुद्ध व्याकरणसम्मत संस्कृत तुलसी के संस्कृत ज्ञान का प्रमाण है। बाबू शिवशङ्कर जी ने लघुसिद्धान्त कौमुदी श्रीमद्भगवद्गीता और भागवत जैसे ग्रन्थों का श्रमसाध्य अध्ययन किया। इन ग्रन्थों की भाषा की प्रकृति से परिचित होने के लिए उन्होंने जो कुछ किया वह उनकी अखण्ड साधना का उद्घाटक है।

जिस प्रकार, 'निज कवित्त केहि लाग न नीका' के न्याय से काव्य रचना स्वान्तः सुखाय कही गई है, वहीं, 'जो प्रबन्ध नहिं बुध आदरहीं। सो श्रम बादि बाल कवि करहीं' कवि की लोकोपकारिणी वृत्ति को उजागर करता है। कोशकार निश्चित रूप से अपने श्रम और ज्ञान को जन–जन में बाँट कर सतत आत्म सुख का अनुभव करना चाहता था।

कहा जाता है कि इस कोश के लेखक आज भौतिक शरीर से इस संसार में नहीं है किन्तु इस ग्रन्थ के अध्येताओं के साथ ये जरारहित यशः शरीर से सदैव विद्यमान रहेंगे।

यह संयोग और सौभाग्य का विषय है कि उनकी आत्मजा डा0 नवलता संस्कृत साहित्य की एक विदुषी महिला हैं और वे इस ग्रन्थ का मुद्रण और प्रकाशन करा रही हैं। मेरी मंगलकामना है कि डा0 नवलता आयुष्मती हों और शिवशङ्कर श्रीवास्तव जी का यशः शरीर युग–युगों तक साधकों के चिन्तन चक्षुओं के समक्ष नाचता रहे।

अक्षय तृतीया
2011 ई0

**डा0 जितेन्द्र नाथ पाण्डेय**
पूर्व आचार्य हिन्दी विभाग
लखनऊ विश्वविद्यालय, लखनऊ

# साङ्केताक्षर

बालकाण्ड — बा

अयोध्याकाण्ड — अ

किष्किन्धाकाण्ड -- कि

अरण्यकाण्ड — अर

सुन्दरकाण्ड — सुं

लाङ्काकाण्ड — लं

उत्तरकाण्ड — उ

# प्राक्कथन

भोगवादी सभ्यता तथा अर्थप्रधान जीवनशैली के कारण शिथिल होते जीवन मूल्यों ने आज जीवन को अस्त–व्यस्त तथा वैषम्यपूर्ण बनाया है। समाज की डगमगाती जीवननौका की पतवार के रूप में गोस्वामी तुलसीदासकृत रामचरित मानस का अवतरण आज से चार–साढ़े चार शताब्दियों पूर्व एक ऐसे समय में हुआ था, जब धर्मबोध तथा जीवन–मूल्यों के मर्म को जनमानस तक पहुँचाने की नितान्त आवश्यकता थी। जब राष्ट्र के अस्तित्व का सङ्कट उपस्थित होने लगा, तो तुलसी दास जी ने रामचरितमानस लिखकर युगधर्म तथा राष्ट्रधर्म का निर्वाह किया। उन्होंने शास्त्रों का मन्थन कर रामकथा के सूत्र में, आगमनिगम–पुराण रामायण तथा अन्यत्र बिखरी ज्ञान मुक्ताओं को पिरोकर 'मानस' के चिर सुगन्धित माल्य की रचना की। जैसा कि उन्होंने स्वयं घोषणा की–

नानापुराणनिगमागमसम्मतं यद्<br>
रामायणे निगदितं क्वचिदन्यतोऽपि।<br>
स्वान्तःसुखाय तुलसी रघुनाथगाथा–<br>
भाषानिबन्धमतिमञ्जुलमातनोति।।

स्वान्तः सुखाय होते हुए भी यह गाथा सर्वजनसुखाय तथा सर्वजन–हिताय है, इसमें सन्देह नहीं। यह 'स्वान्तः, जनसामान्य का 'अन्तः' बन गया है। 'स्व' और 'सर्व' के सामानाधिकरण्य का सबसे बड़ा प्रमाण मानस का लोकभाषा अवधी में निबन्धन है। इसी प्रकार मानस की सर्वकालिक तथा सर्व व्यापी लोकप्रियता एवं सर्वग्राह्यता का प्रमाण उसका विश्व की अनेक भाषाओं में अनुवाद है।

अस्तु। भारतीय परिप्रेक्ष्य में विगत कुछ दशाब्दियों में भाषागत वैभव का तीव्रता से ह्रास हुआ है, जो आसन्न सांस्कृतिक सङ्कट का सङ्केत है। वर्तमान युवा पीढ़ी तथा आने वाली पीढ़ी अवधी तो दूर, खड़ी बोली के भी शुद्ध स्वरूप को ग्रहण कर पाने की स्थिति में नहीं है। किन्तु भाषाओं तथा बोलियों के मूल स्वरूप की रक्षा की नितान्त आवश्यकता है। संवेदनशील सुधीजन इस दिशा में प्रयास करते रहे हैं। इस परिप्रेक्ष्य में कोशों की उपादेयता तथा प्रासङ्गिकता को उपेक्षित नहीं किया जा सकता।

इसी क्रम में मेरे प्रातःस्मरणीय पूज्य पिता स्व0 श्री शिवशङ्कर श्रीवास्तव ने अनेक वर्षों के परिश्रम से रामचरित मानस के दो विशिष्ट कोशों की रचना की थी। एक 'अवधी खड़ी बोली' तथा दूसरा मानस में ही आये 'पर्यायवाची शब्द कोश। प्रसङ्गवश इस कोश के रचयिता का संक्षिप्त परिचय आवश्यक है। 18 नवम्बर 1925 मे सीतापुर जनपदान्तर्गत अटरिया के निकट मऊ नामक गांव के एक कायस्थ परिवार में जन्मे मेरे पिता जी (शिवशङ्कर श्रीवास्तव) अपने पिता (मेरे पितामह) स्व0 श्री बाबूराम श्रीवास्तव की एकमात्र सन्तान थे। मेरे पितामह श्री बाबूराम श्रीवास्तव व्यवसाय से शिक्षक थे तथा लखनऊ में हुसैनगंज स्थित चुटकी भण्डार मिडिल पाठशाला में अध्यापक थे। मेरे पिता जी की आरम्भिक शिक्षा भी वहीं हुई। शिक्षक पिता के सात्त्विक संस्कार तथा अपने अदृष्टवश उनमें आध्यात्मिक प्रवृत्ति की प्रधानता थी। तेरह वर्ष की अवस्था में पूर्वजन्म के संस्कारवश आप घर छोड़कर चले गये तथा तीन वर्षों तक साधुसङ्गति में रहे। कुछ समय स्वामी भजनानन्द के प्रशिष्य तथा स्वामी योगेश्वरानन्द के शिष्य के रूप में रहे। किन्तु पश्चात् 'साधुमण्डली' में कृत्रिम आडम्बर तथा मिथ्याचरण को देखकर (जैसा कि उन्होंने मुझे स्वयं बतलाया था) एकवस्त्रधारी साधु वेश त्याग दिया। उसी अवधि में वे कन्नौज में श्रीमञ्जुल जी कथावाचक से प्रभावित हुए तथा कुछ समय तक उनके संरक्षण में रहे। वहाँ रहकर वे श्रीमञ्जुल जी की पुस्तकों की दुकान का अवेक्षण करते रहे। इस अवधि में उन्होंने अनेक धार्मिक तथा आध्यात्मिक ग्रन्थों का गहन अध्ययन किया। लघुसिद्धान्त कौमुदी, श्रीमद्भगवद्गीता तथा रामचरितमानस इनमें से प्रमुख थे।

तत्पश्चात् मेरे पितामह ने पुत्र की इस वैराग्यवृत्ति को वंशवृद्धि में बाधक देखकर उन्हें किसी प्रकार समझा बुझाकर वापस बुला लिया। उनकी औपचारिक शिक्षा मिडिल तक ही हुई। पश्चात् व्यक्तिगत परीक्षार्थी के रूप में हाई स्कूल, इण्टर तथा विशारद परीक्षाएँ उत्तीर्ण की। उन्हें हिंदी, अंग्रेजी, उर्दू तथा संस्कृत भाषाओं का ज्ञान था। अंग्रेजी के अच्छे ज्ञान के कारण 17 वर्ष की अवस्था में ही राशनिंग विभाग में (स्वतन्त्रताप्राप्ति के पूर्व) लिपिक पद पर कार्य किया तथा स्वतन्त्रताप्राप्ति के पश्चात् गांधीहत्या से आठ दिन पूर्व (रेल डाक व्यवस्था) विभाग में सार्टर पद पर नियुक्त हुए। यह मुझे इसलिए स्मरण है क्योंकि पिता जी ने मुझे बतलाया था कि नियुक्ति के ठीक आठ दिन पश्चात् महात्मा गांधी की हत्या हुई थी। उस समय राष्ट्रीय स्वयं सेवक संघ के बहुत से कार्यकर्ता सन्देह में बन्दी बनाए गये थे। मेरे पिताजी भी उनमें से एक थे तथा माननीय अटल जी के साथ एक रात एक ही बैरक में रखे गये थे। दो तीन दिन के पश्चात् वहां से मुक्त होने पर उन्हें अपने अंग्रेज अधिकारी के सामने बयान देना पड़ा था और 'अश्वत्थामा हतो नरा कुञ्जरो

वा' की युधिष्ठिर नीति का आश्रय लेकर उस पद से निलम्बित होने से अपनी रक्षा की थी।

यह एक प्रासङ्गिक विक्षेपक है। उसी वर्ष 1948 में उनका विवाह हुआ। एक सन्तान होने के तीन चार वर्ष बाद पत्नी (हमारी प्रथम मां श्रीमती कमला श्रीवास्तव) दिवङ्गत हो गई। पुनः 1954 ई0 में लखीमपुर के प्रतिष्ठित कायस्थ परिवार की सुशील, सुन्दरी, शिक्षित तथा साध्वी कन्या से उनका विवाह हुआ, जिनसे ज्येष्ठ सन्तति मैं स्वयं तथा मुझसे छोटे नौ भाई बहिनों ने जन्म लिया। मेरी माता जी का नाम श्रीमती अञ्जना था।

ईश्वर की कृपा से हमारे माता–पिता शिक्षित सद्धर्मी तथा आध्यात्मिक अभिरुचि वाले थे, तथा उन्होंने सदैव हमें सत्यनिष्ठा और नैतिकता के मार्ग पर चलने की शिक्षा दी। हमारे घर में एक लम्बे समय तक प्रातः ब्राह्म मुहूर्त में सभी भाई बहिन जगा दिए जाते। माता–पिता के साथ बैठकर पांच दोहा चौपाई रामचरितमानस का पाठ तथा व्याख्या (पिता जी के मुख से) होती थी। प्रत्येक पूर्णमासी को रामचरित मानस का सम्पुटरहित अखण्ड पाठ नियमित होता था। इस प्रकार परिवार में सबको सहज संस्कार के रूप में यह आध्यात्मिक तथा नैतिक विरासत मिली थी।

यद्यपि सेवा काल में पिता जी ने अनेक स्फुट कविताएं, भक्तिपद, शङ्कराचार्य की प्रश्नोत्तरी का हिन्दी काव्यानुवाद, भारतभाग्य (हिन्दी खण्ड काव्य), श्रीमद्भगवद्गीता का हिन्दी काव्यानुवाद आदि अनेक ग्रन्थों की रचना की, जिनमें से दो (भारत भाग्य तथा प्रश्नोत्तरी) ही प्रकाशित हो सके हैं, किन्तु सेवानिवृत्ति (1984) के पश्चात् प्रातः पारायण की भांति नित्य नियमितचर्या के रूप में परिश्रमपूर्वक यह मानस कोश तथा पर्यायवाची कोश (मानस) तैयार किया। दुर्भाग्य से मेरी माता जी स्व0 श्रीमती अञ्जना श्रीवास्तवा के दिवङ्गत होने (1988) के पश्चात् वे अस्वस्थ रहने लगे और 28 मार्च 2001 चैत्र शुक्ल तृतीया को हमें छोड़कर गोलोकवासी हुए।

उन्हीं की अन्तःप्रेरणा तथा ऊर्जा से अपने मातृगृह में उनके वस्तु–सग्रंह से मुझे पृष्ठों में बिखरी कविताएं, श्रीमद्भगवद्गीता का काव्यानुवाद तथा इस मानसकोश की पाण्डुलिपि प्राप्त हुई, किन्तु बहुत प्रयास के पश्चात् भी पर्यायवाची कोश, जो मैने उनके पास तैयार पाण्डुलिपि के रूप में देखा था, मुझे नहीं मिल सका।

यद्यपि यह मानस कोश भी स्वान्तःसुखाय ही रचा गया है, किन्तु परोक्षतः यह सप्रयोजन तथा लोकोपकार के लिए ही है, क्योंकि वर्तमान तथा भावी पीढ़ी के लिए मानस में प्रयुक्त लोकप्रचलित भी अवधी भाषा (बोली) के शब्दों के अर्थ दुर्बोध्य हो सकते हैं।

इस कोश में सङ्गृहीत शब्दों को चुन–चुन कर मानस के काण्ड/दोहा के सन्दर्भनिर्देश के साथ अकारादिक्रम से रखकर सन्दर्भित स्थल पर प्रयुक्त अर्थों का कथन किया गया है। इस प्रकार यह कोश नैघण्टुक परम्परा के निकट है।

पितृऋण से उऋण होने के लिए जहाँ जैविक वंश परम्परा का संवर्धन महत्त्वपूर्ण है, वहीं रचित साहित्य का संरक्षण संवर्धन भी पुत्र/पुत्री का कर्तव्य तथा दायित्व है। अपने उसी दायित्व का निर्वाह करते हुए इस मानस कोश को यथासम्भव, यथाशक्ति, यथामति सम्पादित कर प्रकाशित किया जा रहा है। यद्यपि सम्पादिका की इच्छा शब्दों के तत्सम रूप तथा सामान्य अर्थों को भी निर्दिष्ट करने की थी, किन्तु समयाभाव के कारण यहा कार्य सम्भव न हो सका। वैसे भी ज्ञान के विस्तार तथा सङ ग्रह की सीमा नहीं होती। क्रम तथा मुद्रण– टङ्कण सम्बन्धी त्रुटि न हो, इसका पूर्ण प्रयास करने के पश्चात् भी कहीं स्खलन हो जाना असम्भव नहीं है। अतः उसके लिए सुधी पाठक क्षमापूर्वक त्रुटिसङ्कत करेंगे, तो हमारा उपकार होगा। कोश अवधी तथा रामचरित मानस से अध्येताओं के लिए उपादेय तथा सङ ग्रहणीय होगा, ऐसा विश्वास है।

पूर्ण हुए दस वर्ष आज जब तुम गोलोक सिधारे।<br>
तात करो स्वीकार, भावमय श्रद्धासुमन हमारे।।

**नवलता**<br>
28/3/2011

## —अ—

**अइसेउ**—एक कुछ ऐसे भी (जन्तु थे)। लं—4

**अंका**—अक्षर। बा—97

**अंकित**—लिखी गई, चिन्हित। बा —10

**अंकुर**—अँखुए। बा—346

**अंकुरेउ**—पैदा हो गया है। बा—129

**अंकुस**—अंकुश (हाथी चलाने वाला लोहे का छोटा शस्त्र, रोक।) बा —199/256

**अंग**—सहायक, शरीर। अ — 285

**अंग अंगन्हि**—अंग अंग में। उ—12

**अंगदादि**—अंगद इत्यादि। बा—18

**अँगनाई**—आँगन। उ—76

**अँगरी**—कवच। अ—191

**अँगवनिहारे**—अँगों पर सहने वाले। अ—25

**अंगीकारा**—अंगीकार, स्वीकार। बा—89

**अंगु अघाई**—साङ्गोपाङ्ग, भरपेट। अ—300

**अंगुलि लाएँ**—उँगली लगाकर। बा—117

**अँगू**—अंग, शरीर। अ—40

**अँचइ**—आचमन करके, शुद्ध होकर। बा—355

**अँचइअ**—आचमन कर लीजिये, हाथ मुँह धो लीजिये। अ—115

**अँचवत**—पीते ही, मद रूपी मदिरा का आचमन करते ही (पीते ही।) अ—231

**अंजलि**—दोनों हाथ, अंजुली बा—3

**अंजि**—लगाकर। बा—1

**अँजोरी**—उजाला। अर —11

**अंड**—ब्रह्माण्ड। अ—156

**अंड कटाह**—ब्रह्माण्ड। उ—80

**अंड कोस**—ब्रह्माण्ड। सुं—21

**अंडजराया**—पक्षियों के राजा गरुड़जी।,80

**अंडन्हि**—अंडों में। अ—7

**अंत**— परिणाम अ—22

**अंतरधान**—अंतर्ध्यान, आँख से ओझल। बा—77

**अंतरहित**—अंतर्ध्यान। बा—133

**अंतरहित**—छिपे हुए, अंतरिक्ष से। बा—351

**अंतर जामी**—हृदय की बात सुनने वाले (भगवान शंकर)। बा—51

**अंतरु**—भेद। बा—70

**अंतहुँ**—अंत में, बाद में। अ—56

**अंतावरि**—अंतड़ियाँ। लं—81

**अंतावरी**—अंतड़ियाँ। अर—20

**अंथयउ**—डूब गया। अ—156

**अंदेसा**—चिन्ता, सन्देश। बा—14

**अंध**—विवेकशून्य। उ—70

**अंब**—माता। बा—31

**अंबक**—नेत्र। बा—147

**अंबरपीत**—पीताम्बर। उ—12

**अँबारी**—छज्जे। बा—213

**अँबारी**—हाथियों के हौदे। बा—300

**अंबिका**—माता पार्वती। बा—67

**अंबु**—जल। बा—318

**अंबुज**—कमल। बा—147

**अंबुधर**—जलयुक्त मेघ। उ—12
**अंबुधि**—समुद्र। बा—85
**अंहुपति**—वरुण। लं—15
**अंभोज**—कमल। बा—318
**अंसन्ह सहित**—अंशों सहित। बा—152
**अकंटक**—सुखी, कष्टरहित। बा—87
**अकंपन**—एक राक्षस। लं—62
**अकिंचन**—इच्छा रहित, सर्वत्यागी। बा—161
**अकुंठा**—अखंड। लं—26
**अकथ**—अवर्णनीय, महान। बा—2
**अकथनीय**—अवर्णनीय। बा—60
**अकनि**—शब्द सुनकर। बा—302
**अकरुन**—दयारहित। बा—275
**अकल**—अगोचर, अखंड। बा—50
**अकलंका**—निर्दोष। बा—72
**अकसर**—अकेले। अर—24
**अकाजु**—बुराई। बा—4
**अकाजेउ**—मरे हों। अ—247
**अकाम**—कामना रहित। बा—76
**अकामिनां**—निष्काम पुरुषों को। अर—4
**अकाल**—असमय, बिना ऋतु के। अर—24
**अकासवानी**—आकाशवाणी, दैवी निर्देश। बा—173
**अकुल**—बिना परिवारवाला। बा—79
**अकुलानी**—घबड़ा गई, व्याकुल हो गई। बा—58
**अकुलाहीं**—व्याकुल हो गई है। बा—58
**अकुलाहीं**—व्याकुल हो रहे हैं। बा—135
**अकोविद**—अज्ञानी। बा—115
**अखंड**—न टूटने वाला, बहुत बड़ी। बा—58
**अखयवटु**—अक्षयवट। बा—44
**अखारा**—नाच गाना का अखाड़ा। लं—13
**अखिल**—सम्पूर्ण। बा—191
**अखिल अघपूग**—संपूर्ण पापसमूह। उ—92
**अखिलेस्वर**—संसार के स्वामी। बा—48
**अग**—अगम। बा—185
**अग जग**—जड़—चेतन समस्त जगत। अर—32
**अग जग नाथ**—चराचर के स्वामी। लं—36
**अगम**—अप्राप्य, कठिन। बा—23
**अगवान**—बारात की अगवानी। बा—304
**अगवाना**—आगे आकर स्वागत करने (शिव जी की बारात का)। बा—95
**अगवानन्ह**—अगवानी करने वाले। बा—305
**अगनित**—बहुत से। बा—40
**अगहु**—पकड़ में न आने योग्य। अ—47
**अगहुड़**—आगे को। अ—25
**अगाधू**—अगाध, अथाह, अत्यन्त गहरा। बा—5

**अगिनि**—अग्निदेवता। बा—189

**अगिनि समाऊ**—अग्निहोत्र की सब समाग्री सहित। अ—187

**अघ**—पाप। बा—4

**अघटित**—असत्य, असम्भावित। बा—115

**अघटित**—अमिट। अ—165

**अघरासी**—पापराशि। उ—124

**अघरूप**—पाप मूर्ति। बा—176

**अघाई**—पूर्णतम, भरपेट। अं—52

**अघाउँ**—तृप्त होऊँ। लं—57

**अघात**—चोट, छकते हैं। कि—14

**अघाती**—छकती, संतुष्ट होती। बा—28

**अघाने**—तृप्त हुये। अ—108

**अघारी**—भगवान। बा—186

**अचंचल**—स्थिर। बा—230

**अच्छ**—अक्षय कुमार। लं—36

**अच्छत**—चावल। बा—296

**अचगरि**—चपलता। बा—277

**अचर**—स्थावर, जड़। बा—84

**अचल**—स्थिर। बा—2

**अचवाँइ**—आचमन कराकर, हाथ मुँह धुलवाकर । बा—99

**अचारा**—आचरण। बा—183

**अचारु**—कुलाचार। बा—323

**अचेत**—ना समझ, अर्धचेतन। बा—30

**अछत**—रहते हुये। बा—2, 279

**अज**—ब्रह्मा, ईश्वर, जिसका जन्म न हुआ हो। बा—13

**अजय**—जिसे कोई जीत न सके। बा—170

**अजर**—दीर्घायु। बा—82

**अजसु**—अपयश। अ—33

**अजहुँ**—इस समय भी। बा—50

**अजा**—अजन्मी, पार्वती, बकरी बा—98

**अजाचक**—अयाचक (मालामाल कर दिया)। उ—12

**अजादि**—ब्रह्मा इत्यादि। बा—54

**अजित**—अजय। कि—26

**अजिन वसन**—वल्कल वस्त्र अ—211

**अजिर**—आँगन। बा—105

**अजे**—अजेय। उ—14

**अट्टहास**—खिलखिलाकर हँसना। सु—25

**अटन्ह**—अटारियों। बा—347

**अटनु**—घूमना। अ—280

**अटपटि वानी**—उल्टी सीधी अनुपयुक्त भाषा। बा—134

**अढुकि परहिं**—ठोकर खाकर गिरते है। अ—143

**अतनु**—कामदेव, बिना शरीर वाला। बा—247

**अतर्क्य**—तर्क रहित, विवादरहित। बा—121

**अति**—बड़ा, बहुत। बा—2

**अतिकाय**—एक राक्षस। लं—62

**अति खिसिआन**—बड़े गुस्से में। सुं—9

**अतिथि**—मेहमान। बा—32

**अत्रि प्रिया**—अत्रिपत्नी अनसूया। अ—132

**अतिरोषी**—बहुत क्रोधवाला। बा—171

**अतिसय**—अत्यन्त। बा—18

**अतुल**—जिसे तोला न जा सके, अधिक। बा—153

**अतुल बल**—अत्यन्त बलशाली। बा—178

**अतुलित**—अधिक। बा—188

**अथाई**—चबूतरों पर (जहाँ तहाँ)। अ—11

**अदभ्र**—महान्। उ—72

**अदभुत**—अनोखा। बा—43

**अदृस्य**—अन्तर्ध्यान। बा—189

**अदाया**—निर्दयता। लं—16

**अदिति**—देवताओं की माता। बा—31

**अदिन**—बुरा दिन। अ—181

**अदेय**—न देने योग्य। बा—149

**अदोषा**—कलंकरहित। अ—325

**अधगति**—नीची गति को। उ—107

**अधन**—निर्धन। बा—161

**अधम**—नीच। बा—18

**अधर**—होंठ। बा—136

**अधर बुधि**—अस्थिर बुद्धि की। अ—16

**अधगो**—नीचे की इन्द्रियाँ। लं—15

**अधमाधम**—नीच से नीच। उ—107

**अधारा**—सहारा। बा—22

**अरुझाई**—अधिकाधिक उलझती ही जाती है। उ—117

**अधिकाई**—बहुत। बा—11

**अधिकाति**—बढ़ती ही जा रही है। बा—359

**अधिाकान**—बढ़ गया है। अ—51

**अधिकारी**—योग्य, पात्र। बा—48

**अनंग**—कामदेव। बा—87

**अनंत**—जिसका अंत न हो, दीर्घकालीन, लक्ष्मण जी। बा—33

**अनंदे**—आनन्दमग्न हो गये। बा—99

**अन्न**—अनाज, धान्य। बा—101

**अन्यथा**—झूठ। बा—88

**अन्हवाइ**—नहलाकर। बा—43

**अन्हवाये**—नहलाये। बा—11

**अन अहिवातु**—विधवापन। अ—25

**अनइच्छित**—बिना चाहे हुये। उ—119

**अनइस**—बुरा। आ—163

**अनख**—क्रोध। बा—28

**अनख**—स्पर्धा, होड़, बराबरी। अर—30

**अनघ**—पाप रहित। बा—22

**अनजानत**—अज्ञान, अनजाने। बा—282

**अनट**—अत्याचार, उपद्रव। अ—269

**अनत**—अन्यत्र, दूसरी ओर। बा—11

**अनन्य**—घोर, अन्य नहीं। बा—145

**अनपायनी**—अचल। कि—25

**अनभएँ**—होने से पहले। बा—172

**अनभल**—बुरा। बा—5

**अनमनि**—उदास। अ—13

**अनमिल**—बेमेल। बा—15

**अनयन**—बिना आँख के, जो देख न सके। बा—229

**अनृत**—झूठ। लं—1

**अनरथु**—अनर्थ। अ—157

**अनल**—आम। बा—5

**अनल दाहि पीटत घनहिं**—आग से जलाकर घन से पीटते हैं। उ—37

**अनलहु ते**—अग्नि से भी अधिक (जलाने वाला)। अर—2
**अनवद्य**—अनिंद्य, दोष रहित। बा—90
**अनहित**—बुरा। बा—3
**अनादि**—पुराना (जिसका आदि न हो)। बा—21
**अनामय**—नीरोग, कुशल। बा—22
**अनामा**—जिसका कोई नाम न हो, ईश्वर। बा—13
**अनारम्भ**—कोई भी आरम्भ (फल की इच्छा से) न हो। उ—46
**अनिकेत**—जिसका कोई घर नहीं, शिवजी। उ—46
**अनिप**—सेनापति। लं—46
**अनिमादिक**—अणिमादिक आठों सिद्धियाँ। बा—22
**अनिर्वाच्य**—अवर्णनीय। सुं—8
**अनिल**—वायु। बा—7
**अनी**—किरण समूह, सेना रूप में। उ—14
**अनीक**—सेना, टुकड़ी, टोली। बा—188
**अनीति**—अत्याचार। बा—183
**अनीती**—अनीति, अनुचित। बा—56
**अनीसहिं**—जीव में। बा—70
**अनीह**—बिना इच्छा वाला, ईश्वर। बा—13
**अनु**—अथवा, अन्यथा, नहीं तो। अ—30
**अनुकथन**—बाद में चर्चा होती है। बा—41
**अनुकूला**—पक्ष में, कृपालु। बा—15
**अनुग**—अनुगामी, स्वामी। अ—229
**अनुगामी**—पीछे चलने वाले। बा—17
**अनुग्रह**—कृपा बा—1
**अनुचर**—दास। बा—278
**अनुचरन्ह**—सेवकों ने। उ—56
**अनुज**—छोटा भाई। बा—176
**अनुजन्ह**—छोटे भाईयों को। बा—205
**अनुजवधू**—छोटे भाईयों की स्त्री। कि—9
**अनुजा**—छोटी बहिन। उ—102
**अनुदिन**—दिन दिन (सदैव) उत्तरोत्तर। अ—205
**अनुभवहिं**—अनुभव करते हैं। बा—22
**अनुभाऊ**—प्रभाव। आ—289
**अनुमाना**—विचार किया। बा—52
**अनुमोदन**—प्रशंसा। उ—129
**अनुरागा**—अनुराग, प्रेम। बा—1
**अनुरागी**—प्रेम में मग्न हो गई। बा—336
**अनुरूप**—अनुसार, योग्य बा—12
**अनुरोधू**—हठ। अ—55
**अनुसंधाना**—खोज, कामना। बा—156
**अनुसरई**—मानेगा। बा—168
**अनुसरहीं**—अनुसरण करते हैं, पीछे चलते हैं बा—3
**अनुसरेहू**—पालन करना। बा—334
**अनुसारी**—चलाई थी। अ—16
**अनुसासन**—आज्ञा। बा—93
**अनुहरइ**—अनुसरण करता है। बा—277
**अनुहरत**—अनुकूल, सदृश। बा—219
**अनुहरत**—योग्यतानुसार। अ—177
**अनुहारि**—अनुकूल जानकर। बा—230
**अनुहारी**—अनुसार। बा—28



2F

**अनूपम**—अनोखा, अद्वितीय। बा–19
**अनूपा**—अलौकिक। बा–22
**अनूपान**—अनुपान (औषधि के साथ सेवन करनेवाला पदार्थ)। उ–122
**अनेक**—बहुत। बा–9
**अनैसे**—टेढ़े। बा–279
**अपकार**—बुराई, अनभल। बा–137
**अपकीरति**—अपयश। बा–273
**अपछरा**—अप्सरा, देवलोक की नर्तकियाँ। बा–86
**अपजस**—अपयश, बुराई। बा–7
**अपडर**—कल्पित डर। बा–29
**अपतु**—नीच। बा–26
**अपनपौ**—अपनी महानता। बा–161
**अपनाइ**—अपने अधीन करके। बा–181
**अपनाई**—आत्मीय बनाकर, अपना लिया। बा–161
**अपभय**—व्यर्थ के डर से। बा–285
**अपमाना**—निन्दा, विरोध। बा–59
**अप्रतिहत**—अबाध। उ–109
**अप्रेमय**—असीम। अर–4
**अप्रिय**—बुरी। बा–208
**अपर**—अन्य, दूसरे। बा–46
**अपरना**—अपर्णा (पार्वती का नाम)। बा–74
**अपर रिधि**—दूसरी ऋद्धियाँ। उ–83
**अपराधा**—दोष। बा–58
**अपलोक**—अपयश, बुराई। बा–5
**अपवरग**—अपवर्ग, (सालोक्य, सामीप्य, सारूप्य, सायुज्य)। बा–315
**अपवादा**—बुराई, निन्दा। बा–64
**अपहरई**—अपहरण कर लेती है। उ–59
**अपहरहीं**—छीने लेते हैं। बा–299
**अपान**—अपने आप को, अहंभाव। बा–233
**अपार**—बड़ी। बा–6
**अपावन**—अपवित्र। बा–93
**अपुनीत**—अपवित्र। बा–69
**अपेल**—अटल, उल्लंघनरहित। सुं–59
**अबल**—निर्बल। उ–115
**अबलन्ह**—स्त्रियों के । बा–96
**अबला**—स्त्रियाँ, स्त्री, माया । बा–85
**अबलानन**—स्त्री का मुख । उ–101
**अबलामयं**—स्त्री रूप ही । बा–85
**अबाधा**—बाधारहित, एकरस । बा–37
**अबाधी**—बाधारहित । उ–116
**अबुध**—अज्ञानी । बा–274
**अबूझा**—बेसमझ, अज्ञानी । लं–40
**अभंगू**—न मिटने वाला । बा–7
**अभागा**—बेचारा, दुर्भाग्यवान । बा–39
**अभारू**—भार, जिम्मेदारी । अ–269
**अभास**—झलक दिखाई पड़ रही है । लं–12
**अभिअंतर**—अतःकरण का । उ–49
**अभिजित**—दिन का आठवाँ मुहूर्त, विजयी । बा–191
**अभिनंदन**—अनुमोदन । अ–176
**अभिमत**—इच्छित, अनोखे । बा–27
**अभिमाना**—गर्व, घमंड। बा–39
**अभिमाना**—घमंडी। बा–158

**अभिराम**—आनन्द देने वाले, सुन्दर। बा—75
**अभिलाषु**—इच्छा । बा—8
**अभिषेक**—पूजा । अ—157
**अभीष्ट**—मनचाहा। उ—35
**अभूत रिपु**—कोई भी शत्रु नहीं, अजातशत्रु। उ—38
**अभेद**—जिसका भेदन न हो सके, अभेद्य। बा—50
**अभेदवादी**—ब्रह्म और जीव को एक बताने वाला ज्ञानी। उ—100
**अभोगी**—विषय रहित। बा—90
**अमंगल**—दुःख। बा—10
**अमंगल**—डरावना। बा—67
**अमर**—न मरने वाला, देवता। बा—82
**अमरउ**—देवता भी। अ—26
**अमरता**—अमरत्व, कभी न मरना। बा—5
**अमरपद**—देवताओं का पद। अ—298
**अमरपुर**—अमरावती। अ—141
**अमरावति**—स्वर्ग। बा—152
**अमल**—दोषरहित, निर्मल। बा—42
**अमाई**—समाता था। बा—307
**अमात**—समाता। बा—284
**अमान**—मानहीन। बा—67
**अमाना**—परिमाणरहित। बा—192
**अमानुष**—मनुष्य की शक्ति से परे। बा—357
**अमाया**—निष्कपट। लं—59
**अमित**—असीम, अधिक। बा—12
**अमित अवकासा**— अनन्त अवकाश(स्थान)। उ—91
**अमितनागबल**—असंख्य हाथियों का बल। सुं—54
**अमितबोध**—असीम ज्ञानवान्। अर—45
**अमिति जुगुति**— अनगिनत युक्तियाँ। उ—112
**अमिय**—अमृत। बा—1
**अमी**—अमृत। बा—19
**अमोघ**—अचूक। सुं—1
**अमोघशक्ति**—जिसकी शक्ति कभी बेकार नहीं होती। लं—110
**अमोले**—अत्यन्त मूल्यवान, अमूल्य। बा—150
**अय**—लोहा। बा—298
**अयं**—यह। बा—85
**अयन**—घर। बा—1
**अयमय**—लौहमयी, फौलाद। बा—275
**अयान**—मूर्ख। अ—207
**अयानी**—अज्ञानी। बा—120
**अयुतजन्मभरि**—दश हजार वर्ष तक। उ—107
**अरंडु**—एरंड, रेड़की। अ—42
**अरंभा**—प्रारम्भ। बा—35
**अरंभेउ**—प्रारम्भ हुआ। अ—157
**अरगाई**—चुप हो गये। अ—259
**अरघु**—अर्घ्य। बा—319
**अरति**—अप्रीति। अ—295
**अरथ**—धन, शब्दार्थ। बा—37
**अरधंग**—आधे अंग में, पत्नी रूप में। बा—98
**अरनी**—ईंधन, लकड़ी (यज्ञ में मन्थन की जाने वाली)। बा—31
**अर्क**—मदार। कि—15



2B

**अर्ध**–आधा। बा–190
**अर्धजलपरे**–आधे जल में रक्खे जाते हैं। लं–88
**अर्पा**–अर्पित कर दिया हो। लं–67
**अर्पित**–चढ़ा देते थे, न्योछावर कर देते। बा–156
**अर्भक**–बच्चे। बा–272
**अरि**–शत्रु। बा–4
**अरिमर्दन**–शत्रु नाशक। उ–91
**अरिहि**–शत्रु को भी। अ–32
**अरिहुक**–शत्रु का भी। अ–183
**अरी**–अरि। उ–14
**अरुन**–लाल, सूर्य के सारथी का नाम। बा–1
**अरुनचूड़**–मुर्गा। बा–358
**अरुनपानि**–लाल लाल हथेलियों वाले। उ–77
**अरुनसिखा**–मुर्गा। बा–226
**अरुनारी**–ललाई। बा–195
**अरुनारे**–लाल–लाल। बा–199
**अरुनोदय**–सूर्य निकलने पर। बा–238
**अरुनोपल**–लाल पत्थर। लं–40
**अरूप**–जिसका कोई रूप न हो, ईश्वर। बा–13
**अल्पमृत्यु**–छोटी अवस्था में मृत्यु। उ–21
**अलंकृति**–अलंकार, आभूषण, अर्थ का चमत्कार। बा–9
**अलंपट**–लिप्त न होने वाले। उ–38
**अलख**–स्थूल दृष्टि से देखने में न आने वाले, अदृश्य। अ–93
**अलखगति**–अगोचर, परब्रह्म। बा–108
**अलखित**–न जानने योग्य। अ–110
**अलच्छि**–दरिद्रता। बा–6
**अलप**–थोड़ा, अल्प। बा–12
**अलान**–हाथी बाँधने की काँटेदार लोहे की बेड़ी। अ–51
**अलि**–भौंरा। बा–243
**अलिमाला**–भौंरा की पक्तियाँ। बा–37
**अली**–सखियाँ। बा–236
**अलीका**–असत्य। बा–216
**अलीहा**–झूठ। अ–48
**अलेख**–बेहिसाब, अत्यधिक। अ–294
**अलेप**–निर्लेप। अ–219
**अलोला**–स्थिर हो गया। कि–7
**अलौकिक**–अद्वितीय, महान, अनोखा। बा–2
**अव्यक्त**–निराकार। अर–32
**अव्याहत**–अबाध। उ–110
**अवकलन**–समझ में आता। अ–253
**अवज्ञा**–अपमान। सुं–26
**अवगाही**–अथाह, कठिन। बा–9
**अवगाही**–गोता लगाकर। बा–39
**अवगुन**–दोष। बा–67
**अवघटघाटा**– दुर्गम घाटियाँ। अर–7
**अवचट**–चकित होकर। बा–248
**अवटै**–पकावे। उा–117
**अवडेरि**–त्याग कर। बा–79
**अवढरदानी**–मुँह माँगा देने वाले। अ–44
**अवतंसा**–भूषण। बा–88
**अवतरिहउँ**–अवतार लूँगा। बा–187

**अवतरेउ**—अवतार लिया है। बा—17
**अवध**—अयोध्याजी। अ—324
**अवधपुरी**—अयोध्याजी। बा—16
**अवधि**—सीमा, समय। बा—16
**अवधेस**—अवधपति श्रीराम। उ—14
**अवधेस**—कुमार दशरथ के पुत्र। बा—46
**अवनि**—पृथ्वी। बा—154
**अवनिकुमारी**—पृथ्वी की कन्या सीता जी। अ—64
**अवनिप**—राजाओं की। बा—279
**अवनीसा**—अवनीश, राजा। बा—6
**अवमाना**—निन्दा। बा—63
**अवर्त**—चक्र। अ—276
**अवँराई**—आमों का बगीचा। बा—37/उ—50
**अवराधक**—आराधना करने वाले। कि—7
**अवराधन**—आराधना, प्रक्रिया। उ—110
**अवराधे**—पूजा किये हुये। बा—70
**अवरेखी**—अंकित। बा—264
**अवरेब**—वक्रोक्ति। बा—37
**अवलंबन**—आश्रय, सहारा। बा—27
**अवलंबभवंत कथा**—आपकी लीला कथा का आधार है। उ—14
**अवलंबा**—सहारा। अ—60
**अवलि**—कतार, पँक्ति, समूह। बा—243
**अवलोकनि**—देखने में, देखना। बा—42
**अवलोकि**—देखकर। बा—119
**अवसर**—समय, मौका। बा—84
**अवसहिं**—किसी के वश में न होने वाला, स्वतन्त्र, भगवान। अर—26
**अवसाना**—अन्त, मृत्यु। बा—235
**अवसि**—अवश्य। बा—90
**अवसेरी**—(भरत से मिलन को) मन में आना। अ—7
**अवसेषित**—बचा था। बा—170
**अवाँ**—कुम्हार का आँवा। बा—58
**अवासु**—आवास, घर। अ—179
**अविकारी**—दोष रहित। बा—23
**अविगत**—अज्ञेय। बा—186
**अविचल**—स्थिर। बा—76
**अविचलपावनी**— अचल पवित्र कथा। सुं—35
**अविछीन**—अविच्छिन्न, एकतार। उ—116
**अविनय**—ढिठाई। अ—64
**अविनासिनि**—कभी नाश न होने वाली। बा—98
**अविनासी**—ईश्वर। बा—23
**अविरल**—अनन्य, प्रगाढ़। अ—75
**अविरलछाँह**—घनी छाया। अ—237
**अविरोधा**—अनुकूल। अ—296
**अविवेक**—अज्ञान। बा—15
**अविवेकहिं**—अज्ञानता को ही। बा—222
**अविहित**—अनुचित। बा—119
**अस्त रवि**—सूर्यास्त। बा—159
**अस्तुति**—प्रार्थना। बा—83
**अस्थि**—हड्डी। अ—179
**अस्थि मात्र**—केवल हड्डी ही शेष, अत्यन्त कृश शरीर। बा—145
**अस्थिसैल**—पर्वत के समान अस्थियाँ। लं—15

**असंका**—आशंका, सन्देह, निडर। बा—12
**असंकू**—निडर। बा—274
**असंभावना**—अनहोनी।(मिथ्या कल्पना)। बा—119
**असंमत**—विरोध, विपरीत। बा—115
**अस**—ऐसा। बा—11
**असआवा**—ऐसा विचार हुआ। बा—57
**असज्जन**—असाधु, दुष्ट। बा—5
**असन**—भोजन। बा—161
**असनि**—अशनि, बज्र। लं—32
**असनिहु के घाय**—वज्र के आघात (प्रहार) भी। अ—306
**असमंजस**—दुविधा (द्विविधा)। अ—85
**असमंजस**—अनमेल, कठिनाई, अड़चन। बा—14
**असमय**—बुरा समय। बा—158
**असमसर**—कामदेव। बा—126
**अस समउ**—ऐसा अवसर। अ—42
**असवार**—सवार (घुड़सवार)। बा—298
**असवारा**—बैठा है, बैठ गये। बा—95/298
**असा**—ऐसा है। उ—102
**असाँचा**—झूठ। बा—175
**असाध**—असाध्य। अ—34
**असाधू**—दुष्ट। अ—207
**असि**—इसी प्रकारसे, तलवार। बा—90
**असिकला**—तलवार चलाने की कला में। बा—298
**असिधारा**—तलवार की धार। बा—67
**असिब**—अमंगल, भयावना। बा—92
**असीस**—आशीर्वाद। बा—70
**असीसहिं**—आशीर्वाद देते हैं। बा—319
**असुर**—राक्षस। बा—18
**असुराधिप**—राक्षस पति, जलंधर। बा—123
**असुरारी**—भगवान राम। बा—51
**असेषा**—सभी, संपूर्ण। बा—118
**असोकी**—शोक रहित। बा—164
**असोच**—निश्चिन्त। कि—3
**असौच**—अपवित्र। लं—16
**अह**—अहंता। अ—225
**अहइ**—है। बा—167
**अहउँ**—हूँ। बा—52
**अहहिं**—हैं। बा—14
**अहनिसि**—दिनरात। उ—25
**अहमिति**—अहम्+इति=मैं ही सब कुछ हूँ ऐसा भाव। बा—116
**अहमिति**—ऐसा, अंहकार है। बा—283
**अहसि**—है। अ—162
**अहह**—अरे। बा—258
**अहहीं**—हैं। बा—46
**अहहू**—हो। अ—43
**अहार**—भोजन। बा—144
**अहारू**—आहार, भोजन। बा—177
**अहि**—सर्प। बा—11
**अहिकुलवासा**—नागकुल के रहने का स्थान (पाताल लोक)। बा—178
**अहिगन मँह**—साँपों के मध्य में। सुं—20
**अहित**—अनभल, बुरा। सुं—40
**अहिन्ह कै**—साँपों की। सुं—2
**अहिनाहू**—शेषनाग जी(सपों के स्वामी)। बा—361

**अहिनी**—नागिन। अर—17
**अहिप**—शेषनाग। अ—254
**अहिपति**—शेषनाग जी। सुं—35
**अहिबेलि**—नाग बेलि, पान की लता। बा—288
**अहिभवन**—साँप का बिल। बा—113
**अहिभामिनी**—नागिन। अर—30
**अहिराजा**—शेषनाग जी। बा—195
**अहिवाता**—सुहाग, सधवा। बा—67
**अहिसीस**—शेषनाग के सिर पर। अ—117
**अहीसा**—शेषनागजी। बा—105
**अहेरी**—शिकारी। अ—133
**अहेरे**—शिकार। बा—159
**अहोभाग्य**—सौभाग्य। सुं—47

## —आ—

**आइहहिं**—आवेंगे। बा—310
**आउब**—आऊँगा। बा—169
**आउब**—आऊँगी। बा—234
**आँक**—निश्चय। अ—183
**आकर**—भंडार, योनि। बा—8
**आकर चारि**—चार प्रकार के जीव (स्वेदज, अण्डज, उद्‌भिज, जरायुज)। बा—8
**आकाश वास**—आकाश को ही वस्त्र रूप में धारण करने वाले दिगम्बर शिव। उ—108
**आकु**—मदार। उ—115
**आकृति**—शकल, बनावट। बा—137
**आखर**—अक्षर। बा—9
**आखर जुग**—रामनाम (दो अक्षर)। अ—316
**आँखि देखावहिं डाटि**—डाटकर आँख दिखाते हैं, उपेक्षा करते हैं। उ—99
**आगम**—शास्त्र। बा—12
**आगमन**—आना। बा—207
**आगर**—घर, भंडार। बा—192
**आगार**—घर। बा—17
**आगारा**—महल। लं—10
**आगिलि**—अगली, इसके बाद की। बा—206
**आचमन**—हाथ मुँह धोने के लिए जल। बा—329
**आचरजु**—आश्चर्य। बा—33
**आँचरन्हि**—छोरों पर। बा—327
**आचरन**—आचरण, चरित्र। बा—183
**आचरनी**—आचरण होता है। उ—37
**आछी**—अच्छी, सुन्दर। बा—8
**आजू**—अब, आज। अ—73
**आत्माहन**—आत्मघाती। उ—44
**आतप**—गर्मी, धूप। बा—42
**आतम अनुभव**—आत्मानुभव। उ—118
**आतमवादी**—आत्म तत्त्व के मर्मज्ञ। उ—70
**आतुर**—रोगी। लं—42
**आदिकवि**—वाल्मीकि जी। बा—19
**आदि देव**—भगवान कपिल। बा—142
**आदि सक्ति**—सीता। बा—148
**आदि सृष्टि**—प्रारम्भिक सृष्टि। बा—162
**आन**—दूसरा, अन्य, सौगन्ध। बा—3

**आन अनुहारी**–दूसरी ही सूरत में देखा। बा–226
**आनत**–आते ही। बा–119
**आनँदरासी**–आनन्द समूह, ईश्वरं। बा–23
**आनन**–मुख। बा–106
**आनब**–ले आऊँगा। बा–169
**आनहु**–ले आओ। अ–6
**आनहु जाई**–ले आइये। बा–322
**आना**–आई हूँ। बा–54
**आना**–आन, सौगन्ध। अ–43
**आनि**–लाकर। आ–2
**आनिबी**–ले आवेंगे। सुं–32
**आनिय**–ले आइये। सुं–31
**आनी**–ग्रहण की है, लाकर। बा–113
**आनु जल**–पानी ले आ। अ–101
**आनेसु**–ले आना (लाओ)। बा–182
**आनौ**–ले आऊँ। आ–206
**आप स्वयं**–श्रीराम। बा–17/210
**आपन्नमामीश**– (आपत्+नमामि+ईश) मैं दुःखी आप शिव को नमन कर रहा हूँ। उ–108
**आपनि पर**–अपनी पराई। बा–319
**आपुनु**–स्वयं। बा–183
**आपु विषय**–अपने विषय में, अपने प्रति। बा–161
**आपुहि**–अपने को। अ–57
**आपू**–आप (नारदजी)। बा–26
**आभीर**–अहीर, ग्वाले। उ–130
**आमलक**–आँवला। बा–30
**आमिष**–मांस। बा–173
**आयत**–चौड़ी। बा–327
**आयत उर**–विशाल वक्ष। सुं–45
**आयसु**–आज्ञा। बा–52
**आयुध**–शस्त्र, हथियार। बा–188
**आयूहीन**–अवस्था क्षीण हो गई। सुं–42
**आरजसुत**–आर्य पुत्र श्रीराम। अ–97
**आरत**–व्याकुलता से। अ–52
**आरत**–आतुर, दुखी, अधीर। उ–1
**आरतनादू**–आर्तनाद (हाहाकार)। अ–81
**आरत बंधो**–हे आर्तों(दीन दुखियों) के बन्धु श्रीराम।उ–18
**आरत भारी**–अति दुखी। बा–22
**आरति**–दुःख (आर्त भाव)। बा–43
**आरतिहर**–दुःखों को हरने वाले। उ–9
**आराती**–नाश करने वाले, शत्रु। बा–57
**आरामः**–बगीचा। अर–11
**आरूढ़**–सवार हैं। सुं–11
**आरौं**–आरव, आहट, शब्द। बा–156
**आल–बाल**–थाल्हें। बा–344
**आलसहूँ**–आलस्य से। बा–28
**आलि**–हे सखी। बा–222
**आँव छाँह**–आम की छाया में। उ–57
**आव**–आते। बा–44
**आव**–यज्ञ। लं–85
**आवत**–आती हुई, आता हुआ, आते समय। बा–304/लं–94
**आस**–आशारूपी। बा–43
**आसा**–दिशायें। लं–119
**आश्रमन्ह**–स्थानों को। बा–43

**आश्रमी चारि**—चारों आश्रम वाले, वर्णाश्रमों में स्थित। कि—16
**आश्रित**—सहारे। बा—118
**आसिषा**—आशीर्वाद। बा—343
**आसीन**—विराजमान्। अर—3
**आसीना**—विराजमान, बैठे हुए। बा—54
**आसुतोष**—तुरन्त प्रसन्न होने वाले, शिवजी। बा—70
**आसू**—आशु, तुरन्त। लं—55
**आहिं**—हैं। अ—117
**आहुति**—होम की आहुतियाँ। बा—189

—इ—

**इन्द्रजाल**—माया। अर—39
**इन्द्रजीत**—मेघनाद। बा—183
**इन्दिरा**—लक्ष्मीजी।बा—54
**इंदु**—चन्द्रमा। बा—1
**इच्छाचारी**—स्वेच्छाचारी, वेरोकटोक, इच्छानुसार। अ—172
**इच्छामय**—स्वेच्छा से। बा—152
**इच्छित**—चाहा हुआ। बा—70
**इतराई**—इतराते हैं (मर्यादा उल्लंघन करते हैं)। कि—14
**इतिहासा**—पौराणिक कथायें। बा—58
**इदमित्थं**—यह बस वही है, ऐसा। बा—121
**इन्ह**—इन (दोनों राजाओं जनक और दशरथ)। बा—310
**इरिषा**—ईर्ष्या, जलन, द्वेष। बा—136
**इव**—तरह, समान। बा—16
**इष्ट देव**—आराध्य, भगवान। बा—51
**इहइ**—यही। बा—187
**इह लोके परे वा**—इस लोक अथवा परलोक में। उ—108
**इहाँ**—इस लोक, यहाँ। उ—45

—ई—

**ईति**—महामारी। अ—235
**ईति**—धान पकते समय का रोग। अ—253
**ईषान**—ईषान दिशा (पूर्व व उत्तर के बीच का कोना)। उ—108
**ईषना तीनी**—तीन प्रबल इच्छाओं ने (पुत्र,धन,लोकप्रतिष्ठा)। उ—71
**ईस**—ईश्वर। बा—21
**ईस**—शिवजी। बा—87
**ईस**—इष्ट देव। बा—196
**ईस**—ईश्वर, इष्ट देव। बा—321

—उ—

**उअहिं**—उदय हो। उ—78
**उकसहिं**—उचकते हैं। बा—135
**उकुति**—अलंकार पूर्ण उक्ति। लं—1
**उखारी**—उखाड़ा। बा—129
**उग्र**—भीषण, घोर। बा—177
**उग्रबुद्धि**—उग्र बुद्धिवाला। उ—97
**उगिलत नाही**—नहीं छोड़ रहा है। बा—156
**उघरहिं**—खुल जायँ। बा—1
**उघरहिं अंत**—भेद खुलने पर। बा—7

**उघारतपी**—नंगे बदन रहना (तपस्वी का)। उ—101

**उघारि**—खोलकर । बा—87

**उघारी**—नंगी(म्यान से बाहर) खड़ी हो। अ—31

**उच्चरहीं**—पढ़ते थे; बोलते थे। बा—101

**उचाट**—उच्चाटन। अ—295

**उचारी**—बोले। बा—112

**उछंग**—गोदी। बा—68

**उछाहू**—उत्साह, उल्लास, खुशी। बा—39

**उजरउ**—उजड़ जाय, नष्ट हो जाय। बा—80

**उजरे हरष**—मिट जाने पर प्रसन्न। बा—4

**उजागर**—यशस्वी, प्रसिद्ध। बा—28

**उजारि**—उजाड़, नष्ट। बा—177

**उजिआर**—प्रकाश। बा—21

**उडगन**—तारागण। बा—32

**उतंग**—ऊँचा। सुं—3

**उतकरष**—बड़ाई, श्रेष्ठता। सुं—40

**उत्पल**—कमल। कि—30

**उत्तम**—श्रेष्ठ। बा—240

**उत्तर प्रति उत्तर**—दलीलें (उत्तर—प्रत्युत्तर)। उ—111

**उत्कंठा**—प्रबल इच्छा, लालसा। बा—229

**उतपति**—जन्म। बा—162

**उतपात**—उपद्रव, अनर्थ। बा—41

**उतर**—उत्तर। बा—41

**उतराई**—नाव द्वारा पार उतारने की मजदूरी। अ—102

**उताइल**—जल्दी—जल्दी। अ—234

**उताना**—उल्टा,पैर ऊपर की ओर करके लोटना। लं—40

**उतारहि पारु**—नार उतार दे। अ—101

**उद्वेग**—घबड़ाकर। अ—126

**उदउँ**—निकला है। बा—238

**उदघाटी**—खोलकर। बा—239

**उदधि**—सागर। बा—6

**उदभव**—पैदा होना, उत्पत्ति। बा—163

**उदय**—निकलने पर। बा—4

**उदय गिरि**—उदयाचल। बा—254

**उदर वृद्धि**—जलोदर। उ—121

**उदर रेख**—पेट पर रेखायें (त्रिवली)। बा—147

**उदारा**—उदार, दानी, महत्त्वपूर्ण। बा—10

**उदास भायँ**—उदासीन भाव से। अ—48

**उदासा**—सन्यासी। बा—79

**उदासा**—साधुता। बा—162

**उदासी**—सन्यासी, साधु। बा—48

**उदासीन**—सन्यासी, साधु। बा—4

**उधारि**—उद्धार करके। बा—221

**उधारे**—उद्धार किया। बा—24

**उनीदवस**—नींद के वश। बा—355

**उपकारा**—भलाई। बा—84

**उपकारी**—भलाई करने वाला। बा—112

**उपचार**—उपाय, इलाज। अ—107

**उपजहिं**—पैदा होते हैं। बा—5

**उपजावा**–उत्पन्न किया। बा–320
**उपद्रव**–विध्वंसात्मक कार्यवाही। बा–183
**उपदेसा**–उपदेश कर रहा हैं। अ–2
**उपदेसेउ**–शिक्षा दी, निर्देश किया। बा–72
**उपधान**–तकिया। अ–91
**उप पातक**–बड़े छोटे पाप। अ–167
**उपमा**–उदाहरण। बा–37
**उपरना**–दुपट्टा। बा–327
**उपराजा**–रचा हुआ है। उ–60
**उपरोहित**–परिवार में पूजा कराने वाला ब्राह्मण, कुलगुरु। बा–169
**उपरोहित कर्म**–पुरोहिती का पेशा। उ–48
**उपल**–पत्थर, ओला। बा–4
**उपवन**–बगीचा। बा–86
**उपवरहन**–तकिया। बा–356
**उपवासा**–व्रत। बा–74
**उपवीत**–यज्ञोपवीत, जनेऊ। बा–92
**उपहार**–भेंट। बा–305
**उपहास**–हँसी। बा–8
**उपाई**–रचना की। बा–186
**उपाऊ**–उपाय, तरीका। बा–3
**उपाए**–रचा, पैदा किया। अ–317
**उपाटी**–उखांड़ लिया। लं–70
**उपाधी**–उपाधि, पदवी। बा–21
**उपाधी**–उपद्रव। अ–183
**उपारी**–उखाड़कर। कि–30
**उपारे**–उखाड़ डाले। सुं–18
**उपाया**–पैदा किया हुआ। उ–87
**उपासक**–पूजनेवाले भक्त। बा–18
**उबटि**–उबटन करके। बा–336
**उबरा**–बचा शेष रहा। बा–326
**उबरे**–बच पाये, उद्धार हो सका। बा–85
**उभय**–दोनों। बा–5
**उभौ**–दोनों। कि–8
**उमगि**–उमड़ कर। बा–318
**उमगी**–उमड़ पड़ी। बा–359
**उमगेउ**–उमड़ पड़ा। बा–39
**उमा**–पार्वती जी। बा–10
**उमाकृत वेषा**–सती का बनावटी रूप। बा–53
**उमारमन**–महादेव जी। बा–1
**उमेस**–उमा+ईश=शिवजी। बा–15
**उर**–हृदय। बा–1
**उरआनी**–निश्चित ही। बा–320
**उरग**–साँप। अर–24
**उरगाद**–गरुड़जी। अर–11
**उरगारी**–गरुड़जी। अर–17
**उरताड़न**–छाती पीट पीट कर। लं–77
**उरन्हि**–हृदयों पंर। बा–243
**उरभूषन**–वक्ष पर पहनने वाले आभूषण। बा–327
**उर राखी**–हृदय में धारणकर लिया। बा–77
**उरलाई**–हृदय से लगा लिया। बा–338
**उरालय**–हृदय रूपी घर में। उ–34
**उरिन**–ऋण रहित। बा–276

**उलूक**—उल्लू। बा—255

**उलूकहिं**—उल्लू को। सुं—45

**उसासू**—लंबी साँस। अ—13

—ऊ—

**ऊखमय**—रस की। बा—275

**ऊतरु**—उत्तर। अ—13

**ऊना**—ग्लानि, दुःख। अ—21

**ऊमरि**—गूलर। अर—13

—ए—

**ए**—इन। बा—326

**एइ**—ये ही। बा—311 / 320

**एक छत्र**—अखंड, अकेला। बा—164

**एकटक**—टकटकी लगाये। अ—115

**एकतनु**—एक ही शरीरधारी। बा—162

**एक ते एका**—एक से बढ़कर एक। बा—54

**एक नारि व्रत**—एक पत्नी व्रती। उ—22

**एक रस**—सर्वथा निर्विकार। बा—341

**एक रस**—अखंड। उ—78

**एकवीर**—अद्वितीय वीर। अर—29

**एक हि बारा**—एक साथ मिलकर। बा—251

**एका**—एकमात्र स्त्री। अर—44

**एकाकिन्ह**—एकान्त वासियों के। बा—79

**एकान्त**—अकेले में। बा—71

**एतनिअ**—इतनी ही है। अ—1

**एतनेहि**—इतने में ही। सुं—15

**एतनोई**—इतना ही है। अ—316

**एतादृस**—ऐसे(ऐश्वर्य और प्रभावशाली)। अ—98

**एतेहु पर**—इतने पर भी। बा—12

**एवमस्तु**—ऐसा ही हो। बा—150

**एहि ते**—इससे अधिक। अ—81

**एहि विधि**—इस प्रकार से। बा—190

**एहि भाँति**—इस प्रकार से। बा—236 / 359

**एहि मँह**—इस(राम चरित मानस) में। बा—10 / उ—129

**एही**—इसी। बा—61

**एहूँ मिस**—इसी बहाने। बा—206

**एहू**—यह कविता। बा—9

—ऐ—

**ऐन**—अयन, घर, धाम। अ—116

**ऐसिउ पीर**—ऐसी भारी पीड़ा को भी। अ—27

**ऐहहिं**—आयेंगे। अ—31

**ऐहहु**—आओगी। बा—52

—ओ—

**ओऊ**—इन दोनों ने भी। बा—195

**ओघ**—समूह। बा—16

**ओट**—आड़। बा—232

**ओड़न**—ढाल, वार रोकने में सहायक उपकरण। अ—191

**ओड़िअहिं**—रोके जाते हैं। अ—306

**ओदन**—चावल। बा—203
**ओधे**—जग गये। अ—323
**ओर**—अंत तक। अ—24
**ओरे**—ओले। अ—147
**ओहार**—पर्दा। बा—348
**ओही**—उसको (उस राजकन्या को), उससे। बा—132

—औ—

**औतेहु**—आते, आये होते। बा—282
**औरउ**—और भी, दूसरे भी। बा—30/196/उ—45
**औषध**—औषधि, दवा। बा—171

—क—

**कंक**—चील (क्रौंच)। अर—20
**कंकन**—कंकण (हाथों के कड़े)। बा—230
**कंचन**—सोना। बा—12
**कंज**—कमल। बा—1
**कंजारुन**—लाल कमल। सुं—45
**कंटक**—काँटे। अ—62
**कंठ**—गला। बा—72
**कंठा**—गले में। बा—243
**कंडु**—खुजली। उ—121
**कंत**—पति। बा—71
**कंद**—मूल, जड़। बा—194
**कंदर**—पर्वतों की गुफायें। अं—62
**कंदरन्हि**—गुफाओं में। बा—84
**कंदुक**—गेंद। बा—253
**कंध**—तने। उ—13
**कंधर**—कंधा (गर्दन)। बा—147
**कंप**—धड़कन, कँपकपी, काँपने लगा। बा—55
**कंपति**—समुद्र। लं—5
**कंप न भूमि**—न भूकंप हुआ। लं—14
**कंपेउ**—भयभीत हो गये। बा—87
**कंबु**—शंख। बा—199
**कँहरत**—कराह रहे हैं। लं—88
**काँकर**—कंकड़। अ—62
**काँख**—बगल। लं—65/24
**काँच किरिच**—काँच के टुकड़े। उ—121
**काँजी**—खटाई। अ—231
**काँधी**—कंधे पर धारण किया, शिरोधार्य किया। बा—182
**काँवरि**—वहँगी। अ—278
**किंकर**—दास। उ—2
**किंकरी**—दासी। बा—336
**किंकिनी**—करधनी, घंटी। बा—199
**किंबा**—अथवा, या। लं—20
**किंसुक**—पलास। लं—54
**कुंकुम**—केसर। बा—194
**कुंचित**—घुँघराले। बा—199
**कुंजर**—हाथी। बा—322
**कुंजरगामी**—हाथी की सी चाल वाले। बा—255
**कुंजरमनि**—गजमुक्ता। बा—243
**कुंठित**—गोठिल। बा—280
**कुंडल**—कान का आभूषण। बा—92
**कुंडल मकर**—मकरा कृति कुंडल। बा—147

**कुंत**—भाला। सुं—15

**कुंभ**—हाथी के मस्तक का अगला भाग, घड़ा। लं—12

**कुंभज**—अगस्त्य मुनि। बा—32

**कुंभजादि**—अगस्त्य आदि। लं—120

**कूँड़ि**—लोहे का टोप। अ—191

**कचं**—बाल। बा—199

**कछुक**—कुछ थोड़े से। बा—131

**कछु कहन न पारहिं**—कुछ कह नहीं सकते। उ—17

**कज्जलगिरि**—काजल के पर्वत। अर—18

**कटक**—सेना। बा—25

**कटकई**—सेना। बा—154

**कटकटान**—कटकटाये, शब्द किया। लं—32

**कटाच्छ**—तिरछी दृष्टि। बा—331

**कटि**—कमर। बा—147

**कटि किंकिनि**—करधनी। उ—76

**कटि सूत्र**—मेखला, करधनी। बा—327

**कटु**—कठोर, कड़वा। बा—281

**कटु तुंबरि**—कडुई तूँवी। बा—113

**कटु रटनि**—जली कटी बक बक कर, कर्णकटु बकवास। लं—24

**कटु बादी**—अनुचित बोलने वाला। बा—275

**कठोरी**—भयानक। अ—22

**कढ़हारू**—निकालने वाला (केवट)। बा—260

**कत**—किसलिये, क्योंकर। बा—97

**कतहुँ**—किसी प्रकार से, बा—199

**कथइ**—वर्णन करता था। बा—162

**कदंबा**—बहुत से। अ—82

**कद्रू**—सर्पों की माता। अ—19

**कदराई**—कायरता, हिचक। बा—12

**कदरी**—कदली, केला। सुं—58

**कदलि**—कदली, केला। बा—287

**कन**—कण, नोक, चिनगीरी। बा—258

**कनक**—सोना। बा—178

**कनकउ**—सोना भी। बा—80

**कनक कलप वर बेलि**—सोने की सुन्दर लता। अ—163

**कनक कसिपु**—हिरण्य कश्यप। बा—27

**कनक कील**—सोने की कील। बा—328

**कनक घट**—सोने का घड़ा। बा—278

**कनक भाजन**—स्वर्ण पात्रों में। बा—101

**कनकमय सिखर**—स्वर्ण मय शिखर। उ—56

**कनकलोचन**—हिरण्याक्ष (एक राक्षस)। अ—297

**कपट**—छल। बा—12

**कपट सयाने**—कपट करने में चतुर। उ—100

**कपाटा**—दरवाज़े। बा—214

**कपाटी**—किवाड़। अ—145

**कपारू**—कपाल, मस्तक। अ—163

**कपाला**—मस्तकों। लं—29

**कपाली**—मृत खोपड़ियों को धारण किये हुये शिव। बा—79

**कपि**—बन्दर। बा—25

**कपिंदा**—श्रेष्ठ वानर। सुं—35

**कपिंदा**—कपि श्रेष्ठ अंगद। लं—32

**कपि कुंजर**—वानर श्रेष्ठ। लं—32

**कपि कुंजरहिं**—वानरों में श्रेष्ठ। लं—19

**कपि पति**—सुग्रीव। बा—18
**कपिराई**—हनुमान जी। सुं—5
**कपिलहिं**—सीधी और दुधारू गाय को (श्वेतवर्ण की गाय को)। उ—39
**कपि लीला करि**—बंदर घुड़की देकर। लं—44
**कपूत**—कुपुत्र। बा—266
**कपोत**—कबूतर। अर—30
**कपोल**—गाल। बा—147
**कबंध**—एक राक्षस। अर—33
**कबहुँक**—कभी। बा—222 / उ—44
**कबारू**—धंधा। अ—100
**कबुली**—कबूल करवाकर (बलि पशु बनाकर)। अ—22
**कमठ**—कच्छप, कछुवा। बा—20
**कमनीया**—कमनीय, सुंदर। बा—247
**कमान**—धनुष। अ—41
**कमल कुल**—कमलों के समूह। बा—37
**कमलापति**—भगवान विष्णु। बा—136
**कमलासन**—स्थित मुद्रा के एक आसन का नाम (पद्मासन)। बा—58
**कर**—हाथ, किरण। बा—3
**कर**—का। अ—50
**करके**—कसकने लगे। अ—54
**करगत**—हाथ में, पास, मुट्ठी में। बा—45
**करज**—हाथ की उँगलियाँ। उ—177
**करनधार**—खेने वाला, कर्णधार। अ—277
**करत**—कहते हुये, रचना करने में। बा—12
**करतब**—क्रिया, कार्य, करनी। बा—12
**करतब रहेऊ**—कराना था। अ—35
**करतलगत**—हथेली पर, मुट्ठी में। बा—21 / 30
**करतार**—ब्रह्मा, ईश्वर। बा—6
**करतारी**—हाथ की ताली, हथेली। बा—114
**करतूति कराल**—भयंकर करतूतें। अ—281
**करतूती**—कृत्य, करनी, किया हुआ। बा—5
**करन विभूषण**—कान का आभूषण, कर्णफूल। बा—20
**करनबेघ**—कनछेदन। अ—10
**करन्हि**—हाथों में। बा—346
**करनि**—करने वाली। अ—87
**करनी**—करतूत, रीति, चाल। बा—58
**करनीया**—करना चाहिये। अ—96
**करब**—करूँगा। बा—84
**करब**—करते रहियेगा। बा—360
**करब अकाजू**—काम बिगाड़ देगी। अ—73
**करम**—भाग्य। बा—97
**करम कथा**—कर्म कथा, भाग्य। बा—2
**करत मन बानी**—मन, वचन और कर्म से। बा—16
**करवरें**—बलाओं एवं बाधाओं को। बा—357
**करवाल**—तलवार। लं—101
**करष**—विरोध। सुं—36 / लं—18
**करषहिं**—खींच रही है। बा—347
**करषा**—जोश। अ—191

**करषि**—खींच। बा—137
**करसि**—कर रही हैं। अ—15
**करसि पान**—मदिरा पीकर। अर—21
**करहिं**—करते रहे। बा—342
**करहिं कूटि**—व्यंग्य वचन कहते थे। बा—134
**करहु**—कर दो। बा—332
**करहु सेतु**—पुल तैयार करो। लं—1
**करहू**—बना लो। बा—335
**करारा**—ऊँची कगार। अ—133
**करालं**—विकराल। उ—108
**कराल**—कौवा। लं—78
**कराल कृपाना**—भयानक कटार। अर—29
**कराला**—कठिन, भयानक। बा—12
**कराला**—कठिन कलियुग में। बा—27
**करावन**—कराने। बा—334
**करहिं**—निर्माण करवाते हैं। बा—13
**करि**—लगाकर। बा—2
**करि**—हाथी। अर—37
**करिअहि**—कीजिये। अ—4
**करिकर**—हाथों की सूँड़। बा—147
**करिगन**—हाथियों का झुंड। बा—32
**करिनि**—हथिनी। अ—29
**करिय समाजू**—तैयारी की जाय। अ—4
**करिया मुँह करि**—मुँह काला करके। लं—49
**करिवर**—गजगामिनी। अर—36
**करिवर कर हीना**—सूँड़ बिना श्रेष्ठ हाथी। लं—61
**करिवर बदन**—श्रेष्ठ हाथी के मुखवाले हैं। बा—1
**करिवरन्हि**—श्रेष्ठ हाथियों पर। बा—300
**करिहि**—कर देगी। बा—40
**करीला**—काँटों के। अ—63
**करुआई**—कड़ुवापन। बा—10
**करुइ**—कड़ुई। अ—16
**करुना**—करुणा, दया। बा—1
**करुना ऐन**—करुणाधाम। अ—100/136
**करुनाकंदा**—करुणा के मूल। लं—4
**करुनाकर**—करुणा की खान श्री राम जी। सुं—45
**करुना करति**—विषाद करती हुई। बा—87
**करुना करहू**—रोइये—पीटिये। अ—35
**करुनानिधान**—दया के घर श्री राम। बा—18
**करुनापुंजा**—दया राशि भगवान। बा—148
**करुनायतन**—कृपा निधान भगवान शंकर। बा—110
**करोरी**—करोड़ों। अ—287
**कलंका**—दोष। बा—97
**कल**—सुन्दर। बा—20
**कल करनी**—सुन्दरी कारीगरी से। बा—344
**कलकंठ**—कोयल। बा—9
**कलपकोटिक**—करोड़ों कल्पों। बा—342

**कलपतरु**—देवताओं का कल्पवृक्ष पारिजात—बा0—26

**कलपना**—संकल्प। लं—2

**कलप बेलि**—कल्प लता। अ—59

**कलप भेद**—कल्प भेद। बा—33

**कलपि**—रचकर। अ—228

**कलभ**—हाथी का बच्चा। बा—233

**कलमले**—कलमला उठे। बा—261

**कलवल बचन**—तोतले वचन। उ—77

**कलहंसा**—राज हंस। अर—40

**कलातीत**—कलाओं से परे। उ—108

**कलापा**—बहुविधि रोना। अ—57

**कलापा**—रोते हुये। अ—86

**कलिकाल**—कलियुग। बा—12

**कलि कुकाठ करि कीन्ह कुजंत्रू**—कलह रूपी कुकाठ का कुयन्त्र बनाया। अ—212

**कलित**—सुन्दर। बा—243

**कलिमल**—कलियुग के पापों को। बा—1

**कलिमल सरि**—कर्मनासा नदी। बा—5

**कलिल**—कीचड़। उ—82

**कलुष**—पाप। बा—16

**कलेवर**—मूर्ति, शरीर। बा—12

**कलेसा**—क्लेशों को, दुःखों को। बा—2

**कल्पहिं**—कल्पना करते है। उ—100

**कल्पांत**—कल्प के अन्त में भी। उ—57

**कल्पांतकारी**—कल्प का अन्त (प्रलय) करने वाले। उ—108

**कल्पांत न नास**—मानो प्रलय होने पर भी उनका नाश नहीं। उ—102

**कल्पिकरि**—कल्पना कर करके। उ—97

**कल्पित**—बनावटी। बा—115

**कल्लोलिनी**—नदी। उ—108

**कवन**—कौन सी। अ—81

**कवन विधि**—किस प्रकार से। बा—55

**कवनिहु**—किसी। अ—95

**कवने**—किस। अ—29

**कवलु**—कौर, ग्रास। बा—274

**कवित**—काव्य,रचना। बा—11

**कष्टसाध्य**—कठिनाई से होने वाले। बा—167

**कसि**—कैसी। बा—280

**कसि फाबी**—कैसी फब रही हैं(अच्छी लग रही हैं)। अ—25

**कस्यप अदिति**—भगवान राम के माता—पिता (दशरथ कौशल्या कश्यप तथा अदिति के रूप में अवतरित)। बा—123

**कहउँ जान**—जाने को कहती हूँ। अ—55

**कहँरत परे**—पड़े कराह रहे हैं। अर—20

**कहब**—कहेंगे। अ—70

**कहसि किन**—कहती क्यों नहीं। अ—13

**कहाउति**—कही हुई कहावत। अ—296

**कहाउब**—कहलाया। अ—35

**कहिअत**—कहने में। बा—18

**कहि कहई**—कहकर वर्णन करता हैं। बा—341

**कहि गति घर की**—अपने घर घर का (सभी देवताओं का) दुखड़ा रोया। अ—321

**कहि न सिराई**—कहते नहीं बनता। बा—193

**कहिअ**—कहा जाय। अ—2

**कहिहि का राऊ**—राजा क्या कहेंगे। अ—39

**कही सुहाई**—सुन्दर बातें कह सुनाई। बा—296

**कहै को पारा**—कौन कहकर पार पा सकता है। बा—349

**कहौ काह**—क्या वर्णन करूँ। बा—321

**कहौं पद रोपि**—प्रतिज्ञा करके कहता हूँ। उ—71

**काऊ**—कभी भी। बा—39

**काक**—कौवा। बा—3

**काकू**—कटु वचन। अ—261

**काके**—किसका। बा—294

**काखासोती**—जनऊ की तरह। बा—327

**कागद**—कागज। बा—9

**कागभुसुंडिहि**—काकभुशुण्डिजी को। बा—30

**कागा**—कौवा। बा—5

**काचा**—कच्चा (कमजोर)। सुं—37

**काछे**—बनाये, सजाये। बा—221

**काज**—प्रयोजन, काम। बा—4

**काठ**—लकड़ी। अ—100

**काढ़त**—निकाल रहा हैं। लं—23

**काढ़ि**—निकालकर। अ—47

**काढ़ि असि**—तलवार निकालकर। सुं—9

**काढ़े**—निकाले जाने पर। अ—70

**काढ़े**—(जैसै) चित्रित किये गये। अ—84

**काढ़ेसि**—निकाली। अर—29

**कातरि**—अधीर। अर—69

**कानन**—वन, जंगल। बा—161

**कान न कीन्ह**—नही सुना, ध्यान नहीं दिया। अ—50

**काननचारी**—वन में विचरने वाले। अर—11

**कानन जाता**—वनयात्रा। अ—53

**कान दीन्हे**—कान बन्द करके। बा—261

**कानि**—मर्यादा। अ—303

**कानी**—मर्यादा। बा—62

**काम**—वासना। बा—12

**कामकृत**—कामकला, कामदेव का रचा हुआ। बा—85

**कामकोकिल**—कामदेव की कोकिलें (कोयलें)। बा—322

**कामगज**—कामदेव के हाथी। बा—318

**कामतरु**—कल्प वृक्ष। बा—27

**कामद**—इच्छित फल देने वाले। अ—279

**कामद**—कामधेनु। बा—31

**कामद**—कामधेनु। बा—31

**कामदुहा**—कामधेनु। बा—326

**कामधेनु**—देवलोक की गाय (इच्छित फल देने वाली)। बा—155

**कामना**—इच्छा। बा—22

**कामरिपु**—शिवजी। बा—107

**कामरूप**—मनमाना रूप धारण करने वाले। बा—176

**कामरूप**—छली (मनचाहा रूप बदलने वाला)। सुं—43
**कामसुरभि**—कामधेनु। बा—331
**कामादिहर**—काम आदि विकारों का हरने वाला। लं—121
**कामारि**—भगवान शंकर। बा—120
**कायर**—डरपोक। बा—43
**कारमुक**—धनुष। लं—93
**कारिख**—काला। बा—7
**कारि जनु साँपिनि**—जैसे काली नागिन(फुफकार छोड़ रही हो)। अ—13
**कारिनि**—करने वाली। बा—98
**कारे**—काले। लं—46
**काल**—समय। बा—7
**काल**—कलिकाल। अर—6
**कालउ**—मृत्यु भी। बा—165
**काल कलेवा**—काल का ग्रास। उ—94
**कालकूट**—विष। बा—19
**कालदूत**—मृत्यु का संदेश सुनाने वाले। लं—78
**कालनिसा**—काल रात्रि। सुं—15
**कालि**—कल। अ—11
**कालिका**—काली देवी। बा—47
**काली**—कल ही। बा—229
**कास**—काँस (जंगलों में सफेद फूस शरद् ऋतु में)। कि—16
**कासु**—किसकी। अ—267
**काह**—कैसी। बा—269
**काह कहिहि**—क्या कहेंगे। अ—50
**काह बिगारा**—क्या बिगाड़ा था। बा—97
**काहा**—क्या। बा—313
**कहि धौ**—पता नहीं किसको। बा—240
**काहुक**—कभी किसी का। अ—20
**काहुहि**—किसी को। अ—93
**काहू**—किसी के लिये। बा—20
**काहू**—किसी की भी। बा—281
**काहे करसि**—क्यों कर रही हैं। अ—36
**किंकर**—सेवक। बा—8
**किधौं**—या।(मानो) बा—95
**किधौं**—कहीं। उ—1
**किन**—क्यों नहीं। बा—52
**किंनर**—नपुंसक, देवताओं में नाच गाना करने वाले। बा—7
**किमपि**—किसी से कुछ भी। बा—162
**किमपि नहिं**—कुछ भी नहीं। लं—107
**क्रियन्ह**—चार क्रियायें (श्रद्धा, योग, ज्ञान, यज्ञ)। बा—325
**किराती**—भीलनी। अ—13
**किरीट**—मुकुट। बा—11
**किलकत**—किलकारी मारते हुये। बा—203
**किलकनि**—किलकारी। उ—77
**किसलय**—पत्ते। अ—66
**किसु**—किसका। बा—78
**किसोरक**—बच्चा। बा—263
**किसोर**—बिल्कुल सुकुमार। बा—208
**किसोरी**—लड़की। अ—60
**कीचहिं**—कीचड़ को। बा—7
**कीचा**—कीचड़। बा—194
**कीजिअ काजु**—काम करें। अ—38
**कीट**—कीड़ा। अ—26

**कीती**–कीर्ति। सुं–35
**कीन्हेसि कपट प्रबोध**–उल्टा सीधा समझा दिया। अ–18
**कीर**–तोता। बा–227
**कीरति**–कीर्ति, यश। बा–3
**कीस**–कीश, बन्दर। बा–18
**कुंद**–श्वेत, एक पुष्प है। बा–1
**कुअंक**–दुर्भाग्य रेखा। बा–32
**कुअँर**–राजकुमार। बा–229
**कुअँरि**–कुमारी, (सीताजी) राजकुमारी। बा–245
**कुअवसर**–कुसमय। अ–74
**कुआरी**–अविवाहित। बा–81
**कुकरमू**–अधर्म। अ–253
**कुकवि**–छोटे कवि। बा–10
**कुगाँव**–बुरा गाँव। अ–323
**कुधर**–पर्वत। सुं–55
**कुघातु**–बुरी घात,भीषण दाँव। अ–22
**कुचलिहि**–कुचाली कैकेयी को। अ–51
**कुचाली**–कुचक्री। बा–29
**कुचाह**–कुसमाचार। अ–226
**कुजाती**–बुरी (निन्दित) जातिवाले। बा–6
**कुजोग**–कुसंग। बा–7
**कुजोगी**–विषयी। लं–34
**कुटिल**–टेढ़ा, दुष्ट। बा–8
**कुटिलाई**–कुटिलतायें। अ–228
**कुठाटु**–षड्यन्त्र। अ–295
**कुठायँ**–कुठौर। अ–30
**कुठारी**–कुल्हाड़ी। बा–114
**कुठारु**–फरसा, कुल्हाड़ी। बा–273
**कुठाहर**–कुसमय में। अ–36
**कुतरक**–अनुचित तर्क। बा–32
**कुतरकी**–गलत तर्क करने वाली। बा–9
**कुदाना**–कुत्सिल दान। उ–99
**कुदेस**–बुरा देश, जंगली प्रान्त। अ–223
**कुधर**–पहाड़। अर–20
**कुधात**–निम्न धातुओं। बा–3
**कुनारि**–कुलटा स्त्री। कि–7
**कुपंथ**–बुरा रास्ता। बा–12
**कुपथ**–कुपथ्य, हानि कर भोजन। बा–133
**कुबरी**–मंथरा, दासी। अ–13
**कुबामा**–नीच स्त्रियाँ। अ–223
**कुभाँति**–बुरा हाल। अ–30
**कुभायँ**–दुर्भाव (वैर से)। बा–27
**कुभोग सरेन**–कुभोग रूपी बाण द्वारा। उ–14
**कुम्हड़बतिया**–कद्दू (सीताफल) की छोटी बतिया। बा–273
**कुमत**–षड्यन्त्रकारी मत (राम का राजतिलक) बुरे विचार। अ–21
**कुमत**–बुरा विचार (निश्चय)। अ–162
**कुमति**–नीच बुद्धि वाले। अ–24
**कुमति**–अरी कुमति दुर्बुद्धि। (कैकयी से भरत ने संबोधित किया)। अ–162
**कुमतिहिं**–दुर्बुद्धि कैकेयी को। अ–25
**कुमार**–कौमार्य अवस्था। बा–204
**कुमारगामी**–कुमार्ग पर चलने वाले दुष्ट राक्षस। सु–22

**कुमारि**—पुत्री। बा—70
**कुमारी**—अविवाहित। अर—17
**कुमुख**—(कैकेयी के) बुरे मुख में। अ—43
**कुमुद**—कुई का फूल, जलकमल। बा—32
**कुमुद**—कमलिनी, कुमुदिनी। बा—238
**कुमुदबन्धु**—चन्द्रमा। बा—243
**कुमुदिनी**—कमलिनियाँ। अ—118
**कुमुलानी**—मुर्झा गई। बा—108
**कुयोगिनां**—विषयी पुरुषों के लिये। अर—4
**कुरंगा**—हिरण। बा—49
**कुररी**—एक पक्षी। अर—31
**कुराई**—दरारें। अ—311
**कुरी**—एक जाति या वर्ग। उ—15
**कुरूप**—बुरी सूरत। बा—133
**कुरोगा**—सीताराम लक्ष्मण का विरह रूपी बुरा रोग। अ—317
**कुल**—वंश। बा—71
**कुलघाती**—हे कुलघाती (कुल नाश करने वाले) सुं—52
**कुलवृद्ध**—परिवार की बूढी स्त्रियाँ। बा—322
**कुलमान्य**—कुल की माननीय। अ—49
**कुलह**—बाज की आँख पर की टोपी। अ—28
**कुलि**—सम्पूर्ण। बा—35
**कुलिस**—वज्र, हीरा। बा—113
**कुलिसहु चाहि**—वज्र से भी अधिक। उ—19
**कुबलय**—कमल। सुं—15
**कुवस्तु**—बुरी वस्तु। बा—7
**कुविचारी**—कुरे विचार वाले। बा—8
**कुविहग**—(बाज) दुष्ट पक्षी। अ—28
**कुवेषता**—बुरा वेष। अ—25
**कुवेषु**—कुरूप। बा—7
**कुष्ट**—कोढ़। उ—121
**कुसंकट**—बुरे बुरे संकट। बा—22
**कुसंग**—बुरी संगत। बा—38
**कुसकेतु**—कुशध्वज (जनक के भाई और मान्डवी के पिता)। बा—325
**कुसल**—चतुर। बा—41
**कुसलात**—कुशल—प्रश्न, हालचाल। बा—55
**कुसाजु**—बुरी हालत में पड़े हैं। अ—39
**कुसुम**—फूल। बा—233
**कुसुमहु चाहि**—फूल से भी अधिक। उ—19
**कुसुमांजलि**—पुष्पवर्षा। बा—265
**कुसुमित**—फूले हुये। बा—86
**कूजहिं**—मीठी बोली बोलते हैं। उ—23
**कूजहिं**—बोलने लगी। बा—126
**कूट**—पर्वत। बा—357
**कूटि**—व्यंग्य, उपहास। बा—134
**कूप**—कुआँ। बा—94
**कूर**—क्रूर, दुष्ट। बा—8
**कूरुम**—कच्छप। बा—261
**कूला**—किनारा, तट। बा—39
**कृत**—रची हुई। बा—10
**कृत**—किया हुआ, करता है। बा—13
**कृत**—रक्खे हैं। लं—11
**कृतग्य**—भलाई करने वाले। बा—76

**कृतग्य**—कर्म (रहस्य) के ज्ञाता। उ—124
**कृतकृत्य**—धन्य, कृतार्थ। बा—222
**कृतदूरि**—दूर करने वाले। उ—14
**कृतजुग**—सतयुग। उ—40
**कृतान्त**—यमराज, मृत्यु। अर—29
**कृपन**—कंजूस। बा—259
**कृपनाई**—कंजूसी, दरिद्रता। बा—149
**कृपान**—दुधारी तलवार। लं—40
**कृपानिकेता**—कृपानिधान शिवजी। बा—50
**कृपामृत**—कृपारूपी अमृत से। बा—145
**कृपाल**—दयालु, ईश्वर। बा—13
**कृपाविलोकनि**—कृपा पूर्वक देख लेने मात्र से। उ—51
**कृमि**—कीड़ा। अ—60
**कृष्णतनय**—प्रद्युम्न (कामदेव का अवतार)। बा—88
**कृषी**—खेती। बा—4
**कृस**—कृश, दुबला। बा—143
**कृसानु**—अग्नि। बा—4
**केकिहि**—मोर को। बा—161
**केत**—पुच्छलतारा (अनिष्टकारी)। बा—4
**केता**—कितना। उ—115
**केतिक**—कितने। अ—11
**केतू**—पताकास्वरूप। बा—285
**केरा**—केला। अ—6
**केरी**—(कैकेयी) की थी। अ—49
**केलि**—खेलकूद। अ—10
**केलिमृग**—खेलने के लिये पालतू हिरन। अ—83
**केवट**—निषाद (गुह)। बा—41
**केवट कुशल**—चतुर केवट। बा—41
**केस**—केश, बाल। बा—147
**केहरि**—सिंह। बा—32
**केहरि**—केसरी (एक वानर का नाम)। सुं—54
**केहरिनाद**—सिंह समान गर्जन। सुं—35
**केहि**—किस। बा—335
**केहि काम**—किस लिये हो रहा हैं। लं—1
**केहि खाँगे**—किस कमी के लिये। अर—31
**केही**—किसी ने भी। बा—172
**केही**—किसको। बा—345
**कै**—अथवा। अ—60
**कैकय नंदिनि**—कैकेयी। अ—91
**कैकयसुता**—कैकेयी। बा—195
**कैरव**—कुमुद, सफेद कमल। अ—10
**कैलास**—गौरी शंकर की चोटी, एवरेस्ट पर्वत। बा—179
**कैलासहिं**—कैलाश पर्वत पर। बा—103
**कैवल्य**—मोक्ष। उ—119
**को**—कौन। बा—335
**कोक कोकी**—चकवा चकवी। अ—86
**कोक तिलोक**—त्रैलोक्य रूपी चकवा। अ—209
**कोका**—चकवा चकई। बा—85
**कोकिल**—कोयल। बा—227

**कोकिलवयनी**—कोयल के समान मधुर बोलने वाली स्त्रियाँ। बा—286

**कोकी**—चकवी। अ—66

**कोछे घाली**—गोद में डाल गया था। उ—18

**कोट**—किला, परकोटा, चहारदीवारी। बा—178

**कोट कँगूरन्हि**—परकोटे के कँगूरों पर। लं—40

**कोटि**—करोड़। बा—11

**कोटिक**—करोड़ों। अ—18

**कोटि कुटिलमनि**—करोड़ों दुष्टों की शिरोमणि। अ—27

**कोटि सत**—अरबों। उ—11

**कोठि**—कोठी, बडी राशि या ढेरी। अ—50

**कोतल**—बिना सवार के (घोड़ा)। अ—203

**कोदंडा**—धनुष। बा—147

**कोप**—क्रोध बा—65

**कोपगृह**—कोपभवन। अ—22

**कोपर**—परात। बा—305

**कोपी**—को+अपि=कोई भी। अ—299

**कोरी**—करोड़ों। बा—200

**कोरे**—सादे। बा—9

**कोल**—सुअर। बा—156

**कोल**—हे वाराह! (एक वन्य जति)। बा—260

**कोलाहल**—शोर। बा—267

**को बरनै पारे**—कौन वर्णन करके पार पा सकता है। बा—199

**कोविद**—पंडित, विद्वान। बा—3

**कोस**—कली, पुष्पकोश। अ—204

**कोस**—खजाना। लं—116/ (कोष) अर—6

**कोसल नाथ**—दशरथजी। अ—270

**कोसलपुर**—अयोध्या। बा—141

**कोसलराऊ**—रामचन्द्रजी। बा—28

**कोसलराय**—दशरथजी। बा—326

**कोसल**—अयोध्या। अ—103

**कोह**—क्रोध। बा—12

**कोहबरहिं**—कोहबर में, कुल देवता के स्थान में। बा—327

**कों हम कहाँ**—हम कौन हैं और कहाँ हैं? उ—17

**कोहाब**—क्रोधित होना, मान करना। अ—28

**कोहि**—क्रोधी। बा—210

**कौड़ी लागि**—कौड़ियों के लिये, थोडे लाभ हेतु। उ—99

**कौतुक**—तमाशा, आश्चर्य। बा—1

**कौतुक निधि**—लीलाधारी। बा—124

**कौतुक ही**—अनायास। बा—66

**कौतुकिअन्ह**—खिलवाड़ करने वालों को, ढूँढ़ने वालों को। बा—81

**कौमुदी**—चाँदनी। अ—118

**कौल**—वाममार्गी। लं—31

**कौसिक**—विश्वमित्रजी। बा—214

**कौसिक रूप**—विश्वामित्र का स्वरूप मानो। बा—262

**कौसिकादि**—विश्वामित्र आदि। बा—330

**क्रम**—कर्म, सिलसिला। बा—186

**क्रमनासा**–कर्मनाशा (वह नदी) जिसमें स्नान से सभी कर्म नष्ट हो जाते हैं। बा–6

**क्रियन्ह**–चार क्रियायें (श्रद्धा, योग, ज्ञान, यज्ञ)। बा–325

–ख–

**खंडि**–खंडन कर। उ–111

**खंडित**–कटी हुई है। सुं–11

**खंभन**–खंभों पर। बा–288

**खँसेउ**–गिरकर। अ–148

**खाँड**–शकर, खड्ग। बा–275

**खाँडे**–तलवार के। अ–191

**खग**–पक्षी। बा–7

**खगनाथा**–गरुड़ जी। लं–111

**खगनायक**–गरुड़जी भी। बा–316

**खगनाहा**–गरुड़जी। उ–63

**खगपति**–गरुड़जी। अर–29

**खगमृग**–पशु–पक्षी। अ–56

**खगमुखर**–पक्षियों की चहचहाहट। बा–195

**खगराई**–पक्षिराज, गरुड़जी। उ–91

**खगराजा**–गरुड़जी। उ–63

**खगराया**–गरुड़जी। उ–78

**खगसाँई**–गरुड़जी। उ–70

**खगहा**–गैंडा। अ–236

**खगेसा**–गरुड़जी। अर–28

**खचाई**–खींच दी थी। लं–36

**खचित**–जड़ा हुआ, जटित। बा–178

**खची**–बनाई है। अ–27

**खद्योत**–जुगुनू। अर–11

**खनि**–खोदकर। अ–324

**खप्परन्हि खग्ग अलुज्झि जुज्झिहिं**–पक्षी खोपड़ियों में उलझ–उलझकर लड़े मरते हैं। लं–88

**खबरि जनाई**–सूचना दी। बा–175

**खभारू**–चिन्ता, विषाद, खलबली। अ–97

**खर्पर**–खोपड़ियाँ। अर–20

**खर्पर**–पीठ पर। सुं–35

**खर्व**–छोटा सा। बा–256

**खर**–तेज़ धार, तीव्र, गधा। बा–275

**खरबर**–विघ्न, अड़चन, खलबली। बा–268

**खरभरु परा**–हलचल मच गई। बा–84

**खरभरे**–खलबला उठे। सुं–35

**खरारी**–भगवान राम। बा–192

**खरी सेव**–गदही की सेवा करेगा। उ–110

**खरो सो**–तनिक भी। अ–314

**खलउ**–दुष्ट भी। बा–7

**खलगन**–दुष्ट जन। बा–4

**खलु**–निश्चय ही। सुं–33

**खस**–उशीर (एक जंगली जाति), एक सुगन्धित घास। अ–194

**खसी माल**–माला खिसक गई। बा–236

**खसेऊ**–गिरा। लं–14

**खाइअ पहिरिय**–खाती पहनती हूँ। अ–19

**खानिक**–खानें। बा–1

**खानी**—घर, समूह, खान। बा—2
**खाल कढ़ाइ**—अपनी खाल खिंचवा कर। उ—121
**खाहू**—खाओ। बा—173
**खिन्न**—दीन—दुखी। बा—18
**खिसिआन**—कुपित हो गया। सुं—24
**खीन**—क्षीण, शुष्क। बा—74
**खीर**—दूध। अ—232
**खीस**—विध्वंस। बा—64
**खुआरू**—बरबाद हो जाते। अ—305
**खुटानी**—शामत, अनिष्ट। बा—269
**खुनिस**—अप्रसन्नता। अ—260
**खेत**—रणभूमि में। लं—35
**खेत सुहाये**—जीत होगी। अ—192
**खेता**—युद्ध में। अ—230
**खेद**—दुःख, पछतावा। बा—157
**खेम**—कुशल। अ—24
**खेलाउब**—खिलायेंगे। अ—136
**खेलारू**—खिलाड़ी। अ—240
**खोई**—दूर कर दिया। बा—171
**खोज मारि**—चिन्हों को मिटाकर। अ—85
**खोट**—नीच। लं—51
**खोरी**—दोष, दुष्ट। बा—9
**खोरी**—खौर। बा—219
**खोह**—गुफा। बा—171

—ग—

**गंजन**—नष्ट करने वाले। बा—186
**गंजा**—नष्ट कर दिया, चूर्ण कर दिया। सुं—21
**गंधर्व**—देवताओं के यहाँ गान करने वाले। बा—7
**गुंजत**—गूँजने लगे, गाने लगे। बा—86
**गुंजा**—घुँघचियाँ। अ—26
**गएहुँ**—पहुँचने पर भी। बा—39
**गगन**—आकाश। बा—7
**गगन गिरा**—आकाशवाणी। बा—186
**गच**—पक्का आँगन। बा—224
**गचढ़ारी**—ढली हुई फर्श। उ—27
**गज**—हाथी। बा—11
**गज**—राजा इन्द्रद्युम्न का शापवश हाथी अवतार। बा—26
**गजगन**—हाथियों का समूह। बा—267
**गजगामिनी**—हाथियों की सी चाल वाली। बा—317
**गजबदन**—गणेश जी। बा—235
**गजमनि**—गजमुक्ता। उ—9
**गजराज**—हाथी। बा—256
**गजराजघटा**—हाथियों के समूह। अर—18
**गजानन**—गणेशजी। बा—339
**गजारी**—सिंह। लं—30
**गजाली**—हाथियों की कतार। अ—228
**गढ़**—किला। अ—105
**गढ़**—किला (लंका की चहारदीवारी)। लं—38
**गढ़िछोली**—गढ़छोलकर। अ—17
**गतक्रोध**—क्रोधरहित। लं—111
**गतभेदा**—भेदशून्य। अ—93
**गतलाज**—निर्लज्ज। अ—178
**गति**—सुगति, श्रेष्ठ पद। बा—3
**गति**—दशा, चाल। बा—10

**गथ**—मूल्य। उ—28

**गद**—एक वानर का नाम, औषधि। सुं—54

**गदगद**—पुलकित। बा—72

**गनक**—ज्योतिषी। अ—323

**गनकन्ह**—ज्योतिषी ने। बा—312

**गननायक**—गणेशजी। बा—1

**गनप**—गणेशजी। अ—273

**गनपतिहि**—गणेशजी। बा—100

**गनराऊ**—गणेशजी। बा—19

**गनि**—विचार करके। बा—43

**गनिअ**—गिनती करनी चाहिये। अ—42

**गनिकाऊ**—वेश्या (जीवन्ती नामक) भी। बा—26

**गनि लेई**—गिन रही हो (मानो राजा के अंतिम क्षणों को मृत्यु स्वयं गिन रही हो)। अ—40

**गनी**—अमीर। बा—28

**गनी**—गणना कर रक्खी थी। बा—312

**गनेसु**—बड़ा शुभ। अ—208

**गभीरं**—गंभीर। उ—108

**गभीरा**—गंभीर, घोर। बा—74

**गभुआरे**—गर्भ के बाल। बा—199

**गम**—चलना (गमन करना)। अ—289

**ग्याति**—ज्ञानी। बा—214

**ग्याति**—कुटुम्बियों को। बा—354

**ग्याति**—जाति। अ—104

**ग्यातिसन**—जातिवालों से। अ—189

**ग्यानघन**—ज्ञान रूपी बादल, अत्यधिक ज्ञानी। बा—17

**ग्यानज्योति**—ज्ञान उत्पन्न करने हेतु। उ—32

**ग्यानधाम**—ग्याननिधि, भगवान। बा—51

**ग्याननिधि**—ज्ञान का कोष, पूर्णज्ञानी। बा—30

**ग्यानातीत**—बुद्धि से परे। बा—192

**गयंदु**—पकड़े हुये (नये) हाथी। अ—51

**गय**—हाथी। बा—130

**गयादिक**—गया आदि। अ—43

**गर**—गला। कि—21

**गरजनि**—गर्जना। बा—347

**गरल**—विष। बा—5

**गरवित**—गर्व करती है। अ—18

**गरह**—गलगंड, कंठमाला आदि (गले का रोग)। उ—121

**गरहि गात**—शरीर गले जा रहे हैं, क्षीण हो रहे हैं। अ—147

**गरहिं**—नष्ट हो जोते हैं, गले जाते हैं। बा—4

**गरि न जीह**—जीभ गल नहीं गई। अ—162

**गरीब नेवाजू**—दीन बन्धु, ईश्वर। बा—13

**गरीसा**—भारी, बड़ा, श्रेष्ठ। उ—121

**गरुअ**—भारी, बोझीला। बा—184

**गरुआई**—भार, बोझ। बा—187

**गरुआई**—गुरुता, बड़प्पन। बा—260

**गरुड़हि**—मोर को। सुं—16

**गर्दनि मारी**—गर्दन पर प्रहार हुआ, अन्याय हुआ। अ—185

**गर्भ न गयउ**—गर्भ में ही क्यों न नष्ट हो गया। लं—21

**गर्भ सहित**—गर्भवती। बा—190

**गर्भ स्त्रवहिं**—गर्भ गिरने लगे। सुं—28
**गर्भहिं**—गर्भ में। बा—190
**गलानी**—ग्लानि, दुःख। बा—43
**गलित**—रहित—बा—161
**गँव तकइ**—घात लगाती है। अ—13
**गवँहि**—धीरे से। बा—172
**गवनत भयऊ**—चल दिये। लं—121
**गवनब**—चले जाइयेगा। अ—114
**गवनहिं**—जाते हैं। बा—45
**गवने**—चले गये। बा—278
**गवाँई**—खोकर, बिताया। बा—245
**गवाँए**—व्यतीत किये। बा—74
**गवासा**—कसाई, गाय काटने वाला। बा—6
**गहगहे**—अधिक ध्वनि वाले। बा—154
**गहन**—घना, कठिन, भयंकर। बा—285
**गहरु**—विलम्ब। बा—132
**गहवर**—सघन। अ—84
**गहबरि**—व्यथित। अ—121
**गहवरि**—गम्भीर। अ—282
**गहहि**—ग्रहण कर लेते हैं। बा—6
**गहा**—पकड़ लिया। लं—111
**गहागह**—बड़ी धूम से। अ—7
**गहि**—पकड़कर। बा—234
**गहि पद**—पैर पकड़कर। बा—91
**गहे**—पकड़ लिये। बा—343
**गहेहू**—पकड़ना। अ—151
**गा**—जाता रहा, गया। अ—47
**गाइ गोठ**—गोशाला। अ—167
**गाऊँ**—नगर भर (आयोध्या जी) को। अ—57
**गाजहिं**—चिंघाड़ रहे हैं। अ—236
**गाजे**—गरजने लगे। बा—302
**गाँठी**—गाँठ में बँधी हुई। बा—135
**गाँडर**—भेड़। अ—241
**गाड़**—गड्ढों में। लं—53
**गाढ़**—मज़बूत। अ—105
**गाढ़ा**—कठोर, गहरा। बा—135
**गाता**—गात, शरीर। बा—44
**गाथ**—कथा। बा—351
**गाथे**—गुँथे हुये हैं। बा—327
**गाधिकुलचन्द**—विश्वामित्र। बा—360
**गाधितनय**—विश्वामित्र जी। बा—206
**गधिसुत**—विश्वामित्र जी। बा—352
**गाधिसूनु**—विश्वामित्र जी। बा—212
**गायक**—गाने वाले। बा—194
**गारि**—गाली। बा—329
**गारुडि**—साँप पकड़ने वाला। उ—93
**गाल बजाई**—मिथ्या गर्वित होना। बा—246
**गाल बजावा**—डींग मारना। उ—98
**गाल बड़ तोरे**—बहुत बढ़चढ़कर बोलने वाली। अ—13
**गालव**—गालव मुनि, विश्वामित्र के शिष्य। अ—61
**गाहक**—ग्रहण करने वाले। बा—336
**गाहा**—ग्रहण करने वाले। बा—6
**गिरा**—सरस्वती, वाणी। बा—11
**गिरा**—आकाशवाणी। बा—57
**गिरा गोतीता**—वाणी और इन्द्रियों से परे। उ—72
**गिरा ग्राम्य**—गँवारू भाषा। बा—10
**गिरापति**—भगवान श्री राम। बा—105
**गिरि**—पर्वत। बा—11

**गिरिंदा**—बड़े पर्वत। सुं—35

**गिरिखंडा**—पहाड़ों के टुकड़े। लं—40

**गिरिगन**—पर्वत समूह। बा—191

**गिरिगुहा**—पर्वत की गुफा। बा—157

**गिरिजा**—पार्वती। बा—15

**गिरिजाऊ**—पार्वती जी भी। सुं—48

**गिरिजा रमन**—पार्वती जी के साथ रमण करने वाले शिवजी। बा—103

**गिरिनंदिनी**—पार्वती जी। बा—31

**गिरिनाथा**—शिवजी। बा—48

**गिरिनारि**—हिमांचल की स्त्री मैना। बा—96

**गिरिनीला**—नील पर्वत। उ—62

**गिरिपतिहि**—हिमांचल को। बा—91

**गिरिभव**—पर्वत से उत्पन्न हुआ। बा—80

**गिरिभवन**—हिमालय के घर को। बा—89

**गिरिराऊ**—हिमांचल। बा—68

**गिरिराज कुमारि**—पार्वती जी। बा—74

**गिरिवर**—पर्वतों में श्रेष्ठ। बा—105

**गिरिवर गहन**—ऊँचे पर्वत। बा—1

**गिरिवर गुहा**—पर्वत की गुफा। कि—6

**गिरिवर राज किसोरी**—पार्वती जी। बा—235

**गिरिसंभव**—पर्वत से उत्पन्न। बा—78

**गिरिहि**—हिमांचल को। बा—77

**गिरीस**—हिमांचल। बा—70

**गिरीस कुमारी**—पार्वती जी। बा—96

**गिरीसा**—शिवजी। बा—55

**गिलई**—निगल जाय। अ—232

**गीता**—गीत। बा—313

**गीध**—गिद्ध (जटायु)। बा—24

**गीवाँ**—गर्दन। बा—243

**गुड़ी**—पतंग। अर—20

**गुदरत बनई**—छोड़ते ही बनता। अ—240

**गुदारा**—खेवा लग गया (नौकायें खेने हेतु तैयार हो गई) अ—202

**गुन अनुवादा**—गुणानुवाद। उ—110

**गुन कृत सन्यपात नहिं केही**—सत, रज, तम तीनों द्वारा कर्तृत्व की गर्मी किसे नहीं हुई ? उ—71

**गुनग्य**—गुणवान। कि—23

**गुनग्य**—गुणों का आदर करने वाले। उ—21

**गुनगन**—गुणगान, विशेषता। बा—3

**गुनगाहकताई**—गुणग्राहकता। लं—24

**गुनगाहा**—गुणगाथा, गुणगान। बा—8

**गुनग्रामा**—गुणगाथा। बा—14

**गुनग्राही**—गुण ग्रहण करने वाले। बा—10

**गुनद**—गुणकारी। बा—10

**गुनदूषक**—गुण में दोष लगाने वाले। उ—101

**गुनमंदिर**—गुणों के धाम। बा—186

**गुनमय**—गुणों से परिपूर्ण। बा—2

**गुनवंता**—गुणी। बा—213

**गुनह**—दोष, गुनाह। बा—281

**गुनहू**—समझ लेना। अ—61

**गुनातीत**—तीनों गुणों से परे। अर—39

**गुनानी**—गुण हैं। उ—52

**गुनि**—विचार करके। बा—230
**गुनिन्ह**—ज्योतिषियों से। अ—21
**गुनि राखा**—विचार किया हो। बा—197
**गुनी**—गुणी, कारीगर। बा—298
**गुपुत**—गुप्त, छिपा हुआ। बा—162
**गुमान असा**—घमंड ऐसा है। उ—102
**गुमानी**—घमंडी। अ—172
**गुर**—गुरु, मूल पुरुष सूर्य। अ—37
**गुरनारी**—बड़ी बूढ़ी अथवा गुरुओं की स्त्रियाँ। बा—295
**गुरुतर**—भार, बोझ। बा—259
**गुरू**—मंथरा। अ—27
**गुह**—निषादराज। अ—144
**गुहा**—गुफा। बा—125
**गुहा**—निषादराज, गुह। लं—121
**गूढ़**—गहरा, रहस्ययुक्त। बा—17
**गृहकिंकरी**—घर की दासी, अपनी सेविका। बा—101
**गृहासक्त दुखरूप**—दुःखरूप घर में आसक्त हैं। उ—73
**गे**—चले गये। अ—86
**गेहा**—गेह, घर को। बा—62
**गै**—खोई हुई। अ—44
**गो**—गाय, इन्द्रियाँ। बा—186
**गोई**—छिपी हुई। बा—3
**गोचर**—दृष्टगत, विषय। अ—106
**गोचरगो**—इन्द्रियों के विषय। लं—111
**गोतनुधारी**—गाय का शरीर धारण किये हुये। बा—184
**गोतीतं**—इद्रियों से परे। बा—186
**गोतीतमीशं**—इन्द्रियों से परे ईश्वर (शिवजी)। उ—108
**गोद राखि**—गोद में बिठाकर। अ—52
**गोपद**—गाय का खुर(गाय के खुर के परिमाण वाला स्थान) पैर। बा—119
**गोप्यमपि**—गोपनीय रहस्य को भी। उ—69
**गोपर**—इद्रियों से परे। अर—32
**गोमाय**—स्यार,गीदड़। लं—78
**गोलक**—आँख का डेला, पुतली। अ—142
**गोसाईं**—स्वामी। बा—56
**गोहारी**—रक्षक। अ—317
**गौर**—गोरा, श्वेत। बा—106
**गौरि**—पार्वतीजी। बा—15
**गौरीसा**—शिवजी। बा—104
**ग्रंथि**—गाँठ। उ—117
**ग्राम**—गाँव। बा—39
**ग्रामनर**—गँवार। बा—26
**ग्रीवा**—गला, गर्दन। बा—147
**ग्रीषम**—ग्रीष्म, गर्मी। बा—42
**ग्रसइ**—पकड़ती है, निगलती हैं। बा—238
**ग्रससि**—खा ले। सुं—2
**ग्रसि**—भक्षण करके, पकड़ कर। बा—156
**ग्रसित**—घिरा हुआ। बा—30
**ग्रसे**—घिरे हुए, आबद्ध। बा—114
**ग्रह**—नक्षत्र। बा—7
**ग्रहइ**—प्राप्त करता हैं।बा—118
**ग्रह ग्रहीत**—पिशाच ग्रस्त। अ—180

—घ—

**घट**—घड़ा, कलश। बा—99
**घटइ**—घटित होगा, लगेगा। बा—162
**घटज**—अगस्त्य मुनि। अ—297
**घटजोनी**—घटयोनि, अगस्त्य मुनि। बा—3
**घटब काज मैं तोरे**—तुम्हारे काम आऊँगा। कि—7
**घटसंभव**—अगस्त्य मुनि। उ—32
**घटाटोप**—बादलों की घटा की तरह। लं—39
**घन**—बादल। बा—36
**घनगहन**—घोर जंगल। बा—157
**घनघमंड**—बादल घुमड़ रहा हैं। लं—13/कि—14
**घनबोध**—ज्ञान घन। लं—48
**घनस्याम**—श्यामवर्ण राम। बा—192
**घनेरी**—अधिक। बा—41
**घमोई**—पिता के लक्षण के अनुरुप न होना। लं—10
**घर जाउ**—घर उजड़ जाय। बा—96
**घरिक**—घड़ी भर। अ—115
**घरिनी**—पत्नी, स्त्री। अ—100
**घरी**—घड़ी, समय में। अ—40
**घरी**—शुभ घड़ी में। अ—113
**घरी कुघरी**—समय कुसमय, मौका—बे मौका। अ—26
**घवरि**—गुच्छे। बा—288
**घाउ न बाजा**—चोट न लगी। लं—76
**घाऊ**—चोट। बा—313
**घाए**—आघात। अ—306
**घाट मनोहर चारि**—पारस्परिक स्थिर होकर''मानस,संवाद'' चार स्थलों पर प्रवाहितहुआ। भुशुन्डि—गरुड़ शिव पार्वती,याज्ञवल्क्य—भरद्वाज तथा तुलसी—संत समाज। बा—36
**घाटारोहु**—घाटों को रोक दो। अ—189
**घाटि**—कम। उ—99
**घात**—निशाना। अ—133
**घात**—हत्या। उ—99
**घात जनु फाबी**—दाँव लगा जानकर। अ—17
**घामा**—धूप, गर्मी। बा—199
**घाय**—घात। अ—35
**घालइ**—नष्ट कर डालती हैं। उ—39
**घालहि आनहि**—दूसरे को भी नष्ट करते हैं। उ—40
**घाला**—नष्ट किया। बा—79
**घालि**—लिटाकर। बा—200
**घाली**—हृदय में छिपा रक्खा हैं। लं—29
**घुनाच्छर न्याय**—संयोग वश प्राप्त ज्ञान। उ—118
**घुम्मरहिं**—घोर शब्द कर रहे हैं। बा—301
**घुर्मित**—चक्कर खाकर। लं—65
**घुरघुरात**—गुर्राता। बा—156
**घूघरवारे**—घुघराले। बा—233
**घृत**—घी। बा—4
**घेरी**—घेर लिया। अ—55
**घेरिन्हि**—घेर लिया। बा—175
**घोर गति**—भयंकर गति, दंडनीय। उ—107
**घोरा**—घोर,कठिन। बा—166,अ—168

**घोरी**—घोलकर। अ—22
**घ्रान**—गंध, घ्राण। बा—118

—च—

**चंग**—पतंग। अ—240
**चंचरीक**—भौंरा। अ—324
**चंडकर**—सूर्य (प्रचंड किरन वाले)। अ—295
**चंद किरन रस**—चन्द्रमा की किरणों का रस (अमृत)। अ—59
**चंदिनि**—चाँदनी। अ—11
**चंदु**—चन्द्रमा। अ—48
**चंद्रमौलि**—शिवजी। बा—64
**चंद्रहास**—तलवार। सुं—10
**चंपक बागा**—चंपा के बाग में। अ—324
**चाँकी**—मुहर लगा दी गई है। बा—219
**चाँपि सकइ**—दबा सकता है। बा—126
**चाँपी**—दबाई। अ—20
**चिंतामणि**—एक कल्पित रत्न है, वैद्यक का रस। बा—32
**चुंबति**—चूम रही है। अ—52
**चोंच भंग दुख**—चोंच टूटने का दुःख। लं—40
**चउहट्ट**—चौहट, चौराहा। सुं—3
**चक्क**—चक्रवाक पक्षी। अ—137
**चक्कवइ**—चक्रवर्ती सम्राट। अ—98
**चकइहि**—चकवी को। अ—64
**चकित**—भ्रमित, आश्चर्य से। बा—53
**चकित चित**—भौंचक्का सा। सुं—53
**चकोर**—चकवा। बा—32
**चरन**—नेत्र। बा—29
**चख पूतरि**—आँख की पुतली, बहुत प्यारी। अ—23
**चढ़िहहि**—चढेगी, पालन करेंगी। बा—67
**चतुरंग**—चार प्रकार की सेना (हाथी—घोड़ा—पैदल—ऊँट)। बा—154
**चतुर चर चारी**—चार चतुर गुप्तचर। अ—271
**चतुरसम**—चन्दन, केशर, कस्तूरी और कपूर से बना हुआ सुगन्धित द्रव।बा—296
**चतुरानन**—ब्रह्मा। बा—202
**चपरि**—तेजी से। बा—156
**चपल**—तेजी। बा—203
**चपेटा**—चपत, झापड़। कि—24
**चमर**—चँवर। बा—289
**चर्म**—चमड़ा। अर—20
**चर**—चेतन। बा—84
**चरन परत**—प्रणाम करते। अ—44
**चरन पीठ**—खड़ाऊँ। अ—316
**चरन बन**—बन में चरने को। उ—6
**चरफुरहिं**—तड़फडाते हैं। अ—143
**चरम**—मृगचर्म। अ—6
**चरहिं**—चलते हैं, विचरते हैं। बा—277
**चराचर**—जड़—चेतन। बा—55
**चरित**—चरित्र, कथा वर्णन। बा—8
**चरू**—हविष्यान्त खीर। बा—189
**चल्यो बजाइ**—डंका बजाकर चला। लं—49
**चलत्कुंडलं**—कानों में कुंडल हिल रहे हैं। उ—108
**चलि ल्याह**—लिवा चली। बा—322

**चवहीं**—टपका देते हैं। उ—23
**चवै**—बरसाने लगे। अ—48
**चहत**—चाहते। अ—36
**चह दीखा**—देखना चाहता है। अ—47
**चहसी**—चाहता है। लं—31
**चहहीं**—चाहते। बा—340
**चहुँ जुग**—सतयुग, त्रेता, द्वापर, कलयुग। बा—27
**चहुँ पासा**—चारों ओर। बा—224
**चहुँ फेर**—चारों ओर से। उ—1
**चहु बन्धु**—चारों भाई (राम, लक्ष्मण, भरत, शत्रुघ्न)। बा—40
**चाऊ**—लड़ने का चाव, प्रसन्नता, उल्लास। लं—41
**चाका**—पहिया। लं—80
**चाड़**—चाह। बा—266
**चातक ही**—पपीहा को। बा—9
**चातकी**—पपीहावधू। बा—263
**चाप**—धुनष। बा—17
**चापखंड**—धनुष के टुकड़े। बा—262
**चापत**—दबा रहे हैं। लं—11
**चापतम भारी**—घोर अंधकार रूपी शिव धनुष। बा—239
**चापन**—दबाने। बा—226
**चापमख**—धनुष यज्ञ। बा—221
**चापलता**—चंचलता। अ—304
**चामुंडा**—दुर्गा जी के विविध रूप। लं—88
**चामर**—चँवर। बा—350
**चार**—चारों फल (धर्म—अर्थ—काम — मोक्ष) अर—17
**चार**—आचरण। उ—98
**चार्‌यो**—चारों। बा—327
**चारिउ अवस्था**—चारों अवस्थाओं (जाग्रत, स्वप्न, सुषुत, तुरीय)। बा—325
**चारिउ चरन धर्म**—धर्म अपने चारों चरणों से (सत्य—शौच—दया—दान)। उ—21
**चारि खानि**—चार प्रकार के जीव (अन्डज—स्वेदज—उद्भिज—जरायुज)। बा—35
**चारि दस**—चौदह। अ—1
**चारि पदारथ**—धर्म—अर्थ—काम— मोक्ष। बा—164
**चारि फल**—चारों फल (धर्म—अर्थ—काम—मोक्ष)। बा—2
**चारि भाँति भोजन**—चार प्रकार के भोजन (चर्व्य—चोष्य—लेह्य—पेय अर्थात चबाकर—चूसकर—चाटकर—पीकर खाने योग्य) बा—329
**चारू**—चारु, सुन्दर। बा—11
**चाली**—चाल। अ—222
**चाषु**—नीलकंठ पक्षी। बा—303
**चाह**—कामना। अ—12
**चाहत चीखा**—चखना चाहती है। अ—47
**चाहसि**—चाहते हो। बा—21
**चाहि**—भी (बढ़कर)। बा—258
**चाही**—देखकर। बा—349
**चिक्करत**—चिकने। बा—199
**चिक्करत**—चिघाड़ते हैं। अर—20
**चिक्करहिं**—चिंघाड़ लगे। बा—261

**चिक्कार**—चिंघाड़ करके। लं—70
**चिकारा**—चीख मारकर। कि—27
**चित**—हृदय। बा—3
**चितइ पराहिं**—देखते ही भाग जाते हैं। उ—77
**चितइ रहेउ**—देखते ही रह गये। अ—44
**चितई**—देखा। बा—260
**चित चढ़ेउ**—ध्यान आया। बा—63
**चित चाऊ**—चाव भरे चित्त से। बा—15
**चित चेता**—मन चेता (मनो कामना)। अ—11
**चितयउँ पाछ उड़ात**—उड़ते हुये मैंने पीछे की ओर देखा। उ—79
**चित्रकेतु**—एक राजा थे जो क्रमानुसार गंधर्व, पुनः दैत्य हुए। बा—79
**चित्रलिखित**—तस्वीर। अ—60
**चित्र लिखे से**—मूर्तिवत्। अ—303
**चित्रित**—बनाये गये हैं। बा—213
**चितव**—ताक रहा है। बा—279
**चितवत**—देखते हो, देख रहे। बा—87
**चितवनि**—दृष्टि, निगाह। बा—147
**चितवनिहारा**—देखने वाला। अ—67
**चितवहिं**—देख रहे हैं। बा—314/54
**चितवा**—देखा। बा—54
**चितेरे**—चित्रकार (कामदेव)। बा—213
**चिदाकाशं**—चित्+आकाशं=चेतन आकाश रूप। उ—108
**चिदानन्द**—सदा चेतन तथा आनन्द रूप। बा—75
**चिदानन्द सन्दोह**—सच्चिदानन्द घन। उ—52
**चिन्हारी**—परिचय। बा—50
**चिनमय**—ज्ञानस्वरूप। बा—120
**चिबुक**—ठुड्डी, ठोडी। बा—147
**चिरजीवहु**—बहुत दिन तक जीवित रहो, दीर्घायु हो। बा—196
**चिराना**—पुराना होकर। बा—36
**चीन्हा**—पहचान लिया। बा—158
**चीरा**—कपड़े, साड़ी। बा—196/318
**चुकाहीं**—चुकेंगे। अ—42
**चूक**—त्रुटि, गलती। बा—29
**चूड़ाकरन**—मुंडन संस्कार। बा—203
**चूरन चारू**—सुन्दर चूर्ण। बा—1
**चेत**—ज्ञान, होश। बा—172
**चेतन**—सचल, चैतन्य। बा—3
**चेतू**—चेत, विवेक। अ—269
**चेन**—चैन, सुख। लं—87
**चेरि**—चेरी, दासी। अ—13
**चेरे**—दास, सेवक। बा—18
**चैल**—वस्त्र। बा—353
**चोखा**—सुन्दर। अ—325
**चोखा**—तेजी से। लं—120
**चोप**—जोश। बा—267
**चोरहिं**—चोर को। अ—11
**चोरि चितु लेई**—चित्त को चुरा लेती है। बा—327
**चौगाना**—चौगाना एक खेल है। लं—27
**चौगुन**—चार गुना। अ—51
**चौतनी**—चौकोनी टोपियाँ। बा—219
**चौथपन**—बुढ़ापा। बा—142
**चौथेपन**—बुढ़ापे में। बा—208/लं—7

**चौपट होई**—विनाश हो जाय। बा—180

**चौबारे**—छत के ऊपर के बंगले। अ—90

**चौहट**—चौराहे। बा—213

—छ—

**छई**—छा गई। बा—318

**छई**—क्षय रोग। उ—121

**छत**—घाव। अ—161

**छतज**—लाल। लं—53

**छति**—हानि। बा—272

**छत्रक दंड**—बरसाती छत्ते (कुकुरमुत्ते समान), छतरी की डंडी। बा—253

**छत्रबन्धु**—नीच क्षत्रिय, बन्धुओं—परिवार सहित। बा—174

**छत्रु**—छाता, रक्षक। बा—20

**छन भंगु**—क्षण—भंगुर। अ—190

**छन मँह**—क्षण भर में।बा—98

**छन माँझ**—तनिक देर में, तुरन्त ही। बा—171

**छनहिं छन**—क्षण—क्षण में, प्रति क्षण। बा—349

**छमब**—क्षमा कीजियेगा। अ—45

**छमबि**—क्षमा कीजियेगा। अ—116

**छमा सी**—पृथ्वी के समान। बा—31

**छमिबौ**—क्षमा कीजियेगा। बा—326

**छमिहहिं**—क्षमा करेंगे। बा—8

**छमेहु**—क्षमा करते रहियेगा। बा—101

**छय**—नाश। बा—170

**छयल**—छैल छबीले नवयुवक, राजकुमार। बा—298

**छरभारू**—बोझ। अ—260

**छरस**—षटरस व्यंजन। बा—173

**छरे**—चुने हुये। बा—298

**छलग्यानी**—कपट ज्ञानी, कपट मुनि। बा—170

**छलसानी**—छल से भरे, कपट पूर्ण। बा—89

**छवि**—शोभा। बा—11

**छविगन**—असंख्य सुन्दरतायें। बा—264

**छविगृह**—सुन्दरता रूपी घर। बा—230

**छवि निधि**—शोभा की राशि। बा—148

**छवि समुद्र**—शोभा सिन्धु, अतीव सुन्दरता। बा—148

**छवि सिन्धु**—श्रीराम। बा—50

**छहूँरितु**—छओं ऋतुओं में। (वसन्त—ग्रीष्म—वर्षा—शरद—हेमन्त—शिशिर) बा—42

**छाई**—छाये हुये। अ—47

**छाके**—छके हुये (स्नेहपूर्ण)। अ—225

**छाछी**—मट्ठा। बा—8

**छाड़हु**—छोड़ दो। अ—50

**छाड़िय जनि**—न छोड़िये। अ—66

**छाड़िसि**—चलाई। लं—45

**छाया**—पहले जैसी मोहयुक्त छाया। बा—141

**छाये**—आकर बस गये। अ—134

**छारा**—भस्म हो गया, राख। बा—87

**छाला**–बाघ की खाल (बाघम्बर)। बा–92
**छाहीं**–छाया। अ–67
**छिति**–पृथ्वी। बा–188
**छीजहिं**–घटते जाते हैं। लं–72
**छीना**–क्षीण, रहित। बा–67
**छीर सागर सयन**–क्षीरसागर में सोने वाले (विष्णु) बा–1
**छीर सिन्धु**–दुग्ध सागर (भगवान विष्णु का वास–स्थल) बा–188
**छुअत**–छूने से। अ–29
**छुइ गयउ**–छू गया हो। अ–27
**छुद्धित**–भूखे। बा–157
**छुधा**–भूख। बा–181
**छुधावंत**–भूखे। लं–40
**छुभित**–क्षुब्ध हो गये। लं–79
**छुवत चढ़ी**–डंक मारते ही विष चढ़ गया हो। अ–46
**छुहे**–अनेक रंगों से चित्रित। बा–346
**छूछे**–खाली, बेकार, रहित। अ–32
**छूट जानि**–बन्धन से छूटा जानकर। अ–51
**छेंका आइ**–घेर लिया है। लं–49
**छेंकी**–रोकी। अ–97
**छेत्रु**–प्रयाग क्षेत्र। अ–105
**छेदनिहारा**–नष्ट करने वाला। बा–272
**छेम**–कल्याण। बा–303
**छेम करी कह**–सफेद शिरवाली चील कह रही है। बा–303
**छोनिप**–राजाओं के। बा–241
**छोनी**–पृथ्वी। अ–232
**छोभ**–ग्लानि। बा–48
**छोभा**–छुब्ध हो गया, ललचा गया। बा–231
**छोरइ**–छुड़ाती है। बा–202
**छोरन ग्रन्थि पाव**– ग्रन्थि को खोलने पावे। उ–118
**छोरी**–छुड़ा सकता है, मुक्त कर सकता है। बा–200
**छोरे**–खोले गये। बा–360
**छोहू**–कृपा, दया, ममत्व, प्रेम। बा–8

## –ज–

**जंगम**–चल, चलता–फिरता। बा–2
**जंजाल**–जगजाल, संसारी मोहमाया। बा–211
**जंत्रित**–जकड़े रहती है, मानो ताला लगा है। सुं–30
**जंत्री**–कील दिया। अ–303
**जंतु**–जीव। बा–119
**जंतु**–पशु पक्षी आदि जीव। बा–210
**जंबु**–जामुन। अ–237
**जंबुक**–स्यार। अर–20
**जग्य उपवीत**–यज्ञोपवीत (जनेऊ) बा–244
**जग**–संसार। बा–2
**जग अभिराम**–संपूर्ण जगत को आनंद देने वाला। उ–10
**जग जननि**–जगतमाता। बा–48
**जगजाल**–संसार के जंजाल। अ–93



4 B

**जगजोनी**–जगत को उत्पन्न करने वाली योनि। अ–297

**जगत**–संसार। बा–3

**जगतपति**–संसार के स्वामी भगवान शंकर। बा–60

**जगतवंद्य**–संपूर्ण संसार द्वारा पूजित। बा–50

**जगतीतल**–पृथ्वीतल पर। अ–46

**जगदंबा**–जगत माता पार्वती। बा–81

**जगदंबिका**–जगत माता सीताजी। बा–247

**जगदीसा**–ईश्वर। बा–6

**जगनिवास**–ईश्वर श्रीराम।बा–191

**जगनृपती**–(मानो)संसार भर के राजा हों। उ–40

**जगमगत**–जगमगा रहा है।बा–316

**जगमय**–संसार में व्याप्त। बा–185

**जगमय**–विश्वमय। लं–15

**जगमूला**–संसार का स्रोत, जगत कारिणि। बा–148

**जगाएसि काहा**–क्यों जगाया? लं–63

**जगावहु**–जगाओ। अ–38

**जच्छपति**–कुबेर। बा–179

**जजातिहि**–ययाति के। अ–174

**जजाती**–राजा ययाति। अ–148

**जटिल**–जटाओं वाला। बा–67

**जठर**–पेट (गर्भ) । बा–142

**जठरागी**–जठराग्नि। उ–119

**जठेरी**–बड़ी–बूढ़ी। अ–49

**जड़**–स्थाई, अचल। बा–3

**जड़**–मूर्ख। बा–57

**जड़जाती**–जाति (जन्म) से ही जड़ (मूर्ख)। उ–115

**जड़ता**–मूर्खता, अज्ञानता। बा–39

**जड़ता**–शून्यता। बा–258

**जड़ताई**–मूर्खता, अज्ञानता। बा–249

**जतन**–यत्न, कोशिश। बा–3

**जतनु करहिं**–साधन करते हैं। लं–7

**जतन ते**–यत्न पूर्वक। बा–23

**जतिहि**–योगी की। अ–29

**जती**–यती, सन्यासी। अ–172

**जथा**–यथा, जैसे। बा–51

**जथाजोग**–यथा योग्य। अ–134

**जथाथिति**–यथावत, पूर्ववत स्थिर। बा–86

**जथाविधि**–यथायोग्य। बा–308

**जथाविधि**–विधिपूर्वक। अ–106

**जथाश्रुत**–जैसा सुना है। बा–105

**जदपि**–यद्यपि, हालाँकि। बा–10

**जदुवंस**–यादव वंश में। बा–88

**जन**–मनुष्य, भक्तगण, सेवक। बा–2

**जनक**–पिता। बा–5

**जनकसुता**–जनकपुत्री सीता। बा–18

**जनकौरा**–जनकपुरवासी। अ–271

**जननि**–माता। बा–18

**जनम जनम**–जन्म जन्मांतर तक। बा–65

**जनमत भै**–जन्म दिया। बा–195

**जनमा**–पैदा हुआ। बा–60

**जनमु जग जाय**–संसार में जन्म व्यर्थ ही है। अ–70

**जनमे**–पैदा हुए। बा–12

**जनमेउ**—पैदा हुए। बा—103

**जन्म महोत्सव**—जन्म दिवस समारोह। बा—34

**जनवास**—बारातियों का वास स्थल। बा—96

**जनहीं**—दास का ही, अपना ही (भरत का) अ—234

**जनाउ**—सूचित कर दो। बा—332

**जनाये**—सूचित हुए, प्रकट हुये। अ—7

**जनाव जनु**—मानो जता रहे हैं। उ—1

**जनावहिं**—प्रकट कर रहे हैं। बा—255

**जनावहु**—बतला दो। अ—50

**जनावा**—बताई। अ—45

**जनि**—मत, नहीं, न। बा—3

**जनि**—कहीं ऐसा न हो, मानो कि। लं—13

**जनिअहि**—जान लीजिए। अ—66

**जनि कदराहू**—अधीर मत होओ। अ—70

**जनि चालहीं**—न चला। अ—50

**जनि जल्पसि**—व्यर्थ बकवास मत कर। लं—22

**जनित**—उत्पन्न हुए, प्रादुर्भूत। बा—2

**जनि पारहि लेखे**—गिनती में न लावें। बा—357

**जनि होसि**—मत बन। अर—46

**जनु**—मानो। अ—40

**जनु**—दास। अ—9

**जनेत**—बारात। बा—343

**जनेषु**—मनुष्यों क लिये। अ—225

**जनेसु**—राजा। अ—14

**जपजाग**—जप व यज्ञ। बा—41

**जपत**—जपते हैं, पूजा करते हैं। बा—10

**जपामि**—जपता हूँ। उ—14

**जम**—यम (अहिंसा, सत्य, अस्तेय, ब्रह्म चर्य, अपरिग्रह)। बा—35

**जम**—यमराज, मृत्यु। बा—175

**जमकरधार**—यमराज की सेना। बा—95

**जमगन**—यमदूत। बा—31

**जमजातना**—यम—यातना,नर्क की पीड़ा। अ—65

**जमन**—यवन। अ—194

**जमनिका**—यवनिका, पर्दे। उ—73

**जमपुर**—नरक। अ—145

**जमपुरत्रासन**—यमपुरी का भय नहीं लगता। उ—40

**जमहिं**—यमराज से। अ—252

**जमात**—समूह। बा—93

**जमी से**—संयमी पुरूषों की भाँति। अ—215

**जयऊ**—जीत लिया है। अ—210

**जयसील**—जीत रहे हैं। लं—81

**जरई**—भस्म होती है। बा—39

**जरठ**—बूढ़े। बा—240

**जरठपन**—बुढ़ापा। अ—2

**जरत रिस भारी**—प्रचंड क्रोध से जलती हुई कैकेई। अ—31

**जरत बिभीषन राखेउ**—जलते हुये विभीषण को बचा लिया। सुं—49

**जरनि**—जलन। अ—4

**जरहि**—ईर्ष्या करते हैं। बा—4

**जरहि**—जल रहे हैं। अ—51

**जरा**—पुराना बुढ़ापा। बा—164
**जरि**—भस्म होकर। बा—87
**जरि**—जड़। अ—17
**जरित**—जड़े हुये। बा—356
**जल्पक**—बकवास करने वाला। लं—33
**जल्पत**—डींग मारते हुये। लं—72
**जल्पहिं**—बकते हैं। बा—115
**जल कुक्कुट**—जलमुर्गे। अ—40
**जलचर**—जल में रहने वाले प्राणी। बा—3
**जलचरकेतू**—कामदेव, मकरध्वज। बा—125
**जलचरगन**—जल जन्तुओं का समुदाय। अ—51
**जलज**—कमल। बा—5
**जलजाता**—कमल। बा—17
**जलजान**—जलयान, जहाज, पोत। बा—28
**जलजाभ**—कमल के समान वर्ण वाले। बा—233
**जलजारुन**—लाल कमल के समान रक्त वर्ण। लं—111
**जलठाउं**—जलाशय, तालाब। अ—136जल
**जलद**—बादल। बा—7
**जलदाता**—पानी देने वाला। बा—174
**जलधर**—बादल। बा—32
**जलधि**—सागर। बा—5
**जलनाथ**—समुद्र। लं—37
**जलनिधि**—समुद्र। बा—96
**जलभरिता सो**—अथाह जल से परिपूर्ण है। बा—39
**जलमल**—जल का कीचड़। बा—41
**जलरासि**—समुद्र। अ—257
**जलरुह**—कमल अ—159
**जलसीकर**—जल की बूँदें। उ—52
**जलाश्रय**—नदी, बावली, कुन्ड आदि। अ—312
**जवकर कीट**—जौ का कीड़ा, घुन सुं—53
**जवनि**—जिस। बा—137
**जवास**—जवासा। अ—54
**जस**—यश, बड़ाई। बा—2
**जस काछिय**—जैसा स्वांग करें। अ—127
**जसि**—जैसा। बा—178
**जसोमति**—यशोदा जी। बा—20
**जहाँ जे**—जगत में, जहाँ तक। अ—78
**जहाना**—जहान, संसार। बा—3
**जहिया**—जब। बा—139
**जाइ न जोई**—देखी नहीं जाती। अ—34
**जाइहि**—जायेगा। अ—36
**जाई**—जाकर। अ—38
**जाए**—पैदा किये हुये। (पुत्र) बा—216
**जाएहु**—जाना। अ—53
**जाका**—जिनका। बा—17
**जाग**—यज्ञ। बा—60
**जागति**—जगा रही हो। अ—36
**जगबलिक**—याज्ञवल्क्य मुनि। बा—30
**जाचक**—माँगने वाले भिक्षुक। बा—102
**जाचकन्हि**—भिखमंगो को। बा—326
**जाचन**—कुछ माँगने, परीक्षा लेने बा—207

**जाचा**—माँगी थी। बा—49
**जाड़**—ठंडक। बा—39
**जातकरम**—दस संस्कारों में से चौथा संस्कार। बा—193
**जात न जानिअ**—पता ही नहीं चला। बा—197
**जातना**—यातना, दुःख। अ—146
**जातरूप**—सोना, धतूरा। उ—27
**जातहिं**—पहुँचते ही। बा—39
**जाता**—पैदा हुआ। बा—180
**जाती**—जाति। बा—37
**जातुधान**—राक्षस। बा—171
**जातुधानपति**—राक्षसों के स्वामी रावण। बा—178
**जाते**—जिससे। अ—95
**जान**—यान, सवारी, विमान। बा—61
**जान**—सवारी। (सूर्यरथ) बा—299
**जान**—सुजान। बा—336
**जानकिहि**—जानकी को। अ—60
**जानकी**—सीता जी। बा—18
**जानपनी**—समझदारी। उ—102
**जानब**—समझिये, जान लीजिये। बा—3
**जानसिरोमनि**—ज्ञान शिरोमणि बा—28
**जाना**—सवारी, गाड़ियों में। बा—101
**जानामि**—जानता हूँ। उ—108
**जानि न जाइ**—कुछ जाना नहीं जाता। अ—59/सुं—43
**जानि बड़ि माता**—माता को (पिता से) बड़ी जानकर। अ—56
**जानिबे**—समझियेगा। बा—326
**जानिहहिं**—समझ लेंगे। बा—12
**जानु**—घुटना। बा—199
**जानु पानि**—घुटनों और हाथों के बल। उ—79
**जानु पानि विचरनि**—घुटनों या हाथों के बल चलना या दौड़ना। बा—199
**जाने ते**—जान लिये जाने पर। उ—122
**जापर**—जिसके ऊपर। बा—196
**जाब**—पहुँचना। बा—167
**जाम जुग**—दोपहर, दो घड़ी। बा—172
**जामा**—याम, चारों प्रहर (रातके) सुं—8
**जामा**—उग सका है। उ—90
**जामाता**—दामादों से। बा—341
**जामिनि**—यामिनी, रात्रि। बा—330
**जामु**—एक प्रहर दिन, घड़ी, याम। बा—217
**जायँ**—व्यर्थ। अ—263
**जायहु**—पैदा हुआ। लं—21
**जाया**—जन्मा, पैदा हुआ। बा—128
**ज्याये**—पालपोष कर बड़ा किया था। बा—338
**जारै जोगु**—जलाने के योग्य (लिये ही) अ—16
**जावक**—महावर। बा—327
**जाहिं दिवस**—दिन बीतते जाते हैं। बा—359
**जाहीं**—बीत जाते हैं। बा—330
**जाहु**—जाओ। अ—38
**जाहू**—जिनके। बा—331
**जिअत**—जीते जी। अ—21
**जिअत धरहु**—जीवित ही पकड़ लो। अर—18
**जिअन मूरि**—संजीवनी जड़ी। अ—59

**जिअहु**—जिये। अ—5

**जिआवत जाही**—जिसको जिन्दा रख रहा है। अ—21

**जिआवनि**—जिलाने वाली। बा—145

**जिआवसि**—जीवित रख रहा है, जिला रहा है, जिलावे। बा—59

**जिइहहिं**—जीते रहेंगे। अ—100

**जिइहि**—जीवित रह सकेंगे। अ—49

**जिऔं**—जीता रहूँ। अ—36

**जिति**—जीत कर। बा—175

**जिन्ह**—जिन पर। बा—327

**जिनस**—वर्ग, प्रकार। बा—93

**जिनस**—जाति, वर्ग, प्रकार। लं—118

**जिभि**—जैसे। बा—3

**जियँ**—हृदय, जीव। बा—9/अ—263

**जी की**—जीवन के लिये। अ—317

**जीतहु मनहि सुनिअ अस**—"जीतो" शब्द केवल मन को जीतने के लिये ही सुनाई पड़ता है। उ—22

**जीन जराव**—जड़ाऊ जीन। बा—316

**जीव**—जीवन। बा—159

**जीव जत**—सांसारिक प्राणी। बा—7

**जीव जतन के**—जीव के साधन के लिये। अ—316

**जीवन**—जीने की। अ—51

**जीवन चाही**—जीने की अपेक्षा (जीने की आकांक्षा करने से)। अ—21

**जीवनदाता**—जीवन देने वाला। बा—7

**जीवननाथू**—पति श्रीराम (प्राणनाथ)। अ—58

**जीवन मुकुति**—जीवन की मुक्ति, मोक्ष। बा—31

**जीवनि**—संजीवनी। आ—317

**जीह**—जीभ। बा—20

**जुआरा**—जुआरी। बा—184

**जुग**—युगल, दोनों। बा—4

**जुग अंगुल कर बीच**—दो ही अंगुल का बीच (दूरी)। उ—79

**जुगजामिक**—दो पहरेदार। अ—316

**जुगल**—दोनों। बा—15

**जुग विधि ज्वर**—दो प्रकार के ज्वर। उ—121

**जुगुति**—युक्ति से। बा—11

**जुझाऊ**—लड़ाई का। अ—192

**जुझारा**—युद्ध हेतु कटिबद्ध। बा—154

**जुटत**—भिड़ते हैं। लं—49

**जुठारी**—जूठा कर दिया। बा—230

**जुड़ाई**—जूड़ी, ठंडक। बा—39

**जुड़ाने**—शीतल हो गये। बा—132

**जुड़ावहिं**—शीतल करती है। बा—295

**जुड़ावैं**—ठंडा करे। उ—117

**जुत**—यक्त, सहित। बा—77

**जुरइ**—प्राप्त होवे। बा—8

**जुरन**—एकत्रित। बा—299

**जुरहिं जुझारा**—वीर जुट जायँ। अ—199

**जुरिहि**—जुड़ सकता। बा—278

**जुरे**—इकट्ठा हुए। बा—41

**जुवती**—युवती, नौजवान स्त्रियाँ। बा—220

**जुवराज**—युवराज (राजा के बाद उत्तराधिकारी)। अ—1

**जुवराज**—युवराज अंगद। लं—17

**जुवा**—युवा, जवान। बा—99

**जुवान**—युवक, जवान। बा—240

**जुवानू**—नवयुवक। अ—302

**जूझा**—युद्ध करना होगा । लं—8

**जूझे**—सभी युद्ध में मारे गये (पूर्णतः अनत हो गया)। बा—175

**जूथप**—यूथप, सेनापति । सुं—34

**जूथा**—दलों, यूथ, समूह । बा—181

**जून**—जीर्ण, पुराना । बा—272

**जूरी**—जूड़ियों को (अंटियों को) जोड़े (दोनों सहित)। अ—250

**जूह**—समूह । लं—66

**जेंई**—भोजन करती थी। बा—19

**जेऊ**—जो लोग। (वेषधारी धूर्त)। बा—7

**जेठ**—ज्येष्ठ, बड़ा। बा—153

**जेतनेहि काज**—जितने की आवश्यकता होती है। (केवल आवश्यकतानुसार ही) उ—23

**जेता**—जितना। बा—323

**जेते**—जितने भी। बा—55

**जेवँत**—भोजन करते समय। बा—99

**जेवन लागे**—भोजन करने लगे। बा—329

**जेवनारा**—भोजन करने वालों की (बारातियों की)। बा—99

**जेवाँए**—भोजन कराया। बा—336

**जेहि**—जिस (लग्न) को। अ—52

**जेहि के**—जिस के । अ—122

**जेहि जस जोग**—योग्यतानुसार, जिसके योग्य जैसा भी। बा—179

**जेहि तेही**—जैसे भी वैसे ही सभी देवताओं को। बा—257

**जेही**—जिसको। बा—52

**जैहसि**—नष्ट हो जायेगा। बा—174

**जोइ**—देखना चाहिए। अ—92

**जोइ जोई**—जो जो। बा—151

**जोइहि**—देखेगी। अ—68

**जोई**—भी, वही। बा—312

**जोऊ**—जो भी। बा—10

**जोग**—योग्य। बा—9

**जोग**—योग, तप। बा—17

**जोग उपहासी**—हँसी के पात्र। बा—251

**जोगवत रह**—जोहता रहे, ध्यान रक्खे। बा—352

**जोगवत रहऊँ**—रखवाली करती रही हूँ। बा—59

**जोगवहिं**—सार सँभाल करते थे।अ—91

**जोगानल**—योगाग्नि। बा—98

**जोगि**—योगिनी। बा—93

**जोगि जन**—योगी गण। बा—105

**जोगी**—योगी। बा—341

**जोगीन्द्र**—योगिराज। बा—327

**जोगीस**—योगीश्वर। बा—85

**जोगू**—योग्य। अ—60

**जोजन**—योजन (एक योजन चार कोस का होता है)। बा—159

**जोटा**—जोड़े। बा—221

**जोती**—ज्योति। बा—1

**जोनि**–योनि, उत्पन्न करने वाली। अ–24

**जोरिअ**–जुड़वा दिया जाय। बा–278

**जोरी**–जोड़कर, जोड़ी। बा–34

**जोवन ज्वर**–जवानी का नशा। उ–71

**जोवा**–देखा। बा–356

**जोषिता**–स्त्री (पत्नी) बा–110

**जोसि सोसि**–जो कुछ भी हो, जो हो, वह हो। बा–161

**जोहारन**–जोहार करने को, प्रणाम करने को। बा–358

**जोहारि**–वन्दना करके, प्रणाम करके। बा–351

**जोहारू**–वन्दना। अ–89

**जोहारे**–वन्दना की, प्रणाम किया। बा–348

**जोही**–देखकर। अ–67

**जोहे**–देखा। बा–317

**जौ जनतेऊँ**–यदि यह ज्ञात होता। बा–252/लं–61

**जौं पै**–यदि यह। बा–277

**जौं पै**–यदि निश्चय ही। अ–74

**जौं सबके**–यदि सभी जीवों को। उ–78

**जौंलगि**–जब तक। बा–86

**जौवनु**–जवानी। अ–174

## –झ–

**झइँ आई**–चक्कर आ जाने से। अ–164

**झगुलिआ**–झबुला, झगुली, नन्हें बालक का वस्त्र। बा–199

**झटिति**–तुरन्त। लं–92

**झपटेउ**–आक्रमण किया हो। अ–29

**झरि**–झड़ी लग गई। बा–324

**झरोखा**–खिड़की। उ–118

**झरोखन्हि लागीं**–खिड़कियो से सटी खड़ी होकर। बा–220

**झलका झलकत**–छाले चमकते हैं। अ–204

**झलकाहीं**–चमक रहे हैं। बा–243

**झष**–मछली। सुं–50

**झषकेतू**–कामदेव (मछली के चिन्ह युक्त ध्वजा वाला)। बा–83

**झाँई**–छाया। लं–12

**झाँखा**–झीख रहे हैं। अ–30

**झाँपेउ भानु**–सूर्य को ढक लिया। बा–117

**झारी**–समूह। बा–184

**झीनि**–महीन (पतले कपड़े की) उ–77

**झोठिंग कराला**–भयंकर झोंटों (केशों) वाले। लं–88

## –ट–

**टकोर**–टङ्कार। अर–19

**टरइ**–टलती है, मिटता है। बा–97

**टरइ न टारा**–हिलाने से हिल भी नहीं रहा। बा–251

**टरई**–टलने पावे। अ–22

**टर्‌यो न टार्‌यो**–टाले नहीं टला। लं–65

**टहल**—सेवा। उ—18
**टारन**—मेटने हेतु, हटाने। बा—17
**टारि न सकहिं**—नहीं मिटा सकते हैं। बा—239
**टारी**—टाल दिया। बा—357
**टारेउ**—भंगकर, तोड़ कर। बा—123
**टिट्टिभ खग**—टिटिहरी पक्षी। लं—40
**टीका**—राज तिलक, शिरोमणि। अ—5/175/180
**टेई**—टेया, धार तेज किया। अ—22
**टेक जो टेकी**—जो निश्चय कर दिया। अ—255
**टेका**—आधार। उ—45
**टेकी**—पकड़कर, निश्चय कर लिया। बा—45/अ—255
**टेरे**—बुलाये, पुकारे। बा—93
**टोलू**—दल। अ—192

—ठ—

**ठकुरसोहाती**—मुँह देखी। अ—16
**ठगि रहहीं**—स्तंभित हो रहते हैं। उ—9
**ठट्टा**—समूह। लं—41
**ठटुकि**—ठिठक कर, स्तब्ध होकर। सुं—45
**ठयऊ**—ठान लिया है, चाहा। बा—133
**ठवनि**—ऐंड़, खड़े होने की शान। बा—243
**ठाऊँ**—स्थान (ध्रुव लोक)। बा—26
**ठाटु धरि ठाटा**—सुव्यवस्था को नाश कर दिया। अ—47
**ठाढ़ भे**—खड़े रहे। बा—360
**ठाटहु ठाटा**—साज सजा लो। अ—190
**ठाढ़े रहे**—खड़े रहे। बा—145
**ठाना**—ठान लिया, निश्चय कर लिया। बा—259
**ठानि**—निश्चय करके, विचार कर। बा—86
**ठाँव ठाँव राखे**—जगह—जगह नियुक्त कर दिया। अ—90
**ठाहर ठाटू**—ठहरने की व्यवस्था। अ—133
**ठोरी**—पास में, स्थान पर। बा—265

—ड—

**डगइ न**—हिल नहीं रहा। बा—251
**डगमगानि**—हिल गई। बा—254
**डगमगाहिं**—विचलित होकर। सुं—35
**डगि डोलहिं**—डगमगा रहे हैं। अ—225
**डमरुआ**—गाँठ का रोग। उ—121
**डरपसि**—डरना। अ—53
**डरपहिं**—डर जाते हैं। अ—63
**डरपहु**—डरो। बा—187
**डरपे**—भयभीत हो गये। बा—87
**डरहीं**—डरते थे। बा—206
**डसाई**—बिछा दी। अ—89
**डसाये**—बिछवाये हैं। बा—356
**डहकि डहकि**—जल जल कर के। बा—137
**डाकिनि**—खा डालने वाली डाइन। अ—132

**डाटेहि पइ**—डाँटने पर ही। सुं—58
**डाढ़ा**—छौंक, तेजी। लं—72
**डाबर**—तलैया, छोटी गड़हिया। अ—60
**डारि**—फेंक कर। अ—47
**डारिहउँ**—डालूँगा, फेंकूँगा। बा—129
**डारे**—पड़े हुये। बा—270
**डासि**—बिछा कर। बा—106
**डिंडिमी**—डफली। बा—344
**डीठा**—देखा है। अ—98
**डीठी**—दृष्टि। बा—231
**डेराऊँ**—डरती हूँ। अ—17
**डेराती**—डर जाती हैं। अ—60
**डेरावहिं**—डराते हैं। लं—44
**डेराही**—डर जाते हैं। बा—125/278
**डोरिआये**—(विना सवार के घोड़े) बाग डोर से बँधे हुये चले जा रहे हैं। अ—203
**डोल**—पानी भरने वाला (चन्द्रमा मंडल रूपी डोल में कामदेव की दो मछलियाँ खेल रही हों)। बा—258
**डोला**—चंचल हो उठा। अर—28
**डोलावा**—हिला दिया। उ—71
**डोली**—बदल गई। बा—192
**डोले**—काँप गये। बा—254

## —ढ—

**ढँढोरी**—खोज डाला। बा—349
**ढनमनी**—लुढक पड़ी। सुं—4
**ढरहीं**—डुला रहे हैं। बा—350
**ढहावहिं**—फेंकते हैं, चलाते हैं। लं—41
**ढाँकी**—ढककर। अ—117
**ढाबर**—गँदला पानी। कि—14
**ढारइ**—ढरका रही हैं। अ—13
**ढारी**—ढाला हुआ। बा—224
**ढाहत**—गिराती हुई। अ—34
**ढिग**—पास, निकट। सुं—46
**ढिठाई**—धृष्टता। बा—8/150
**ढेकमहोख**—दोनों ही पक्षी होते हैं। अर—38
**ढेरी**—राशि। अ—114
**ढोटा**—पुत्र। बा—221
**ढोलू**—ढोल, ताड़ित करना (पीटा जाना ही उसकी नियति, मर्यादा है ) अ—192

## —त—

**त**—तो। अ—71
**तकितकि**—निशाना साध—साधकर। बा—157
**तके**—की ओर चल दिये। बा—182
**तग्य**—तत्त्वज्ञानी। लं—74
**तजहिं**—छोड़ते हैं। बा—39
**तजा**—त्याग दिये हैं। अ—60
**तजि**—त्यागकर। बा—7
**तजे तनु**—शरीरान्त पर। बा—35
**तड़ागा**—तालाब, सरोवर। बा—37
**तड़ित**—बिजली, विद्युत। बा—147
**तड़ित पटल**—बिजली के समूह। लं—103
**तत्त्व**—ब्रह्म ज्ञान। बा—44

**ततकाला**–तुरन्त। बा–3

**तदपि**–फिर भी, तथापि। बा–13

**तन अरधभवानी**–पार्वती जी आधे शरीर वाली, अर्धनारीश्वर। बा–247

**तन खीना**–दुर्बल क्षीण शरीर। बा–93

**तन तायै**–शरीर संतप्त है। अ–226

**तनय**–पुत्र। बा–88

**तनया**–पुत्री। बा–231

**तनु**–शरीर। बा–2

**तनुजा**–पुत्री। बा–178

**तनुधारी**–शरीर धारण किये हुये। बा–130

**तनोरुह**–रोम रोम। उ–5

**तपइ**–जलने लगा है। बा–58

**तपत**–खौलता हुआ। सुं–15

**तप पुंज**–तपस्या की राशि, तपस्विनी (अहल्या) बा–211

**तपबल**–तपस्या के बल से ही। बा–73

**तपसालि**–तपस्वी श्रेष्ठ। बा–330

**तपोधन**–तपस्वी, तप ही है धन जिसका। बा–105

**तम**–अन्धेरा। बा–1

**तमकि**–क्रोधित होकर, किटकिटाकर। बा–250

**तमपारा**–अन्धकार (माया) से परे। उ–94

**तममोह**–अज्ञान रूपी अन्धकार। उ–117

**तमारि**–सूर्य। अ–86

**तमाला**–तेजपत्ता का पेड़। बा–209

**तमी**–रात। सुं–47

**तमीचर**–निशाचर। लं–74

**तमेकमदभुतं प्रभुं**–उस अद्वितीय मायिक जगत से विलक्षण सर्व समर्थ प्रभु को। अर–4

**तरंगिनि**–नदी। बा–31

**तरंगी**–मौजी, लहरी, मतवाले। बा–93

**तर**–तल, नीचे। बा–106

**तरक**–तर्क,युक्ति। अ–222

**तरकस**–तूणीर, बाण रखने का स्थान। अ–190

**तरकि**–तर्क, विवाद, बहस। बा–341

**तरकि**–उछलकर। लं–32

**तरकी**–सीमा। अ–289

**तरकेउ**–उछले। सुं–1

**तर्जन**–डराने वाले। अर–11

**तर्जा**–धमकाया। कि–8

**तरजनी**–हाथ की दूसरी उँगली। बा–273

**तरति कति बारा**–पार करने में कितनी देर लगेगी। लं–1

**तरनिउ**–नाव भी। अ–100

**तरनिहि** –(मध्यान्ह) सूर्य को। अ–232

**तरनिहु ते**–सूर्य से भी बढ़कर। अ–65

**तरनी**–नौका, जहाज, सूर्य। बा–31

**तरल**–चंचल, द्रव, चमकता। लं–41

**तरहीं**–तर जाते हैं। बा–119

**तरिअ**–पार किया जाय। सुं–50

**तरिहि**–पार उतर जायेगी। सुं–50

**तरी**–उद्धार हो गया। बा–223

**तरुतर**—पेड़ के नीचे। बा—29

**तरुतालू**—ताड़ के पेड़ को। अ—29

**तरुन**—जवान, पूर्ण खिले हुये (कमल)। बा—1

**तरुनी**—युवा स्त्री। बा—11

**तरुपल्लव**—पेड़ों के पत्ते, पत्तों में। अ—67/सुं—9

**तरुसाखा**—पेड़ की डालें। बा—85

**तरे**—तैर गये। लं—3

**तरेरी**—तिरछी करके, तरेरकर। लं—22

**तर्क**—शंका। लं—74

**तर्कि**—निर्णय। लं—74

**तलफत**—तड़फती हुई। अ—154

**तलाब तलाई**—ताल—तलैया। बा—85 अ—67/सुं—9

**त्वदंघ्रिमूल** —आपके चरण कमलों का (सेवन करते हैं)। अर—4

**तवानन**—तव+आनन =तवानन = आपका मुख। लं—111

**तसि**—वैसी ही। बा—294

**तहँइ**—वहीं। अ—74

**तहँवा**—वहाँ (पूजा स्थल), तहां। बा—201

**तहँहु**—वहाँ भी (सर्वज्ञ भगवान राम के सामने)। बा—53

**तहिआ**—तब। बा—139

**तही**—तू ही। लं—21

**तहूँ**—तू भी। बा—282

**ताकर**—उनका (आपके दूसरे पुत्र का)। बा—197

**ताका**—चाहा है। अ—21

**ताकि**—ताककर, लक्ष्यकर (निशाना बनाकर) बा—87

**ताकिसि**—देखा, शरण ली। अर—26

**ताके**—देखते, उसके। अ—25

**ताकेउ**—लक्ष्य किया। बा—259

**ताग**—तागा, डोरा। बा—11

**ताजी**—अरबी घोड़े। अर—38

**ताटंका**—(मंदोदरी के) कर्णफूल। लं—13

**ताड़त**—मारता हुआ। अर—34

**तात**—हे पुत्र । बा—47

**तात**—गरम। अ—67

**तात बाउ**—गरम हवा। अ—200

**तातप्यमानं**—जलते हुये। उ—108

**ताते**—इस कारण से। बा—222

**ताते**—तपाने वाले। अ—65

**ताने**—खींचा, तान लिया है। बा—87

**तापस**—तपस्वी (गौतम)। बा—24

**तामरसु**—कमल। अ—71

**तामस**—तमोगुणी, क्रोधी । बा—122

**तारक**—तारकासुर नामक एक राक्षस। बा—103

**तारी**—उद्धार किया। बा—24

**तारे**—पुतलियाँ। बा—244

**ताल**—तालाब। बा—38

**ताल**—ताड़ । अर—38

**ताल**—झील (पंपा सरोवर)। अर—40

**ताल**—ताल के वृक्ष, करताल। कि—7

**तावत**—तब तक। उ—108

**तासु**—उन्हीं के। बा—105

**ताहि न बोला**—उसको नहीं बुलाया। उ—17

**ताहि पहिं**—उसके पास। बा—159
**ताही**—उसको (राम कथा को)। बा—10
**ताहू**—उसने भी। बा—194
**तिजारी**—तीन प्रकार की प्रबल इच्छायें (पुत्र, धन और मान की) उ—121
**तिन्ह**—वे। बा—5
**तिन्ह मँह**—उनके। बा—12
**तिन्हहिं**—उनको (जनकपुर वालों को) बा—313
**तिन तूरी**—तृण तोड़कर (प्रतिज्ञा करके) अ—324
**तिन तोरही**—तिनके तोड़ रही हैं। (बलैया ले रही हैं) बा—327
**तिपुरारि**—त्रिपुरारि, शिवजी। अ—273
**तिभुवन**—त्रिभुवन, तीनों भुवनों में (पृथ्वी, आकाश, पाताल)। अ—2
**तिमि**—उसी प्रकार से। बा—125
**तिमि तिमि**—त्यों—त्यों, उसी प्रकार से। बा—162
**तिमिर**—अँधेरा । बा—116
**तिमुहानी**—(सरयू—सोनभद्र—गंगाजी) का संगम। बा—40
**तिय**—स्त्री। बा—19
**तियहिं**—स्त्री को। अ—65
**तिय माया ठानी**—त्रिया चरित्र फैलाया। अ—21
**तिरा**—तैर गया। अ—251
**तिरीछे**—तिरछा करके। अ—117
**तिलक तेहि सारा**—राज तिलक कर दिया। सुं—49
**तिलु भरि**—तनिक भी। बा—252
**तिष्ठइ नहि**—ठहर नहीं सकता। सुं—38
**तिहु पगहु ते**—तीन पग से भी। अ—101
**तिहु पुर**—तीनों लोकों को। बा—292
**तिहु लोका**—तीनों लोक (आकाश, पताल, मृत्यु लोक) बा—27
**ती को**—पार्वती जी को। बा—19
**तीजे**—तीसरे । बा—169
**तीछे**—तीक्ष्ण । अ—143
**तीनि काल**—भूत—भविष्यत्—वर्तमान। बा—27
**तीर तरु**—नदी किनारे के वृक्ष । लं—87
**तीर तीर**—आस—पास के । बा—40
**तीरथपतिहि**—प्रयाग को । बा—44
**तीरथराजू**—तीर्थों का राजा। बा—2
**तुअ**—तेरे । बा—165
**तुंग तमाल ही**—ऊँचे तमाल वृक्ष के लिये। लं—101
**तुम्यं**—आप को, आपके लिये । उ—108
**तुम्हरे**—तुम्हारे कारण। अ—75
**तुरग**—घोड़ा। बा—158
**तुराई**—तोषक, अत्यन्त सुन्दर गद्दे तकिये। अ—66/91
**तुरीयं**—तीनों गुणों से अतीत (वाणी, ज्ञान और इन्द्रियों से परे)। उ—108
**तुरीयमेव**—तीनों गुणों से सर्वथा परे, जाग्रत स्वप्न सुषुप्ति से परे । अर—4
**तुलसी**—तुलसी की भाँति पवित्र। बा—26

**तुलसीक**—तुलसी दास का भी। बा—29

**तुलसीस**—हे तुलसी के स्वामी। बा—336

**तुला**—तराजू। सुं—4

**तुषाराद्रि**—हिमालय के। उ—108

**तुसारू**—तुषार, पाला। बा—16

**तुहिन**—पाला। अ—71

**तुहिनाचल**—हिमांचल। बा—94

**तुहूँ**—तू स्वयँ भी। अ—32

**तून**—तूणीर, तरकस। बा—268

**तूनीर**—तरकस। बा—244

**तूल**—रुई। अ—12

**तृन**—तृण, तिनका, घास। बा—16

**तृनु**—नाता, रिश्ता, संबन्ध। अ—70

**तृप्ति**—संतुष्टि। बा—148

**तृपितिहित**—तृप्ति के लिये। उ—119

**तृषित**—प्यासा। बा—43

**तेइ तृन हरित**—उन्ही (धर्माचार रूपी) हरे तृणों को (घास को)। उ—117

**तेई**—वे ही। अ—231

**तेऊ**—वे भी। बा—7/अ—228

**तेतिदीन**—(ते+अति+दीन)। वे अत्यन्त दुःखी होकर। लं—85

**तेते**—उतने ही। ब—55

**तेपि**—वे भी। बा—85

**तेरहुतराजू**—जनक जी। अ—278

**तेरहुति**—तिरहुति को (जनक जी का राज्य)। बा—289

**तेहि कारन**—इसी कारण से। बा—65

**तेहि काला**—उसी समय। बा—60

**तेहि केरी**—उस (माया) की। बा—129

**तेहि जड़**—उस मूर्ख (ब्रह्मा) ने। बा—96

**तेही**—उसको। बा—4

**तेषां**—उन पर। उ—108

**तैं**—तूने तो। बा—174

**तैसिअ**—उसी प्रकार से। अ—65

**तैसी**—वैसी, उस प्रकार से। बा—11

**तैसेहि**—उसी प्रकार से। बा—11

**तोतरि बाता**—तोतली बोली। बा—8

**तोतरे बोला**—तुतलाकर बोलते थे। बा—199

**तोप्यो**—ढक दिया। लं—93

**तोमर**—एक अस्त्र, एक छंद, राजपूतों का एक वंश। लं—40

**तोय**—जल। अ—309

**तोयनिधि**—समुद्र। लं—5

**तोरन**—बंदनवार। बा—94

**तोरव**—तोड़ेंगे। बा—245

**तोरा**—आपका। बा—132

**तोरा**—तोड़ दिया। बा—357

**तोराइ**—तुड़ाकर। अ—75/कि—14

**तोरावति**—तेज। अ—276

**तोरिबे लायक**—तोड़ने में समर्थ हूँ। लं—34

**तोरे**—तोड़े। अ—70

**तोरेहु**—तोड़ने पर भी। बा—245

**तोष**—तृप्ति, संतोष। बा—20

**तोषक**—संतुष्ट करने वाले के भी। बा—43

**तोषनिहारा**—संतुष्ट करने वाला। अ—41

**तोषेउ**—प्रसन्न हुए। बा—77

**तोहारा**—आपका। बा—282
**तोही**—तुम्हें, तेरे लिये। बा—149
**त्याग सकि नारिहि**—(वही) स्त्री को त्याग सकते हैं। उ0—115
**त्रय ताप**—तीनों ताप (आध्यात्मिक, आधिदैविक, आधिभौतिक। बा—39
**त्रय रेखा**—तीन रेखायें (त्रिवली) पेट पर पड़ने वाले तीन बल। बा—199
**त्रयःशूल**—तीनों प्रकार के दुःख। उ—108
**त्रसित**—भयभीत होकर। बा—174
**त्राता**—रक्षक। बा—20
**त्रातु**—रक्षा करें। अर—11
**त्रास**—भय। बा—63
**त्रासइ**—दुःख देता था। बा—183
**त्रासक**—डराने वाली, कष्टदायक। बा—40
**त्राहि त्राहि**—रक्षा कीजिये, रक्षा कीजिये,। अर—2
**त्रिकालज्ञ**—तीनों काल की बात जानने वाले। बा—66
**त्रिकालदरसी**—तीनो काल के ज्ञाता। अ—125
**त्रिकूट**—पर्वत, टीला। बा—178
**त्रिजग**—पशु—पक्षी आदि (तिर्यक) उ—87
**त्रिजग जोनि**—तिर्यक योनियाँ (पशु—पक्षी आदि में। उ—107
**त्रिपुंड**—तिलक। बा—268
**त्रिपुर**—एक दैत्य हुआ है, जिसे शिवजी ने मारा था। बा—57
**त्रिपुर आराती**—त्रिपुर के शत्रु शिवजी। बा—57
**त्रिपुरारि**—त्रिपुर+अरि=शिवजी। बा—46
**त्रिभुवन**—तीनों लोक। बा—111
**त्रिभुवन पति कर जान**—विष्णु भगवान के वाहन (गरुड़ जी)। उ—62
**त्रिय**—स्त्रियाँ। बा—67
**त्रिविक्रम**—वामन रूप (भगवान विष्णु) कि—29
**त्रिविध**—तीन प्रकार के। बा—35
**त्रिविध**—तीन प्रकार की सृष्टि। बा—186
**त्रिविध ताप**—तीन प्रकार के ताप (दैहिक—दैविक—भौतिक)। बा—40
**त्रिविध बयारी**—शीतल—मंद—सुगन्ध। (तीन प्रकार की सुखद वायु) बा—303
**त्रिवेनी**—संगम (गंगा—यमुना—सरस्वती)। बा—44
**त्रिसिरारि**—श्री राम जी। (त्रिसिरा+अरि) त्रिसिारा के शत्रु (मारने वाले)। कि—30
**त्रैलोका**—तीनों लोक (आकाश+पाताल+मृत्यु लोक) बा—87
**त्रोन**—त्रोण, तरकस, तूणीर। लं—71
**त्वदंघ्रिमूल**—आपके चरण कमलों का (सेवन करते हैं)। अ—4

## —थ—

**थकि लोचन**—नेत्र थकित (स्तंभित) हो रहे, स्थिर दृष्टि। बा—269

**थपित प्रधाना**—प्रधान थवई (विश्वकर्मा)। अ—133

**थल**—स्थान पर, पृथ्वी। बा—240

**थलचर**—पृथ्वी पर रहने वाले प्राणी। बा—3

**थल तीरथ सकल**—सभी तीर्थ स्थान। अ—312

**थलहिं**—डेरे पर। अ—284

**थलहिं की नाईं**—जमीन की तरह ही। बा—299

**थाका**—थक गया था। लं—92

**थाकेउ**—रोक दिया। बा—195

**थाती**—धरोहर हैं। अ—22

**थापना**—स्थापना। लं—2

**थापहिं**—स्थापित (मर्यादित) करते हैं, रक्षा करते हैं। बा—121

**थापि**—स्थापना करके। लं—2

**थापिय**—प्रतिष्ठा बढ़ाइये। अ—88

**थापेउँ**—स्थापना की। लं—119

**थार**—थाल। बा—96

**थाह**—गहराई, गन्तव्य। बा—263

**थिति**—ठहराने के लिये। अ—227

**थिर**—स्थिर, एकाग्र। बा—82

**थिराना**—स्थिर हो गया। बा—36

**थीरा**—स्थिर। उ—90

**थोरिउ**—तनिक भी। अ—12

**थोरिहि**—थोड़ी सी। अ—42

**थोरी**—थोड़ी, कम। बा—325

**थोरे मँह**—थोड़े में ही। बा—12

**थोरेहि मँह**—थोड़े में ही। अर—15

## —द—

**दंड**—घड़ी, लाठी। बा—85

**दंडकवन**—दण्डकारण्य। बा—24

**दंड चारि**—चार घड़ी। अ—202

**दंड जतिन्हकर**- केवल सन्यासियों के हाथ में। उ—22

**दंडवत**—प्रणाम। बा—145

**दंतकथा**—कोरी कल्पना। लं—111

**दंपतिहि**—पति—पत्नी दोनों (हिमांचल और मैना)। बा—68

**दंभ**—अभिमान, झूठा, आडम्बर। बा—32

**द्वन्द्वघनं**—द्वन्द्व समहों को (जन्म—मरण,राग—द्वेषादि,सुख—दुःख)। उ—14

**दंस**—डाँस। कि—17

**दच्छ**—चतुर, दक्ष। उ—49

**दच्छ**—दक्ष प्रजापति (सती के पिता)। बा—62

**दच्छ कुमारी**—सती। बा—48

**दच्छसुता**—दक्ष प्रजापति की पुत्री सती। बा—52

**दच्छिन आसा**—दक्षिण (यमपुरी) की दिशा को। लं—12

**दधि**—दही। बा—203

**दधिकुंड**—दही के कूँड़े। लं—44

**दधिमुख**—एक वानर का नाम। सुं—54

**दनुज**—राक्षस, दुष्ट। बा—82

**दनुजारी**—भगवान विष्णु। बा—136

**दम**—इन्द्रिय निग्रह। बा—37
**दमंका**—चमक रही हैं। लं—13
**दमकहि**—चमक रही हो। बा—347
**दमकेउ**—चमका। बा—261
**दमसीला**—इन्द्रियों का दमन करने वाले। उ—22
**दयानिधि**—भगवान राम। बा—28
**दर्पा**—गर्वित हुआ। लं—67
**दर्भ**—कुशा। कि—26
**दरस**—दर्शन। बा—35
**दल**—समूह, परिवार, सेवा। बा—178
**दल**—पत्ते। अ—23
**दलइ**—नष्ट करता है। बा—24/अ—230
**दलकि उठेउ**—फटने लगा। अ—27
**दलन**—नष्ट करने वाला। बा—1
**दलमलि**—कुचल कर और मसल कर। लं—45
**दलि**—रौंद कर। बा—4
**दलित दसन**—दाँत टूट गये। अ—163
**दव**—दावानल, जंगल में आग। अ—73
**दवन**—विषाद का दमन करने वाला। सुं—51
**दव लाइअ**—दावाग्नि लगा दी जाय। उ—78
**दवारि**—दावानल, बन में आग लगी। बा—32
**दसकंठ**—रावण। सुं—23
**दसकंध**—रावण। लं—16
**दसगात विधाना**—दसवाँ संस्कार (मृत्यु के दसवें दिन किया जाने वाला संस्कार)। अ—170
**दसन**—दाँत। बा—156
**दसनन्हि मँह**—दाँतों के बीच। सुं—7
**दसमुख**—रावण। बा—179
**दसमौलि**—रावण। लं—23
**दससीसा**—रावण। बा—49
**दसानन**—रावण। बा—179
**दसि**—काटकर। लं—31
**दहइ**—जली जाती है। बा—280
**दहन**—नष्ट करने वाला। बा—1
**दहन**—भस्म हो जाने का। बा—91
**दहहीं**—भस्म हो जाते हैं। बा—179
**दहे**—भस्म कर दिया। उ—13
**दहेऊ**—जल गया। बा—63
**दाइज**—दहेज। बा—326
**दागे**—जले हुये। अ—184
**दाड़िम**—अनार। अर—30
**दाढ़े**—जल रहे हैं। अ—80
**दातार**—देने वाले। बा—303
**दादु**—दाद। उ—121
**दादुर**—मेढक। बा—9
**दानव**—राक्षस। बा—9
**दानि**—देने वाला। बा—113
**दापा**—घमंड। बा—256
**दाम**—झालर माला। बा—288
**दामिनि**—बिजली। बा—235
**दामिनी विलासा**—बिजली चमक रही है। लं—13
**दायक**—देने वालों को भी। बा—25
**दार**—दारा, स्त्री। उ—39
**दारन**—विदीर्ण करने के लिये। लं—111
**दारय**—नष्ट कीजिये। उ—35
**दारिका**—लड़कियाँ। बा—326

**दारु**–लकड़ी। बा–10
**दारुगत्त**–लकड़ी के अन्दर। बा–23
**दारुन**–कठिन। बा–5
**दारुनारि**–कठपुतली। बा–105
**दारिद**–दरिद्रता के, गरीबी के। बा–32
**दावन**–नष्ट करने वाला। बा–35
**दावनी**–नष्ट करने वाली। उ–15
**दास**–सेवक। बा–101
**दासन्ह**–भक्तों को। बा–203
**दासी**–सेविकायें। बा–101
**दाहक**–जलाने वाली। अ–64
**दाहा**–जलन। बा–54
**दाहिन**–दायें, अनुकुल। अ–280
**दाहु**–भस्म कर दिया, जलना। बा–161
**दिआ**–दीपक। आ–116
**दिगंचल**–पलकें। बा–230
**दिगंबर**–दिशायें ही है वस्त्र जिसका, नग्न। बा–79
**दिग्गज**–दिगपाल, दिशाओं के हाथी। सुं–35/बा–254
**दिगपालन्ह**–दिशाओं के स्वामी। बा–182
**दिगसिंधुर**–दिशाओं के हाथी। लं–79
**दिच्छा देउँ**–दीक्षा दूँ। लं–57
**दितिसुत**–दिति के पुत्रों (हिरण्याक्ष और हिरण कश्यप) को। लं–6
**दिनकर**–सूर्य। बा–187
**दिनकर कर से**–सूर्य किरणों के समान। बा–32
**दिनकर ढरके**–सूर्यास्त होने तक। अ–226
**दिन दानी**–सदा दान देने वाले। बा–15
**दिन प्रति**–नित्य ही। बा–155
**दिनमनि**–सूर्य। बा–196
**दिनराऊ**–सूर्य। बा–321
**दिनेसा**–सूर्य। बा–116
**दिव्य**–सुन्दर। बा–100
**दिव्य दृष्टि**–अनोखी छवि। बा–1
**द्विजराजू**–चन्द्रमा (श्री रामचन्द्रजी)। अ–294
**द्विजश्रापा**–ब्राह्मण के शाप द्वारा बा–166
**द्विजामिष भोगी**–ब्राह्मणों का मांस खाने वाले। लं–45
**द्विविद**–एक वानर का नाम (सुग्रीव की सेना में ) सुं–54
**दिसि**–दिशा, ओर। बा–5
**दिसि अरु विदिसि**–दिशायें और उनके कोण आदि। अर–10
**दिसिकुंजरहु**–दिग्गजों। बा–260
**दिसिनाथा**–दिग्पाल। अ–173
**दिसिप**–दिग्पाल। लं–104
**दिसिपति**–दिग्पाल। बा–321
**दिसिपाला**–दिक्याला। अ–134
**दिसित्राता**–दिग्पाल। उ–81
**दिसिभ्रम**–दिशाभ्रम। उ–73
**दिसिराज**–दिग्पाल। बा–92
**दीख**–देखा। बा–136
**दीखि**–दिखाई पड़ी। अ–31
**दीन्हि कुदाउ**–बुरी तरह घात लगाया। अ–73
**दीनता**–निर्धनता। बा–43

**दीन दयाल**—श्री राम। बा–16

**दीप दीप**—देश विदेश, अनेक प्रदेशों से। बा–251

**दीपसिखा**—दीपक की बत्ती। बा–230

**दीसा**—देखा। बा–242

**दुंदुभि**—दुंदुभि नामक राक्षस। कि–7

**दुंदुभी**—नगाड़े। बा–89

**दुआरा**— द्वार पर। बा–194

**दुइ दुइ दसन**—दो दो दँतुलियाँ। उ–77

**दुइ माथ केहि**—दो सिर वाला। बा–84

**दुऔ**—दोनों। कि–4

**दुकाल**—दुर्भिक्ष। लं–70

**दुकूल**—वस्त्र। अ–65

**दुखप्रद**—कष्ट देने वाले। बा–5

**दुख माना**—असंतुष्ट हो गये। बा–62

**दुखारे**—दुखी। बा–82

**दुःखौघ**—दुःखों के समूह। उ–108

**दुघरी**—दुघड़िया मुहूर्त। अ–272

**दुचित**—दुतरफा चित्त वाले। अ–302

**दुति**—ज्योति। बा–106

**दुतिकारी**—प्रकाशमय। बा–147

**दुनी**—दुनिया में। उ–101

**दुभाषी**—दुभाषिया (दोनों ओर की बात समझाने वाला)। बा–21

**दुरे**—छिप गये, भाग गये। बा–239

**दुर्वाद**—दुर्वचन, गाली। सुं–20

**दुर्ग**—किला। सुं–3

**दुर्ग दुरंत**—दुर्गम और दुरंत। उ–91

**दुर्गम**—कठिन। बा–38

**दुर्गा कोटि अमित**—अनन्त कोटि दुर्गाओं के समान। उ–91

**दुर्घट गढ़**—दुर्गम किला। लं–49

**दुर्मद**—मद से चूर। लं–64

**दुर्लभ**—कठिन, अप्राप्य। बा–67

**दुर्वचन**—अपशब्द। बा–138

**दुर्वा**—दूब, घास। उ–3

**दुरत**—छिपते हैं। बा–325/157/अर–27

**दुरतिक्रम**—प्रबल, अनिवार्य। उ–94

**दुरहिं**—छिप जाती है। बा–347

**दुराइ**—छिपाकर। अ–85

**दुराउ**—छिपा हुआ (छिपाना)। बा–149

**दुराधरष**—जिन्हें पराजित करना अत्यन्त कठिन है। बा–86

**दुराराध्य**—कठिनता से प्राप्त होने वाले। बा–70

**दुरावा**—छिपा लिया। बा–2

**दुरासा**—कुचेष्ठा। बा–24

**दुरित**—पाप। बा–43

**दुरे**—छिप गए, भाग गए। बा–239

**दुलहिनिन्ह**—दुलहिनों (बहुओं) को। बा–348

**दुलारइ**—प्यार करती थी। बा–198

**दुलारी**—लाड़ प्यार किया, दुलार किया। बा–354

**दुविध**—द्विविधामयी स्थिति। अ–302

**दुष्टतर्क**—कुतर्क। उ–46

**दुस्तर**—कठिन। सुं–50

**दुसह**—कठिन। बा–42

**दुहूँ**—दोनों। बा–39

**दुहूँ ते**–दोनों से। बा–23

**दूखा**–दुःख। उ–2

**दूजा**–दूसरा, अन्य। बा–102

**दूजे**–दूसरे युग (त्रेता में)। बा–27

**दूतिन्ह**–दूतियों (महिला गुप्त चरियों या सेविकाओं से)। सुं–36

**दूध कइ माखी**–दूध की मक्खी (जैसे दूध की मक्खी को निकाल कर फेंक दिया जाता है वैसे ही दशा तुम्हारी होगी)। अ–19

**दूध मुख**–दुधमुँहे। बा–277

**दूबरि**–दुबला। अ–325

**दूषणापहं**–दोषों को नष्ट करने वाले हैं। अर–4

**दूषन**–दोष। बा–8

**दूषन**–राक्षस का नाम (दूषण)। बा–14

**दूषन हा**–दूषण राक्षस को मारने वाले तथा समस्त दोषों को हरने वाले। लं–111

**दूषहिं**–निन्दा करते हैं। उ–100

**दृग**–नेत्र। बा–1

**दृढ़ाइ**–पक्की करा के। अ–28

**देइअ**–देना चाहिये। अ–93

**देइहि**–देंगे। अ–63

**देई**–दे रहा है। बा–327

**देउ**–दे। अ–18

**देखत बालक**–देखने में बालक से लगते हैं। उ–32

**देखब**–देखूंगा। बा–206

**देखनिहारे**–देखने वाले। बा–256

**देखरावा**–दिखलाया। बा–201

**देखावा**–दिखाना चाहता है। अ–48

**देखिअ**–दिखाई देते हैं। अ–93

**देत रहब**–देते रहियेगा। बा–360

**देब**–देगी। अ–19

**देव**–देवता। बा–6

**देवक**–देवता। अर–10

**देवधुनि**–गंगाजी। बा–40

**देवरिषि**–नारज जी। बा–68

**देवाइ**–दिलवाकर। बा–294

**देह**–शरीर। बा–54

**देहउँ काहा**–क्या दूँगी। बा–54

**देहरी**–चौखट। बा–21

**देहि अब पूरा**–अब बस कर। लं–29

**देही**–देते हैं। अ–49

**दैअ**–देव, ईश्वर। अ–69

**दैउ**–ईश्वर, इष्ट। अ–18

**दैवहिं**–ब्रह्मा को, विधाता को। बा–175

**दैविक**–दैवी, ईश्वरीय। उ–21

**दैहिक**–शारीरिक। उ–21

**दोष**–विकार, खराबी। बा–2

**दोषमय**–दोष पूर्ण। बा–6

**दोसक**–दोष का। अ–261

**दोहाई**–आदेश (राजाज्ञा)। बा–153

**दोहाई**–सौगंध। अ–230

**द्रवउ**–पिघल जाय, प्रसन्न होना। बा–1

**द्रुम**–छोटे छोटे पेंड़–पौधे। बा–65

**द्रोह**–शत्रुता। सुं–39

**द्रोही**–शत्रु। बा–272

**द्वादस अच्छर मंत्र**–बारह अक्षरों का मंत्र (ऊँ नमो भगवते वासुदेवाय) बा–143

**द्वारपाल**–दरबान, चौकीदार, द्वार रक्षक। बा–122

—ध—

**धंधक धोरी**–कपट का धंधा करने वाले। बा–12

**धन्वी**–धनुर्धारी। लं–26

**धनद**–कुबेर। बा–213

**धनही**–छोट छोटे धनुषों पर। अ–191

**धनधारी**–कुबेर। बा–182

**धनिक**–धनवान। बा–213

**धनु पानी**–हाथ में धनुष धारण करने वाले श्री राम। उ–97

**धनेसा**–धनेश, कुबेर। बा–4

**धर्मजनयत्री**–धर्मों को उत्पन्न करने वाली है। उ–38

**धर्मधुरंधर**–धर्म की धुरी धारण करने वाला। बा–143

**धर्मनिरत**–धर्म परायण। उ–124

**धर्मसील**–धर्माचरण करने वाले। बा–155

**धर**–धड़। अर–20

**धरइ**–धारण कर सकता है। बा–355

**धर–धावत**–पकड़ने के लिए दौड़ते हैं। अर–26

**धरन जब धावहिं**–जब पकड़ने दौडते। उ–77

**धरनि**–पृथ्वी. । बा–18

**धरनि तल**–पृथ्वी पर। अ–110

**धरनिसुता**–सीताजी(पृथ्वी की कन्या)। अ–286

**धरमक**–धर्मों का। अ–55

**धरम कै नेगी**–धर्माचरण के सहायक। लं–109

**धरमध्वज**–धर्मकी झूठी ध्वजा फहराने वाले, दंभी। बा–12

**धरम धुरीन**–धर्म की धुरी को धारण करने वाले। अ–50

**धरषि**–मर्दन कर। लं–35

**धरहु सिर**–शिराधार्य करो। अ–40

**धरहू**–धरलो, धारण करके। बा–335

**धरा**–पृथ्वी। बा–184

**धराई**–निश्चय करा लिया। अ–18

**धरासुर**–ब्राह्मण (भृगुजी)। लं–86

**धरि**–धारण करके। बा–13

**धरि**–रखकर, टेककर। बा–18

**धरि मारहु**–पकड़कर मार डालो। अर–18

**धरिहउँ**–धारण करूँगा। बा–187

**धरी**–धारण किया। बा–85

**धरे**–रक्खे। बा–320

**धरेउ**–रक्खा–बा–35

**धरे सरीरू**–शरीर धारण करके। अ–41

**धरै**–पकड़ने के लिये। बा–203

**धवल**–उज्जवल। बा–213

**धाई**–दौडकर। बा–11

**धाता**–ब्रह्मा, विधाता। उ–106

**धाम**–निवास, घर–बा–1

**धामदा**–परमधाम को देने वाली। उ–4

**धायल**–दौड़ा। लं–97

**धारा**–गये, प्रवेश किया। बा–25

**धारा**–सेना की टुकड़ियाँ। लं–77

**धारि**–सेना। अ–317

**धारिअ पाऊ**–पधारिये। बा–313

**धारी**–धारण किया, धारण करके। बा–24

**धावन**–हरकारा। लं–23

**धावहि खान**–खाने दौड़ती है। लं–101

**धींग**–धींगा धींगी, अनिश्चित व्यवहार करने वाले। बा–12

**धीर**–धैर्य, धीरज। बा–85/184

**धुनइ सिरु**–शिर पीटने लगता है। अ–46

**धुनि माथा**–शिर पीटकर। अ–34

**धुरधीर**–धीर धुरंधर। अ–317

**धुँवा देखि**–विध्वंस देखकर। अर–21

**धूति**–बिगाड़ गई थी। अ–206

**धूम**–धुवाँ। बा–7

**धूमउ**–धुवाँ भी। बा–10

**धूमकेतु**–पुच्छलतारा। उ–91

**धूरी**–धूल,रज। बा–34

**धूसर**–लपेटे हुये। बा–203

**धेनु**–गाय। बा–101

**धेनुधूरि**–गोधूलि। बा–312

**धेनुमति**–गोमती जी। बा–143

**धेनु लवाई**–नई,ब्याई, गाय। उ–6

**धौं**–न जाने तो,संशस,जिज्ञासा सूचक आश्चर्य। सुं–21

**ध्यान रस**–ध्यानावस्थित। बा–111

**ध्यावहिं**–ध्यान करते हैं। बा–186

**ध्यावहीं**–ध्यान करते है। बा–51

**ध्रुव**–निश्चय ही। बा–84

## –न–

**नंचहीं**–नाच रहे हैं। अर–20

**नंदीमुख**–नान्दी मुख श्राद्ध। बा–193

**न अन्यथा वचांसि मे**–मेरे व्चन मिथ्या नहीं हैं। उ–122

**नक्र**–नाक, घड़ियाल। लं–4

**नकुल**–नेवला। बा–303

**न कोपि गुनी**–गुणी कोई नहीं हैं। उ–101

**नख**–नाखून। बा–1

**नख अरु सीसा**–नख से शिखा तक (ऊपर से नीचे तक)। बा–333

**नखत**–नक्षत्र, तारागण। बा–239

**नख निर्गता**–जिन चरणों के नखों से निकली। उ–13

**नख सिख**–सारे शरीर में। बा–277

**नगन**–नंगा, वस्त्र हीन। बा–67

**नघुषु**–राजा नहुष। (ययाति के पिता) अ–228

**नचाव**–नचा रही हो। बा–316

**नट**–तमाशा दिखाने वाले। बा–214

**नटत**–नाच रहे हैं। बा–227

**न त**–अन्यथा, नहीं तो। बा–71/275

**नतरु**–नहीं तो। अ–70

**नति**–नमस्कार। अ–95

**नति**–नम्रता। अ–303

**नति गति**–विनय और चाल को। बा–28

**न तु कामी बिषयावस**–न कि वे कामी पुरुष जो विषयों के वश में हैं। उ–115

**नतोऽहं**—नतः+अहं—मैं नमस्कार करता हूँ। उ—108

**नमोऽहमुर्विजापतिं**—मैं जानकीनाथ को प्रणाम करता हूँ। अर—4

**नतः**—नमस्कार करता हूँ। श्लोक बा—5

**नद**—बड़े भयंकर नाले (नदी सरीखे)। अ—138

**नदीस**—नदी+ईश—समुद्र। लं—5

**न देखा आई**—लौटकर नहीं आई। बा—79

**ननिअउरे**—ननिहाल। अ—18

**न निज पर सूझ मोंहि**—मुझे अपना पराया नहीं सूझता। लं—64

**नफीरि**—नफीर, तुरही। लं—41

**न बाधा**—बाधा नहीं देते हैं। बा—137

**नभ**—आकाश। बा—8

**न भ्रमहिं गृहादी**—घर आदि नहीं घूमते हैं। उ—73

**नभगनाथ**—गरुड़। उ—70

**नभगामी**—काकभुशुन्डि जी। उ—94

**नभगेस**—गरुड़ जी। उ—21

**नभचर**—आकाश में रहने वाले प्राणी। बा—3

**नभवानी**—आकाशवाणी। उ—107

**नभिन्न**—अलग नहीं हैं। बा—18

**नमत**—झुकते हैं। बा—113

**नमामहे**—नमस्कार करता हूँ। उ—13

**नमामी**—प्रणाम करता हूँ। बा—17

**नमामीशमीशान**—नमामि+ईशम्+ईशान ईशान दिशा के ईश्वर मैं आपको नमस्कार करता हूँ। उ—108

**नमि**—झुककर। अर—40

**नमित मुख**—नीचा मुख किये। अ—58

**नय**—नीति। अ—70

**नयऊ**—नवीन नवीन प्रकार से। बा—103

**नयन**—नेत्र। बा—2

**नयन के भोरे**—नवीन (नये)के धोखे से। बा—272

**नयन तरेरे**—तिरछी नजर से देखा। बा—278

**नयन निमेष निवारि**—टकटकी लगाये। लं—118

**नयन भरि**—नेत्र भर कर (भली प्रकार से)। बा—335

**नयनानंद दान के दाता**—नेत्रों को आनन्द का दान देने वाले। सुं—45

**नयसाली**—नीतियुक्त। अ—297

**नर**—मनुष्य। बा—7

**नरकेसरी**—श्री नृसिंह भगवान। बा—27

**नरतनु**—मनुष्य शरीर—बा—51

**नारनाथ**—हे नरेश, राजा जनक। बा—286

**नरनाथ**—राजा दशरथ। बा—351

**नरनाहू**—राजा जनक। बा—217

**नरपति**—नृपति, राजा दशरथ। अ—39

**नरपालहि**—राजा। (जनक जी) अ—271

**नरभूप**—भगवान राम। बा—52

**नरभूषन**—मनुष्यों में भूषणरूप सर्व श्रेष्ठ। बा—241

**नरराज**—राजा। अ—126

**नरवर**—श्रेष्ठ पुरुष। अ—72

**नरसृष्टि**—मनुष्यों की सृष्टि। बा—142

**नरहरि**—नृसिंह भगवान। बा—122

**नरहरी**—भगवान श्री राम। सुं—4

**नराणां**—मनुष्यों को। उ—108

**नरादरेण**—मनुष्य आदर पूर्वक। अर—4

**नरेसू**—नरेश, राजा। बा—153

**नर्तकी**—नाचने वाली, नटिनी, माया। उ—116

**नर्मद**—आनन्ददायक। अर—11

**न लाइअ बारा**—देर न लगाइये। अ—5

**नलिन**—कमल। बा—106

**नलिनी**—कमलिनी। सुं—9

**नव**—नया। बा—59

**नवगुन**—नवगुण (शम—दम—तप—शौच, क्षमा, सरलता —ज्ञान —विज्ञान — आस्तिकता)। बा—282

**नवनिधि**—नवों निधियाँ। हअ—135

**नवनीता**—मक्खन। उ—117

**नवल**—नये। बा—248

**नवसप्त**—सोलहों श्रृंगार। बा—297

**नवहिं**—झुकने लगी। बा—85

**नवहिं विरोधे**—नौ, (शस्त्रधारी,भेद जानने वाला, समर्थ, स्वामी, मूर्ख, धनवान, वैद्य, भाट, कवि, रसोइया) को विरोध करने से। अर—26

**नवीन**—नव युक्त (नया)। बा—298

**नसजारा**—नसों का जाल। लं—15

**नसाइहि**—बिगड़ जायगा। लं—60

**नसाई**—नष्ट होता हैं। अ—24

**नसाऊ**—नष्ट हो जाय। अ—45

**नसाये**—नष्ट कर दिये। बा—16

**नसावनि**—नष्ट करने वाली। बा—16

**नसाही**—नष्ट हो जाती हैं। बा—315

**नहाइ**—स्नान करके। बा—354

**नहारू लागी**—ताँत के लिये गाय का चमड़ा। अ—36

**नहाहू**—स्नान करलो। अ—53

**नहि डोला**—हिले तक नहीं। उ—17

**नहुष**—एक राजा (ययाति के पिता तथा अंबरीष के पुत्र)। अ—61

**नाइ**—प्रणाम कर, सिर झुकाकर। बा—13

**नाइअ माथा**—माथा नवाइये,प्रणाम कीजिये। सुं—39

**नाइहि**—झुकायेगा। बा—165

**नाई**—नवाकर, झुकाकर। बा—355

**नाईं**—तरह। बा—56

**नाऊँ**—नाम। बा—26

**नाक**—स्वर्ग। बा—265

**नाक**—प्रतिष्ठा। बा—266

**नाकनटी**—अप्सरायें। बा—309

**नाकपति**—स्वर्ग का स्वामी इन्द्र। अ—92

**नाग**—शेष नाग, सर्प, हाथी। बा—7

**नागअरि**—सिंह (हाथी का शत्रु)। बा—267

**नागमहा**—रावण रूपी महासर्प को। लं—111

**नागर**—चतुर, नगर निवासी। बा—28

**नागरिपु**—सिंह। बा—106

**नाघइ**—लाँघ सकेगा। कि—29

**नाघि**—लाँघकर। सुं—28

**नाठी**—नष्ट हो गई थी। बा—135

**नात**—नाता, संबन्ध। अ—24

**नाते**—रिश्ते। बा—222

**नादू**—नाद, गर्जना। अ—54

**नाना**—अनेकों, बहुत से। बा—3

**नानाकारा**—अनेकों आकार।(सूरतें)। अर—18

**नानापुराण**—अनेक पुराण। श्लो—बा—7

**नानायुध**—अनेकों प्रकार के हथियार। अर—18

**नानाविधि**—तरह तरह के। बा—196

**नाभि गभीर**—नाभी की गम्भीरता। बा—199

**नामानी**—नाम भी। उ—52

**नामी**—नाम रटने वाला भक्त। बा—21

**नायउ माथा**—सिर नवाया, प्रणाम किया। अ—52

**नायक**—स्वामी, नेता। बा—120

**नारकी**—नर्क में रहने वाला, नर्क के योग्य। बा—335

**नारद कहा**—नारद की बताई हुई। बा—78

**नारा**—नाला। अ—133

**नाराच**—वाण। अर—20

**नारि**—स्त्री। बा—16

**नारि खटाहि**—स्त्रियाँ रूक सकती हैं। बा—79

**नारि वृन्द**—नारियों की मंडलियों ने। बा—99

**नारिमय**—स्त्री रूप में ही। बा—85

**नारि मुई**—स्त्री के मर जाने पर। उ—100

**नारि विष्णु माया प्रगट**—साक्षात विष्णु भगवान की माया ही स्त्री रूप से प्रगट हैं। उ—115

**नारे**—नाले। अ—62

**नाल**—डन्डी। बा—253

**नावत**—झुकाते हैं। बा—50

**नावरि**—नौका कीड़ा। लं—88

**नावा**—नवाया, प्रणाम किया। बा—341

**नासा**—नाक। बा—147

**नासिका**—नाक। सुं—54

**नासी**—नष्ट हो गई। बा—255

**नाहिन**—नहीं। बा—157 / 222

**नाहिन आन अधार**—दूसरा कोई आधार नहीं हैं। लं—121

**नाहू**—स्वामी, पति। बा—97

**निअराया**—पास आ गये। बा—212

**निकट**—समीप, पास। बा—90

**निकंद**—नाश करने में। लं—111

**निकंदन**—नष्ट करने वाला। बा—24

**निकंदय**—नाश कीजिये। उ—14

**निकर**—समूह। बा—1

**निकसहिं**—निकलते हैं। अ—109

**निकाई**—अच्छाई, सुन्दरता। बा—29

**निकासि**—निकलकर। अ—80

**निकाम**—अत्यन्त। अर—20

**निकामा**—अत्यन्त। अ—202

**निकाय**—समस्त,समूह। बा—51

**निकारहिं**—निकाल देते हैं। उ—101

**निकासइ**—निकाल देता था। बा—183

**निकासौ**–निकाल दूँ। अ–26
**निकेत**–घर। बा–152
**निगम**–वेद–शास्त्र। बा–12
**निगमहूँ**–वेदों के लिये भी। अ–304
**निगूढ़ा**–अत्यन्त रहस्य मयी। बा–133
**निग्रह**–बाँधना, रोकना। उ–67
**निघटत**–घटने पर। अ–147
**निचोरि**–छानकर, निकालकर। बा–109
**निचोरि**–सार, निचोड़। अ–258
**निज**–अपनी। बा–3
**निजं**–निज स्वरूप में स्थित। उ–108
**निजतंत्र**–स्वेच्छा से। बा–51
**निज पद नयन दिये**–श्री जानकी जी नीचे की ओर देख रही हैं। सुं–8
**निज स्वास**–आपनी (बिभीषण) की श्वास (वचन)रूपी। सुं–49
**निज सुख**–आत्मानन्द। उ–90
**निजात्मक घाती**–अपनी आत्मा का हनन करने वाले। उ–53
**निजाश्रम**–अपने आश्रम। उ–89
**निजु**–स्वयं। अ–72
**निठुर**–निष्ठुर, क्रूर। बा–113
**निठुराई**–निष्ठुरता, निर्दयता। सुं–14
**नित्य निबाहि**–प्रातः कालीन नित्य क्रिया करके। बा–227
**निति**–लिये,नीती। बा–209
**निंदक**–निन्दा करने वाले, नीचा दिखाने वाले। बा–243
**निंदक**–मात करने वाले। बा–301
**निंदरहि**–निरादर कर रही हैं। बा–345
**निंदरि**–निरादर करके। बा–283
**निंदरी**–निरादर करके। सुं–4
**निंदहिं**–निन्दा करते हैं। अ–86
**निदान**–अंत, नाश, परिणाम। बा–1
**निदेसा**–आदेश। उ–59
**निधन**–मृत्यु। बा–82
**निधान**–घर, खजाना। बा–1
**निधि**–संपत्ति, धन। अ–118
**निनारी**–न्यारी। उ–81
**निपट**–विल्कुल, पूरी तरह से। बा–274
**निपटहिं**–निरा, बिल्कुल, साधारण। बा–283
**निपात किये**–गिरा दिया हैं। उ–14
**निपाता**–बधकिया, नष्ट किया। बा–122
**निपुन**–निपुण,चतुर। बा–99
**निपुनाई**–निपुणता, चतुरता, सृष्टि। बा–94
**निबाहनिहारा**–निवाहने वाला। अ–24
**निबाहू**–निर्वाह होता हैं। बा–7
**निबाहै**–निबाह दे, सफल कर दे। अ–10
**निबिड़ घोर, घना**। अर–44
**निबुकि**–बधन से निकलकर। सुं–25
**निबेरी**–पूरा किया, दूर करके। बा–325
**निबेही**–अछूता। उ–71
**निमज्जत**–स्नान करने पर। अ–310
**निमिराज**–जनक जी। अ–277
**निमिष**–पल। बा–330
**निमेष**–पलक मारना और खोलना। अ/158/लं–15

**नियम**–शौच, संतोष, तप, स्वाध्याय प्रणिधान। बा–37

**नियराई**–पास आयेगी। बा–138

**नियोगा**–आज्ञा। अ–233

**निरंकुस**–उद्दण्ड। बा–274

**निरंजन**–माया रहित। बा–198

**निरंतर**–सदैव, हमेशा । बा–12

**निरंबु**–विना जल के । अ–247

**निर्गमहिं**–बाहर निकालता हैं । अ–23

**निर्गुन**–गुणरहित । बा–79

**निर्दंभ**–अभिमान रहित । उ–21

**निर्नय**–निर्णय, सिद्धान्त। उ–41

**निर्बहई**–निबाह ले जाता हैं । उ–119

**निर्बहे**–छूट गये। उ–13

**निर्भय**–निडर। बा–187

**निर्भर हरष**–अपार हर्ष । बा–300

**निर्मल मन अहीर निजदासा**–निष्पाप मन

जो स्वयं अपना दास हैं (अपने वश में हैं) दुहने वाला अहीर हैं। उ–177

**निर्मूलनं**–निर्मूल करने वाले। उ–018

**निर्मूला**–विनाश । बा–183

**निर्वाणरूपं**–मोक्ष स्वरूप । उ–108

**निर्वान**–मोक्ष । उ–78

**निर्वानप्रद**–मोक्ष देने वाला । उ–130

**निर्विकल्पं**–भेद रहित । उ–108

**निरखंति**–देख रहे हैं । लं–111

**निरखत**–देखने से । बा–37

**निरखि**–देखकर । अ–39

**निरखिहउँ**–देखूँगी । अ–68

**निरगुन**–त्रिगुणातीत ईश्वर । बा–23

**निरच्छर**–अनपढ़। उ–100

**निरजोसु**–निचोड़, निश्चित सिद्धान्त । अ–201

**निरझर**–झरना । अ–136

**निरत**–आसक्त, तत्पर । बा–12

**निरनउ**–निर्णय । अ–185

**निरबाहा**–निभाया । बा–76

**निरमयउ**–रचना की है । बा–14

**निरमल**–स्वच्छ । बा–18

**निरवधि गुन**–असीम गुण समपन्न । अ–288

**निरस्य**–निग्रह काके । अर–4

**निरस**–शुष्क, सूखा । बा–2

**निराकारमोंकारमूलं**–निराकारं+ ओंकारमूल=निराकार के मूल। उ–108

**निराचार**–आचारहीन । उ–98

**निरामयं**–निर्विकार । लं–104

**निरामिष**–शाकाहारी, मांस न खाने वाला। बा–5

**निरावहिं**–घास फूस साफ कर रहे हैं । कि–15

**निरासा**–आशाहीन–बा–135

**निरीस**–अनीश्वरवादी(नास्तिक) । अर–299

**निरीहं**–इच्छारहित । उ–108

**निरीहमीश्वरं**–इच्छारहित ईश्वर । अर–4

**निरुअरई**–ग्रंथि छूट पाती है । उ–117

**निरुआरा**–खोलती है । उ–118

**निरुआरे**–सुलझाया । उ–11

**निरुपाधि**–निष्कपट । बा–15

**निरुपाधि**—उपाधिरहित । बा—144

**निरुपम पुरुष**—उपमारहित पुरुष । अ—288

**निरूपन**—विश्लेषण। बा—23

**निरूपहिं**—विश्लेषण करते हैं । अ—93

**निरूपा**—निरूपण किया । उ—111

**निलज**—लाजरहित, नंगा । बा—79

**निवारन**—दुख दूर हो । अ—40

**निवारा**—रोका था। अ—297

**निवारे**—अलग कर दिया । लं—51

**निवासिनि**—रहने वाली । बा—98

**निशेशं**—चन्द्रमा । अर—11

**निषंग**—तरकस। बा—147

**निषेधमय**—रोकने योग्य । बा—2

**निष्पापा**—पापरहित । लं—58

**निसंकी**—निडर । अ—299

**निसठ**—एक वानर का नाम । सुं—54

**निसरत**—निकलने से । सुं—31

**निसरि**—निकले । लं—69

**निसरी**—निकली । कि—6

**निसागम**—रात्रि के आगमन से। अ—301

**निसाचर**—राक्षस । बा—42

**निसाचरपति**—राक्षसराज रावण । लं—44

**निसाचरराजा**—विभीषण । बा—18

**निसान**—नगाड़ा। बा—102

**निसि**—निशि, रात्रि । बा—24

**निसित**—निशित, तीक्ष्ण । अर—20

**निसील**—शील रहित । अ—299

**निसेनी**—सीढ़ी । लं—120

**निसोच**—सोचरहित । अ—242

**निसोते**—विशुद्ध। बा—28

**निस्तरइ**—भवबन्धन से छुटकारा पा जाता है । कि—3

**निस्तार**—छुटकारा । उ—1

**निस्तारा**—उद्धार किया। लं—77

**निहकाम**—निष्काम, स्थिर । अर—11

**निहार**—नीहार, कुहासा। लं—93

**निहारई**—देख रही हो । अ—25

**निहारा**—देखते हैं । बा—4

**निहारि**—देख कर । बा—325

**निहोरा**—प्रार्थना, अनरोध, कृतज्ञता । बा—5

**नीके**—भली प्रकार से,अच्छा । बा—4

**नीड़**—घोंसला। बा—346

**नीतिरत जेई**—जो नीतिपरायण हैं । उ—128

**नीतिविभूषन**—नीतिवान । सुं—40

**नींद**—आलस्य, नींदरूपी । बा—39

**नींदउँ**—नींद में भी । बा—358

**नीर**—जल । बा—34

**नीरज**—कमल । बा—243

**नीरधर**—मेघ, बादल । बा—146

**नीरनिधि**—समुद्र। लं—5

**नीलकंठ**—शिव जी। बा—106

**नीलोत्पल**—नीले कमल के समान। कि—30

**नूतन**—नवीन । बा—94

**नूपुर**—घुंघुरू, पैंजनी । बा—199

**नृप**—सम्राट, राजा । बा—11

**नृपअजिरबिहारी**—राजा दशरथ के आँगन में नाचने खेलने वाले । उ—77

**नृपकन्या**—राजकुमारी । बा—134
**नृपकिशोर**—राजकुमार । बा—232
**नृपघाती**—राजाओं का घातक । बा—280
**नृपढोटा**—राजपुत्र। बा—280
**नृपतनु**—राजा का वेष। बा—135
**नृपति**—राजा, नरेश । बा—108
**नृपद्वारा**—राजा दशरथ के द्वार पर । बा—193
**नृपनय**—राजनीति । अ—258
**नृपबाला**—राजकुमारी । बा—130
**नृपभूषन**—महाराजा जनकजी । बा—324
**नृपमन्दिर**—राजभवन । अ—76
**नृपराउर**—राजा के रनिवास में । अ—153
**नृपरिषि**—राजर्षि । बा—143
**नृपलीला**—राजाओं की लीलायें । बा—204
**नृपसुतहिं**—राजा के पुत्र को । बा—50
**नृपाला**—राजा । बा—28
**नेई**—नींव । अ—29
**नेति**—न+इति=जिसका कभी अन्त न हो, ऐसा नहीं । बा—12
**नेब**—नायब, सहयोगी । अ—19
**नेम**—नियम, तपस्या । बा—17
**नेरी**—निकट । सुं—53
**नैवछावरि**—निछावर । बा—194
**नेवत**—निमंत्रण । बा—62
**नेवते**—आमंत्रित । बा—60
**नेवाजा**—कृपा की है। अ—250
**नेवाजे**—रक्षा की, उद्धार किया। बा—25
**नेवारई**—हटा देता है। अ—25
**नेवारे**—मना किया। अ—254
**नेह**—प्रेम। बा—1
**नेहरुआ**—नसों का रोग(नहरुआ) । उ—121
**नै**—नवीन। बा—76
**नैनी**—नेत्रौं वाली। बा—232
**नैवेद्य**—देवता के निवेदन हित भोज्य पदार्थ, प्रसाद। बा—201
**नैहर**—मायके,मातृगृह। अ—21
**नो**—हमारी। अर—11
**नोइ निवृत्ति**—निवृत्ति नोइ है, सांसारिक विषयों—प्रपंच से हटना ही—गाय के पैरों में बाँधने वाली रस्सी है। उ—117
**नौकारूढ़**—नौका पर चढ़ा हुआ। उ—73

## —प—

**पंक्**—दलदल, कीचड़,जल। बा—337
**पंकज़**—कमल। बा—17
**पंकरुह**—कमल। बा—43
**पंगु**—लँगड़ा (दोनों पैरों से बेकार)। बा—1
**पंच कवल करि**—पाँच कौर लेकर।(प्राणाय स्वाहा—अपानाय स्वाहा—व्यानाय स्वाहा—उदानाय स्वाहा—समानाय स्वाहा)। इन मंत्रों का उच्चारण करते हुये पाँच ग्रास लेकर।
**पंचकहे**—पहले पंचों के कहने से। बा—79

**पंचदस**—पंद्रह(शिव के पंद्रह नेत्र)। बा—317
**पंचधुनि़**—पाँच ध्वनि। (वेद ध्वनि—बंदिध्वनि—जयध्वनि—शंखध्वनि—हुलध्वनि) बा—319
**पंचबीस़**—पाच्चीस शाखायें। उ—13
**पंचसबद**—पंच शब्द। (तंत्री— ताल—झाँझ—नगाड़ा—तुरही) बा—319
**पंचानन**—सिंह। अर—33 / लं—19
**पंचानन**—शिव जी
**पंजर**—पिंजर। लं—73
**पंथ कथा**—मार्ग की कहानी। बा—42
**पंथहिलागा**—पीछे पड़ गया, रास्ता रोकता था। बा—182
**पंथाना**—मार्ग। उ—129
**पइसार**—प्रवेश करूँ। सुं—3
**पखवारा**—पंद्रह दिन। कि—6
**पखाउज**—पखावज, मृदंग। लं—10
**पखारि**—धोकर। बा—66
**पखारू**—धोले। अ—101
**पखारे**—धोये। बा—45
**पगलागी**—प्रणाम करके। अ—46
**पगुधारे**—पधारे हैं। अ—44
**पचवै**—पचा डालती है।उ—119
**पचारी**—ललकार कर। बा—182
**पचासक**—कोई पचास(शिष्य)। अ—109
**पचि**—पच्चीकारी करके। बा—288
**पचि पचि मरिअ**—अनेकों प्रयत्न करो। उ—89
**पच्छजुत**—पंखवाले। सुं—35
**पच्छी चंडाला**—चंडाल पक्षी—कौआ। उ—112
**पछितानि**—पछतावा। अ—10
**पछितैहसि**—पछतायेगी। अ—36
**पट**—वस्त्र, पर्दा। बा—7
**पटतर**—समानता। अ—90
**पटतरिअ**—तुलना करें। बा—220
**पटल**—पर्दा। बा—117
**पटली**—समूह। अर—40
**पटु**—गूढ़ विचारपूर्ण, निपुण। बा—41
**पटोरे**—सुन्दर रेशम। बा—14
**पठइअ**—बुला भेजते। अ—9
**पठई**—भेजी। बा—333
**पठए**—भेज दिया। अ—18
**पठन्ति**—पढ़ते हैं। उ—108
**पठवउँ**—भेजता हूँ। उ—61
**पठवन चले**—पहुँचाने चले। उ—19
**पठवा जनक बोलाइ**—जनकजी ने बुला भेजा है। बा—239
**पठाई**—भेजकर। अ—109
**पठाए**—भेजा। बा—82
**पठै दीन्हि**—भेज दिया। बा—312
**पतंगा**—सूर्य। बा—98
**पतंगा**—गेंद। बा—126
**पताका**—ध्वजा। बा—17
**पति**—रक्षक, स्वामी। बा—198
**पति**—प्रतिष्ठा। अ—305
**पतिआनि**—विश्वास कर लिया। अ—16
**पतिआहु**—विश्वास करो। अ—22
**पतिन्ह**—पतियों को। बा—336
**पति पहिचानि**—अपने स्वामी श्रीराम को पहचान कर। अर—7
**पति लागी**—पतिरूप में पाने हेतु। बा—83

**पत्र**—पत्ते। बा—287
**पत्री**—चिट्ठी, लग्नपत्रिका। बा—91
**पथि**—पथिकरूप। अ—122
**पथिक**—राही, रास्ता चलने वालों का। बा—41
**पद**—चरण।बा—2
**पदचर**—पैदल। बा—298
**पदचारी**—पैदल। अ—201
**पदज**—पैरों की अँगुलियाँ। उ—76
**पदत्राना**—जूते। अ—62
**पदप्रहार**—लातों की मार। उ—106
**पदाति**—पैदल। लं—86
**पदादपि**—पद को पाकर भी। उ—13
**पदाब्ज**—चरण कमल। अर—4
**पदिक**—रत्नों से युक्त। बा—199
**पदिकहार**—रत्नजटिल हार। बा—147
**पदुम**—कमल। बा—1
**पदुमराग**—पद्मराग, मणियों (मणिक)। बा—287
**पन**—प्रण, प्रतिज्ञा। बा—57
**पनच**—प्रत्यंचा, डोरी। अ—133
**पनरोपी**—प्रतिज्ञा करके। सुं—23
**पनव**—भेरी, ढोल। बा—299
**पनवारे**—पत्तलें। बा—328
**पनसफल**—कटहल का फल। अर—10
**पनही**—जूतियाँ। अ—191
**पनु ठाना**—प्रण किया हैं। बा—251
**पन्नग**—सर्प। बा—31
**पन्नगारि**—गरुड़ जी। उ—95
**पय**—दूध, पानी। बा—6
**पय**—पयस्विनी नदी। अ—133
**पयद**—स्तन। अ—52
**पयनिधि**—क्षीरसागर। बा—185
**पयपयोधि**—क्षीरसागर। अ—139
**पयमुख**—दुधमुँहा। बा—277
**पयादेहि**—पैदल ही। अ—62
**पयान**—प्रस्थान, निकल जाते। अ—79
**पयोधि**—क्षीरसागर, दूध का सागर। बा—31
**पयोनिधि**—समुद्र। बा—27
**पर**—दूसरा। बा—4
**परइ न पाऊ**—पैर नहीं पड़ता, बढा नहीं जाता। अ—39
**परउँ**—पड़ती हूँ , छूती हूँ, गिर सकती हूँ। बा—81
**परचारे**—ललकारने पर। लं—35
**परछिद्र**—दूसरे के अवगुण। बा—2
**परजरा**—अधिक जल उठा। लं—27
**परत**—गिरते। उ—13
**परति**—पड़ती हैं, छूती हैं। बा—102
**परतिहुँ**—गिरते समय भी। सुं—20
**परतीति**—प्रीतति, विश्वास। बा—138
**परत्र**—परलोक। उ—43
**परत्रियगामी**—परस्त्रीगामी। उ—112
**परत्रिय लंपट**—परायी स्त्री में आसक्त। उ—100
**परदखिना**—परिक्रमा, प्रदक्षिणा। अ—202
**परदारा**—दूसरे की स्त्री को। बा—184
**परद्रोही**—दूसरों से शत्रुता मानने वाला, अनिष्ट करने वाला । बा—184
**परधन**—दूसरे के धन को। बा—184
**परधनहारी**—दूसरे का धन अपहरण करने वाला। उ—98

**परधामा**—परम धाम। बा—13
**परन**—पड़ने लगीं। बा—328
**परनकुटी**—पत्तों की कुटियाँ(पर्णकुटी)। अ—104
**परननिकेत**—पर्णकुटी। अ—320
**परन पुटी**—दोना। अ—250
**परनसाल**—पर्णकुटी। अ—65
**परनामा**—प्रणाम। बा—14
**परब**—त्योहार। बा—41
**परब**—पूर्णिमा। अ—115
**परबविनु**—विना पर्व (योग) के। लं—102
**परम**—अत्यन्त बड़ा। बा—13
**परमंदर**—परम भय को दूर कीजिये। लं—115
**परम धर्ममय**—अति धर्मपूर्ण (अत्यन्त श्रेष्ठ)। उ—117
**परम सक्ति**—भगवान की महामाया (सीताजी)। बा—187
**परमातुर**—बड़ी उतावली से। उ—60
**परमानंद**—स्वयं परमानन्द स्वरूप शिवजी ने भी। बा—111
**परमानंदा**—परम आनन्द स्वरूप। बा—186
**परमानु**—अत्यन्त सूक्ष्म अणु। लं—1
**परमायतनं**—परम स्थान(महान भंडार)। उ—14
**परमारथ**—परलोक। बा—44
**परमारथवादी**—परमार्थ तत्त्व(ब्रह्मज्ञान) के विवेचक। बा—108
**परमिति**—परम सीमा। बा—31
**परमिति**—मर्यादा। अ4—48
**परमीसा**—परमेश्वर। उ—58
**परलोक**—स्वर्ग। बा—20
**परवंचनताति**—दूसरों को ठगना। उ—102
**परवस**—परवश, परतन्त्र। उ—78
**परस**—स्पर्श से, छू जाने से। बा—3
**परसत**—छूने से ही। बा—211
**परसपर**—आपस में। बा—21
**परसमणि**—पारस मणि, जिसके स्पर्श से लोहा भी सोना हो जाता है। उ—44
**परसि**—स्पर्श पाकर। बा—324
**परसु**—फरसा, कुल्हाडी। बा—272
**परसुधरहि**—परशुराम जी का। बा—271
**परसे**—स्पर्श किया। बा—148
**परसेउ**—स्पर्श किया। कि—10
**परहीं**—पड़ जाते हैं, गिरते हैं। बा—3
**परहेले**—परवाह न करके। बा—159
**परा**—पड़ गया,बरस गया। बा—263
**पराई**—दूर भाग जाय। बा—64
**परागा**—पराग, धूल, पुष्प रस। बा—1
**पराधीन**—दूसरे के अधीन। बा—102
**परानंद संदोह**—परमानन्द राशि। उ—46
**परान**—भागने लगे। लं—101
**पराने**—भाग गये। बा—95
**पराभव**—पराजय, नाश। बा—235
**पराय पाप**—दूसरे के पाप को। अ—168
**परावन**—भगदड़। बा—180
**परावर**—सभी रूपों वाले। बा—116

**परावा**—दूसरों से। उ—40
**परास**—ढाक। अर—40
**पराहीं**—भागने लगते हैं। अर—37
**परिकर**—पीले दुपटटे से कमर में फेंटा बाँधे। बा—219
**परिखिअहिं**—परीक्षा होती हैं। अर—5
**परिखेसु**—बाट देखता। कि—6
**परिघ**—भाला, लोहा जड़ी लाठी। अर—19
**परिच्छा**—परीक्षा। बा—77
**परिचरजा**—परिचर्या, सेवा। उ—24
**परिचारक**—नौकर सेवक। बा—287
**परिचारिका**—नौकरानी, सेविका, टहलनी। बा—326
**परिचेहु**—जलाते हो, परक गये हो। बा—137
**परिछन**—नवागन्तुक वर या वधू का स्वागत। बा—96
**परिछि**—परछन करके। बा—349
**परिछिन्न**—ढका हुआ, आवृत्त। उ—111
**परिजन**—परिवार। बा—17
**परिजनहिं**—कुटुम्बियों को। अ—58
**परिताप**—ताप, दुख। बा—43
**परितापी**—दुखदायी। बा—176 ।जलाने वाले। उ—122
**परितोष**—सन्तोष। बा—281
**परितोषत**—सन्तुष्ट होते हैं, प्रसन्न होते हैं। बा—27
**परितोषी**—समझाकर, सन्तुष्ट करके। बा—171
**परित्याग**—त्याग देना, छोड़ देना। बा—61
**परित्राता**—पालन करता हैं। बा—163
**परिधन**—वल्कल वस्त्र। बा—106
**परिपाका**—परिणाम में। अ—21
**परिपाटी**—परम्परा। बा—239
**परिपूरन**—भरे हुये, पूरित। बा—101
**परिपोषे**—परिपुष्ट हुये, संतुष्ट किया। अ—137
**परिहरहीं**—त्याग देते हैं। बा—4
**परिहरहु**—त्याग दो। बा—71
**परिहरि**—छोड़कर, अलगकर। बा—6
**परिहरि बानी बाम**—विपरीत बोलना छोड़कर। बा—278
**परिहरिहि**—छोड़ देगी। अ—49
**परिहरु**—छोड़ दे। अ—32
**परिहरे**—छोड़ दिये। बा—74
**परिहरेऊ**—छोड़कर पडा हो। अ—38
**परिहरे**—छोड़े। बा—342
**परिहास**—हँसी, मजाक उड़ना। बा—9
**परुष कहंता**—कठोर बचन कहता हुआ। अर—34
**परुषाच्छर**—कड़ुवे वचन। उ—102
**परुसहु**—भोजन परसो। बा—168
**परुसि गे**—परस गये। बा—328
**परेउ**—मृत्यु हो गये, गिर पड़े। बा—175
**परे पकवाने**—पकवान परसे गये। बा—329
**परेस पुराना**—पुराण पुरुष, परमेश्वर। बा—116
**परौं**—गिरूँ। अ—45
**पर्वताकारा**—पर्वत के आकार के, विशालकाय। कि—30

**पल्लव**–पत्तों में। बा–87

**पल्लवित**–छा गये, व्याप्त हो गये। बा–346

**पलकन्हिहू**–पलकों ने भी। बा–232

**पलना**–झूला। बा–198

**पलरोकी**–पलक मारना रोककर। सुं–45

**पलुहइ**–हरा भरा हो जाता हैं। अर–44

**पलोटत**–दबाने लगे। अ–89

**पलोटत प्रीते**–प्रेम पूर्वक दबा रहे हैं। बा–226

**पलोटिहि**–दबावेगी। अ–67

**पवन**–वायु। बा–7

**पवन कुमार**–हनुमान जी। बा–17

**पवनसुत**–हनुमान जी। बा–26

**पवारे**–फेंकने से, फेंक दिये। बा–30 1/लं–32

**पवि**–बज्र, बिजली। बा–357/अर–29

**पषान**–पत्थर। बा–80

**पसाऊ**–प्रसाद, आशीर्वाद, प्रेम। बा–15

**पसारा**–फैलाया। सुं–2

**पसारि**–फैलाकर। बा–311

**पसु**–बलिपशु। बा–283

**पसेउ**–पसीना आ गया। अ–20

**पहार**–पहाड़। अ–34

**पहिं**–पास। बा–53

**पहिरे**–पहने 5हुये हैं। बा–92

**पहुँचावहि**–पहुँचाती हैं। बा–337

**पहुनई**–आतिथ्य, मेहमानदारी। बा–306

**पा**–पैर। बा–81

**पाइअ**–मिलती हैं। बा–35

**पाइक**–पैदल। बा–302

**पाउब**–पाओगी। अ–62

**पाउ रोपि**–प्रण करके। अ–267

**पाक**–पका हुआ। अ–27

**पाक**–पकवान, रसोई। बा–201

**पाकरिपुचाप**–इन्द्र। अ–302

**पाकरिपुचाप**–इन्द्र धनुष। बा–347

**पाके**–पके हुये। अ–161

**पाखंड**–आडम्बर धोखा। बा–32

**पाख**–पक्ष,पखवारा। बा–7

**पाखदिनु**–पखवारा, पंद्रह दिन। अ–19

**पागे**–पकाये हुए, पूर्ण। बा–146

**पाँचहि**–पंचां को (आप सभी को)। अ–5

**पाछिल**–पहले का। बा–170

**पाछे घाली**–पीछे कर लिया। लं–70

**पाछे पछिताऊ**–पीछे पछतावा। अ–4

**पाटंबर**–रेशमी कपड़े। उ–95

**पाट**–रेशमी। अ–6

**पाटमय**–रेशम की। बा–288

**पाटमहिषी**–पटरानी। बा–324

**पाटल**–पन्नाग वृक्ष,गुलाब। बा–40

**पाटल**–गुलाब (सफेद)। लं–90

**पाठीन**–पाठीन मछली (जो तड़प रही हो)। अ–35

**पात**–पत्ता। अ–45

**पातक**–पाप। अ–95

**पातकमई**–पापमयी। बा–324

**पातकिनि**–पापिनी (मंथरा)। अ–22

**पाँती**–पंक्ति। उ–2

**पाती**–पत्री(लग्न पत्रिका)। बा–91
**पात्र विस्वासा**–दूध दुहने वाला बर्तन विश्वास हैं। उ–117
**पाथ**–जल, मार्ग, सूर्य, अग्नि, अन्न, आकाश, वायु। अ–275
**पाथोज**–कमल। बा–101
**पाथोद**–मेघ,समुद्र। अर–32
**पाथोधि**–समुद्र। सुं–60
**पादप**–वृक्ष। अर–29
**पादपधारी**–वृक्षों को धारण किये हैं। सु–35
**पादारविंद**–चरण कमनों को। उ–108
**पादुकन्हि**–खड़ाउओं में। सुं–42
**पादोदक**–चरणोदक। उ–48
**पान**–पीते हैं, प्राप्त करते हैं। बा–10
**पान**–भोजन, मदिरा। बा–180
**पान**–पत्ते। बा–328
**पान किये ते**–पीने से। बा–43
**पाना**–पत्र, पत्ते। अ–6
**पानि**–पाणि, हाथ। बा–4
**पानिग्रहण**–विवाह। बा–101
**पानी**–पाणि, हाथ। बा–8
**पा परिअ**–पैर पडूँगा, झुकूँगा। बा–273
**पापिनिहि**–पापिनि कैकेई को। अ–47
**पापी**–रोग। उ–122
**पापौघमय**–पाप+ओघ+मय+पाप समूह युक्त। लं–104
**पाय**–चरण, पैर। बा–350
**पायक**–सेवक। लं–63
**पायन्ह**–चरणों में। अ–94
**पाय लै**–पैरों को पकड़कर। अ–11
**पारथिव**–शिवजी की। अ–103
**पारमन**–मन से परे। लं–115
**पारस**–एक प्रकार का पत्थर जिसके स्पर्श से निकृष्ट धातुयें सुन्दर बन जाती हैं। बा–3
**पारा**–डाल दिया, उत्पन्न कर दिया। अ–261
**पारावत**–कबूतर, बन्दर, पर्वत। अर–38
**पारी**–गिरा दी। लं–70
**पालउ**–पत्ते को। अ–161
**पालक**–पालन करने वाले। बा–20
**पालकिन्ह**–पालकियों पर। बा–338
**पालव**–पत्ते पर। अ–47
**पालहीं**–रक्षा कर। अ–50
**पालिबी**–पालन कीजियेगा। बा–326
**पाँवड़े**–पैरों तले बिछाने वाले भिन्न प्रकार के वस्त्र। बा–319
**पावँर**–नीच, पामर। बा–111
**पावँरन्हि**–नीच लोग। बा–85
**पाँवरी**–खड़ाऊँ। अ–316
**पाव**–पा जाय। बा–335
**पावक**–अग्नि। बा–17
**पावन**–पवित्र। बा–10
**पावनकारी**–पवित्र करने वाले। सुं–42
**पावन चाहा**–पाना चाह रही हो। अर–1
**पावनताई**–पवित्र करना। उ–66
**पावनिहार**–पानेवाला। बा–251
**पावनी**–पवित्र करने वाली। उ–15
**पावहिं**–पावेंगे। अ–42
**पाषंड**–माया।अर–20
**पाँस**–फाँसी। कि–21

**पासा**—ओर से। बा—287
**पासू**—पास, सामीप्य। बा—17
**पाहन**—पत्थर। अ—22
**पाहरू**—पहरेदार। अ—90
**पाहि**—रक्षा कीजिये। बा—138
**पाँही**—पर, को, से। बा—8
**पाही**—पाहि, रक्षा करो। अ—295
**पाहुने**—मेहमान, अतिथि। बा—335
**पिअत**—पीते ही। अ—87
**पिअर**—पीला। बा—327
**पिआरी**—प्यारी। बा—334
**पिआसे**—प्यासे। बा—326
**पिऊषा**—अमृत। बा—335
**पिक**—कोयल। बा—3
**पिकबयनी**—कोयल सी बोली वाली सीताजी। अ—117
**पिंजरन्हि**—पिंजड़ों में। बा—338
**पितर**—पुरखे, पूर्वज। बा—7
**पितहिं**—पिता को। अ—46
**पिनाक**—धनुष। बा—253
**पिपासा**—प्यास। बा—209
**पिपीलिकउ**—चींटी भी। बा—13
**पियहिं**—पति की। बा—334
**पियूष**—अमृत। बा—22
**पिराने**—दुखने लगे। बा—278
**पिरीते**—तित्र, प्यारे। अ—17
**पिरीते**—प्रीति से। अ—248
**पिरोजा**—फिरोजा (रत्न)। बा—288
**पिसाच**—प्रेत, राक्षस, अनाचारी। बा—85
**पिसाचिनी**—राक्षसियाँ। सुं—10
**पिसुन**—चुगुलखोर। अ—168
**पिसुनता**—चुगुलखोरी। उ—112
**पी**—पति (दशरथ)। अ—18
**पीठा**—चौकी। अ—98
**पीठि**—पीठ। बा—357
**पीढ़न्ह**—पीढ़ों पर, पटुलियों पर, (लकड़ी से निर्मित बैठने का आसन)। बा—328
**पीत**—पीला। बा—199
**पीतपट**—पीताम्बर। बा—147
**पीतवरन**—पीले रंग का। उ—73
**पीन**—मोटा। बा—93
**पीरा**—पीड़ा, कष्ट। बा—97
**पीवर**—मोटा। बा—156
**पुंगव**—श्रेष्ठ पुरुष। बा—14
**पुंज**—ढेर। बा—1
**पुट**—दोना। उ—128
**पुटी**—दोनिया। अ—250
**पुतरि**—पुतली। अ—59
**पुत्रकाम**—पुत्र प्राप्ति हेतु। बा—189
**पुनि**—फिर, पुनः। बा—4
**पुनी**—पुण्यात्मा। उ—21
**पुनीत**—पवित्र। बा—13
**पुन्यथल**—पुण्य स्थल। अ—310
**पुन्यसिलोक**—पुण्यात्मा पुरुष। अ—263
**पुरंदर**—इन्द्र। बा—302
**पुर**—नगर।(अयोध्या)। बा—16
**पुर**—जनकपुर। बा—306
**पुर**—नगर, गाँव। बा—93
**पुरइनि**—कमलिनी। बा—37
**पुरउब**—पुर्ण करूँगा। बा—152
**पुरउबि**—पूरा कीजियेगा। अ—103

**पुरट**—स्वर्ण। बा—346
**पुरट पट**—सोने की जरी के पर्दे। बा—213
**पुरपारा**—सारे नगर पर (वज्र) गिरा दिया। अ—49
**पुरब**—पूरा कर दे। अ—23
**पुरवहु**—पूर्ण करें। बा—14
**पुरवासिन्ह**—नगरवालों से। बा—130
**पुरवासी**—अयोध्या के रहने वाले। बा—193
**पुराकृत**—पूर्व जन्म का किया हुआ। बा—222
**पुरातन**—पुरानी, पौराणिक। बा—163
**पुराना**—पुराण, प्राचीन। बा—6
**पुरारी**—महादेव जी। बा—10
**पुरुषमय**—पुरुष रूप ही। बा—85
**पुरुष समेता**—पुरखों सहित। अ—184
**पुरुषारथ**—पौरुष, बल। बा—103
**पुरोडास**—यज्ञ के अन्न को। अर—29
**पुरोधा**—पुरोहित। अ—278
**पुलक**—रोमांच। बा—37
**पुष्पकहि**—पुष्पक विमान को। उ—4
**पुहुमि**—पृथ्वी। अ—315
**पूग**—पुंज, समूह। उ—92
**पूगफल**—सुपारी। बा—344
**पूँछेहु आई**—आकर पूँछना। अ—39
**पूजिहि**—पूरी होगी। बा—144
**पूजी**—पूरी हो गई। अ—16
**पूजेउ**—पूजा की। बा—100
**पूत**—पुत्र। अ—30
**पूप**—पुआ। उ—77
**पूय**—पीब। लं—552
**पूर**—पूर्णिमा। बा—8
**पूर**—पूर्ति, समाप्ति। लं—37
**पूरनकाजा**—पूर्णकाम(सफल)। बा—330
**पूरनकाम**—सभी कामनाओं से पूर्ण, कृतकृत्य। बा—101
**पूरन ससि**—पूर्णमासी का चन्द्रमा। बा—207
**पूरब**—पूर्व, पहले का। बा—98
**पूरब कल्प एक**—एक कल्प पहले। उ—96
**पूरहि न त भरि कुधर बिसाला**—नहीं तो बड़े बड़े पर्वतों से भरकर उसे पाट देंगे। सुं—55
**पूरि तन**—पूर्ण रूप से। बा—255
**पूरे**—भरे। बा—324
**पूषन**—सूर्य। बा—20
**पेखन**—दृश्य। अ—127
**पेखिअ**—देख लें। बा—3
**पेखु**—देखो। बा—161
**पेखे**—दर्शन करते हुए। अ—67
**पेन्हाई**—पेन्हावे (दूध उतारे)। उ—117
**पेलिहहिं**—टालेंगे। अ—289
**पेली**—उल्लंघन कर। अ—298
**पैठ**—घुस गया। बा—157
**पैठिहउँ**—घुस जाऊँगा। सुं—2
**पैरत**—तैरते हुए। बा—263
**पैरिपार चाहहिं**—तैर कर पार जाना चाहते हैं। उ—115
**पैहहिं**—पायेंगे। बा—8
**पोच**—नीच, बुरे। बा—6
**पोची**—ओछी, निकृष्ट अ—12

**पोत**–बच्चा, जहाज, नाव। लं–21
**पोतक**–शिशु। अ–132
**पोषक**–पालन करने वाला। बा–7
**पोषनिहारा**–पालन करने वाला। अ–17
**पोषि**–पुष्ट करके। बा–340
**पोसे**–पोषे, पालन, पोषण। कि–3
**पोसो**–पालन किया। बा–28
**पोहिअहिं**–पिरांकर। बा–11
**पौढ़ाए**–लिटाया। बा–201
**प्रकृति पार**–प्रकृति से परे। उ–72
**प्रकृष्टं**–श्रेष्ठ। उ–108
**प्रकारा**–प्रकार, तरह। बा–9
**प्रकास्य**–मायिक, प्रकाशमान। बा–117
**प्रकासरूप**–ज्योति स्वरूप। बा–116
**प्रगटउँ**–स्पष्ट करता हूँ। बा–46
**प्रगट प्रभाऊ**–प्रभाव प्रत्यक्ष दिखाई पड़ता है। बा–46
**प्रगल्भं**–तेजस्वी। उ–108
**प्रघोर**–अत्यंत भयंकर। लं–83
**प्रचंड**–भीषण। बा–32
**प्रचंडं**–प्रचंड (रुद्ररूप)। उ–108
**प्रचारा**–प्रचार, विस्तार। बा–2
**प्रचारा**–प्रेरणा। अ–34
**प्रचारू**–बहने लगा। अ–163
**प्रजंत**–पर्यन्त, तक। लं–71
**प्रजहि**–प्रजा की। अ–55
**प्रजापाल**–प्रजा का पालन करते थे। बा–153
**प्रजारी**–आग लगा दी। सुं–25
**प्रजेस**–प्रजापति। बा–60
**प्रजेस कुमारी**–सती (दक्ष प्रजापति की पुत्री)। बा–60
**प्रत्यूह**–विघ्न। उ–45/118
**प्रतापपुंज**–अत्यंत तेजवान, प्रतापी। बा–154
**प्रतापरवि**–प्रतापभानु नामक राजा। बा–153
**प्रतापी**–तेजस्वी। बा–178
**प्रतापु**–वीरता। बा–174
**प्रतापू**–कृपा से, ऐश्वर्य से। बा–15
**प्रति**–लिये, एक। बा–30
**प्रति उत्तर सड़सिन्ह**–प्रत्युत्तर रूपी सड़सियों से। लं–23
**प्रति उपकार**–बदले में उपकार। सुं–32
**प्रतिकूला**–विरोध में। बा–183
**प्रतिछाँही**–परछाँही, प्रतिबिंब। बा–325
**प्रतिपच्छिन्ह**–(पापरूपी) शत्रु। अ–105
**प्रतिपाद्य**–बोधनीय, कमनीय, उपासनीय। उ–61
**प्रतिपाला**–पालन किया। बा–142
**प्रतिपाली**–पाला हैं, पाली हुई। अ–59
**प्रतिबिंब**–परछाँही। अ–47
**प्रतिभट**–वीरता में समान, जोड़ का योद्धा। अ–180
**प्रतिमा**–मूर्ति। बा–288
**प्रतिलाभ**–प्रत्येक लाभ पर। बा–108
**प्रतीति**–विश्वास। बा–23
**प्रतोषी**–संतुष्ट किया। बा–357
**प्रथम**–पहले। बा–2
**प्रथम गति जाकी**–जिसकी पहली गति होता है(जो दान देने में व्यय होता है)। उ–127

**प्रथम जुग**—पहले युग में(सतयुग में)। बा—27

**प्रथम तेहि भरई**—सबसे पहले वह (रज) उसी पवन को भर देता है। उ—106

**प्रथमहि**—पहले ही। बा—170

**प्रदोषबल**—सायंकाल का बल। लं—46

**प्रनत**—शरणागत, भक्तों। बा—13

**प्रनतपाल**—भक्तों का पालन करने वाले।

**प्रनतारति**—शरणागत भक्तों के दुःख को, शरणागत के रक्षक। बा—70/138

**प्रनय**—नम्रता। अर—21

**प्रनवउँ**—प्रणाम करूँ। बा—4

**प्रपंच**—संसार, दृश्य जगत। बा—22

**प्रपंचु**—सृष्टि, सांसारिक मायाजाल। बा—6

**प्रबंध**—रचना। बा—14

**प्रबल**—घोर, शक्तिशाली। बा—25

**प्रबलता**—प्रकोप। बा—137

**प्रबोध**—संतोष, ज्ञान। बा—31

**प्रबोधक**—बताने वाले। बा—21

**प्रबोधन**—समझाने वाले। अ—60

**प्रबोधा**—समझाया। बा—63

**प्रबोधि**—समझा बुझाकर। उ—10

**प्रभंजन जाया**—वायु पुत्र हनुमान जी। सुं—19

**प्रभंजनसुत**—वायुपुत्र हनुमान जी। लं।—56

**प्रभु**—ईश्वर। बा—13

**प्रभु**—शिवजी। बा—63

**प्रभु**—आप (परशुराम जी को सम्बोधन)। बा—277

**प्रभुता**—महत्त्व, महिमा, ऐश्वर्य। बा—13

**प्रभुताई**—बड़ाई, महिमा को। बा—12

**प्रभुन्ह कर**—स्वामी या बड़ों का। बा—89

**प्रभु पद पीठ**—प्रभु की चरण पादुकओं की। अ—324

**प्रभुहि**—प्रभु (लक्ष्मण जी) को। अ—75

**प्रमथ**—शिवगण। लं—88

**प्रमदा**—युवती, रमणी। अर—44

**प्रमादू**—आलसय(कर्त्तव्य कर्म में त्रुटि)। अ—77

**प्रमान**—सत्यता। बा—75

**प्रमोद**—आनन्द। बा—39

**प्रयान्ति**—जाते हैं(प्राप्त करते हैं)। अर—4

**प्रयोजन**—मतलब, आवश्यकता। बा—162

**प्रलंब**—लम्बी। बा—106

**प्रलय**—विनाश। बा—163

**प्रलापी**—बकवास करने वाले। लं—25

**प्रबरषन**—वर्षा। कि—12

**प्रवाना**—प्रमाणित, सत्य, प्रमाणित है। बा—123

**प्रवाहू**—धारा। बा—39

**प्रविसहिं**—भीतर जाता है। अ—23

**प्रवीनू**—प्रवीण, चतुर। बा—9

**प्रवेस**—घुसे, आये। बा—154

**प्रस्थिति**—प्रस्थान, यात्रा। सुं—35

**प्रस्न**—प्रश्न, सवाल। बा—41

**प्रसंग**—कथा। बा—35

**प्रसंगा**–साथ से। बा–7
**प्रसंसा**–बड़ाई, स्तुति। बा–88
**प्रसन्नाननं**–प्रसननमुख। उ–108
**प्रसव**–सन्तान उत्पत्ति, जनन। बा–97
**प्रहरषे**–हर्षित हुआ। उ–12
**प्रह्लादपति**–नृसिंह भगवान। लं–81
**प्रसाद**–प्रताप, आशीर्वाद। बा–25
**प्रसादू**–कृपा की। बा–26
**प्रसिद्ध**–विख्यात, मशहूर। बा–103
**प्रसीदति**–प्रसन्न होते हैं। उ–108
**प्रसूती**–पैदा करने वाली। बा–1
**प्रसून**–फूल, पुष्प। बा–227
**प्राकृत**–संसारी। बा–11
**प्राकृत**–ईश्वर, बुद्धि प्रदत्त। बा–14
**प्राकृत नर अनुरूप**–साधारण मनुष्यों के से। उ–72
**प्राकृत सिसु**–साधारण बच्चों की तरह। बा–77
**प्राकृतहु**–अनायास, अपने आप। अ–311
**प्राची**–पूर्व दिशा। बा–16
**प्रात**–सवेरे। बा–44
**प्रात क्रिया**–सवेरे की क्रिया(शौच स्नानादि)। बा–330
**प्रात प्रगट**–सवेरा हो गया। लं–16
**प्रान प्रान के**–प्राणों के प्राण। अ–56
**प्रान पति**–अपने स्वामी शिवजी। बा–74
**प्रानी**–मनुष्य। बा–113
**प्राविट**–वर्षा। लं–46
**प्रिय**–प्यारा। बा–16
**प्रिय केरे**–प्यारे विष्णु (इष्टदेव के)। बा–93
**प्रिय वचन**–प्यारे वचन। बा–93
**प्रिय वादिनि**–प्रिय वचन बोलने वाली मंथरा। अ–15
**प्रिय संत अनंत सदा**–संत और भगवान सदा प्रिय। उ–14
**प्रियानुजं** –प्रिय छोटे भाई (वामनजी) अर–4
**प्रीति**–प्रेम। बा–9
**प्रेत**–मृतात्मा। बा–7
**प्रेम विवस**–प्रेम के विशेष वश होकर। बा–336
**प्रेम रस**–दूध। अ–52
**प्रेरक**–प्रेरणा देने वाले। अ–44
**प्रेरित काल**–काल की प्रेरणा से। उ–109
**प्रेरे**–प्रेरित किये हुये, मुड़े, झुके, निर्देशित। बा–31
**प्रेरे**–फेंके हुये। लं–32
**प्रोक्तं**–कहा गया। उ–108
**प्रौढ़**–सयाना। अर–43
**प्रौढ़ि**–प्रौढ़, युवा। बा–23
**पृथु राज**–ऐक राजा हुये हैं जो दूसरों की बुराई हजार कानों की श्रवण शक्ति से सुन लेते थे। बा–4
**पृथक पृथक**–अलग अलग। बा–88
**पृष्ठ**–पीठ, पीछे, पेज (पन्ना)। सुं–35

**विदेहू**—विदेह, जनक। बा—17
**विधंस**—विध्वंस, नष्ट। बा—65
**विधाता**—ब्रह्मा, ईश्वर। बा—7
**विधात्री**—ब्रह्माणी। बा—54
**विधान**—प्रकार। बा—346
**विधि**—ब्रह्मा, प्रकार, प्रकृति। बा—2
**विधिवत**—भली प्रकार से। बा—65
**विधिवस**—ईश्वर की इच्छा से। बा—3
**विधुंतद पोहही**—राहुओं को पिरो रही हो। लं—92
**विधु**—चन्द्रमा। बा—8
**विधुवदनी**—चन्द्रवदनी, सुन्दर स्त्री। बा—10
**विनई**—विनयशील। सुं—30
**विनतहिं**—(मोरों की माता) विनता को। अ—19
**विनती**—प्रार्थना। बा—82
**विनवँहु**—प्रार्थना करूँ। बा—4
**विनसइ**—नष्ट हो जाता है। कि—15
**विनसाइ**—फट सकता है। अ—231
**विनिंदक**—लजाने वाला, नीचा दिखाने वाली। बा—147
**विनिश्चितं**—भली भाँति निश्चित किया हुआ। उ—122
**विनीता**—विनम्र होकर। बा—182
**विनोद**—हँसी, मजाक। बा—99
**विपति**—दुःख। बा—18
**विपरीत**—विरोध, उल्टा। बा—52
**विपिन**—जंगल। बा—49
**विपुल**—बहुत से, महान। बा—40
**विप्रकाज**—ब्राह्मण, विश्वामित्र का कार्य। बा—221
**विप्रन्ह**—ब्राह्मणों को। बा—100
**विप्रभवन**—ब्राह्मणों के घर। बा—155
**विप्र वधू**—ब्रह्मणों की स्त्रियाँ। अ—49
**विभंजन**—नष्ट करने वाला। बा—2
**विभव**—ऐश्वर्य। बा—235
**विभागा**—बाँट दिये हैं। बा—6
**विभागा**—भेद, प्रकार, खंडा। बा—40
**विभाती**—सुशोभित होता। बा—15
**विभु**—समर्थ, ब्रह्म। बा—109
**विमुन्ह**—विश्व, तैजस, प्राज्ञ, ब्रह्म (चार स्वामी)। बा—325
**विभूति**—ऐश्वर्य। बा—5
**विभूती**—शिव जी द्वारा श्मशान में लेपन करने वाली विभूति (राख)। बा—1
**विभूषन**—भूषण। लं—65
**विभेदकरी**—उत्पन्न करने वाली। लं—111
**विमत्त**—विशेष रूप से मतवाले होकर। उ—13
**विमद**—मद से रहित। उ—38
**विमल**—स्वच्छ। बा—1
**विमात्र**—सौतेला। बा—176
**विमाना**—हवाई जहाज। बा—61
**विमुक्त**—जीवनमुक्त। उ—124
**विमुख**—विरोधी। बा—106
**विमूढ़**—अत्यन्त मूर्ख। बा—30
**विमोचनि**—छुड़ाने वाली। बा—297
**विमोचहीं**—बहाने लगी। बा—97
**विमोहई**—मोहित कर रहा। बा—316
**विमोहनसीला**—विमोहित करने वाली। बा—113

**विमोहिनि**–मोहित करने वाली। बा–235
**विमोहवश**–विशेष रूप से मोहवश होकर। बा–49
**वियोगी**–मुक्त योगी। बा–22
**विरक्त**–सन्यासी। बा–85
**विरचत**–बनाते हुये। बा–175
**विरचति**–रचना करती है। सुं–21
**विरंचि**–ब्रह्मा। बा–22
**विरचि**–निर्माण करके। बा–16
**विरचि वेष**–वेष बनाकर। अ–168
**विरज**–माया रहित, निर्विकार। बा–50
**विरति**–वैराग्य। बा–22
**विरती**–वैराग्य। उ–101
**विरथ**–रथ विहीन। अर–29
**विरदैत**–बड़े ,ख्याति प्राप्त। लं–79
**विरह**–वियोग, दुःख। बा–46
**विरहागी**–विरहाग्नि। अ–174
**विरहिनि**–विरहिणी स्त्रियों को। बा–238
**विरागा**–वैराग्य। बा–6
**विरागरूप**–सन्यासी, त्यागी। बा–216
**विरागे**–वैराग्य हो गया। बा–292
**विराजत**–सुशोभित है। बा–20
**विराजति**–विशेष शोभित हो रही है। बा–358
**विराजी**–सुशोभित होकर। बा–300
**विराजे**–प्रकाशनमान हैं। बा–25
**विराटमय**–ब्रह्माण्डरूप। बा–242
**विरिद**–यश। बा–25
**विरिदावली**–(विरुदावली) वंश की कीर्ति। बा–249
**विरुज**–नीरोग। उ–21
**विरुद**–कीर्ति। बा–262
**विरोध**–शत्रुता। बा–62
**विलंब**–देर। अ–4
**विलख**–उदास। अ–70
**विलखाइ**–प्रेम से गदगद होकर। अ–289
**विलखाई**–विषाद कर रहे हैं। अ–38
**विलखान**–दुःखी होकर बोला। लं–62
**विलखाने**–उदास हो गये, रोने लगे। बा–333
**विलखाँहिं विमाना**–विमान भी लजा जाते है। अ–214
**विलगाई**–अलग कर दिया। बा–337
**विलगान**–फटा, विलग हुआ। अ–67
**विलगाना**–भिन्न–भिन्न। बा–68
**विलगाहीं**–अलग–अलग होते हैं। बा–5
**विलगु न मानब**–बुरा न मानिएगा। अ–97
**विलपत**–विलाप करते–करते। अ–37
**विलसत वेतस**–वेंत शोभा पाते हैं। अ–325
**विलास**–आनन्द। बा–37
**विलास**–इशारे पर। बा–200
**विलासिनि**–स्त्री। बा–345
**विलोकत**–देखकर। बा–17
**विलोकनि**–दर्शन में। बा–327
**विलोकय**–दृष्टि डालिये। उ–14
**विलोकि**–देखकर, जानकर। बा–15
**विलोचन**–नेत्रों में। अ–118

**विलोचन ही के**—अन्तश्चक्षु, हृदय के नेत्र। बा—1

**विवरन**—मुख का रंग बदल गया। अ—145

**विवराये**—जटायें खोलीं। उ—11

**विवाकी**—समाप्ति की। बा—24

**विविधि**—अनेकों। बा—9

**विविक्त वासिनः**—एकान्तवासी पुरुष। अर—4

**विवुध**—देवता। बा—14

**विवुधतरु**—कल्पवृक्ष। बा—149

**विवुध नदी**—गंगाजी। अर—2

**विवुध बन**—नन्दनवन। बा—137

**विवुध बरूथा**—देवतागण। बा—181

**विवुध वैद**—धन्वन्तरि। बा—32

**विवेक**—ज्ञान। बा—2

**विवेकनिधि वल्लभहिं**—ज्ञान भंडार जनक जी की पत्नी आपको। बा—283

**विषइक**—प्रेमी। बा—117

**विषई**—संसारी, विलसिता में लिप्त। बा—38

**विष्टा**—मल। लं—52

**विषम**—बीहड़, कठिन। बा—38

**विषम जर**—विषमज्ज्वर, भयानक दुःख की आग। अ—51

**विषम भाँति**—क्रूर दृष्टि से। अ—25

**विषमवान**—पाँच वाण धारण करने वाला (कामदेव)। बा—83

**विषय**—सांसारिक भोग। बा—32

**विषय विवर्ध**—विषयों की वृद्धि। लं—92

**विषय सुख भोरी**—विषय सुख को न जानने वाली। अ—60

**विष संजुत**—विष युक्त। लं—12

**विषाद**—दुःख। बा—46

**विषाद बसेरे**—सम्पन्नता से दुःखी। बा—4

**विषाना**—सींग। सुं—50

**विस्तार**—फैलाव, बृहद। बा—33

**विस्व**—विश्व, संसार। बा—6

**विस्वनाथ**—शिव जी। बा—104

**विस्वमोहिनी**—संसार को मोहित करने वाली। बा—130

**विस्वरूप**—ईश्वर। बा—13

**विस्वबास**—घट—घट वासी भगवान। बा—146

**विस्वेस**—विश्वनाथ। उ—129

**विसद**—बड़ा। बा—2

**विसद**—निर्मल, उज्जवल। अ—91

**विसमउ**—खेद। अ—10

**विसमय**—विषाद। अ—12

**विसमय**—आश्चर्य। बा—137

**विसमयवंत**—आश्चर्यचकित। बा—202

**विसमित**—आश्चर्यचकित। बा—73

**विसरि तन गये**—देह की सुधि भी भूल गई। उ—17

**विसाला**—विशाल, बड़े। बा—38

**विसिख**—बाण। बा—87

**विसिख कृसानू**—अग्निवाण। सुं—58

**विसूरति**—मन में विलाप करती हुई। बा—235

**विसोक**—शोक रहित। बा—16

**विसोक हये**—विशेष से पूर्ण। उ—102

**विसोकी**—शोक रहित। बा—119
**विश्राम**—आराम, शान्ति, सुख। बा—35
**विहंगपति**—गरुड़। बा—55
**विहंगवर**—श्रेष्ठ पक्षी। उ—62
**विहग**—पक्षी। बा—37
**विहगेस**—गरुड़ जी। उ—96
**विहर न**—फट नहीं जाता। लं—22
**विहरनसीला**—विहार करने वाली। अ—63
**विहसि**—हँसकर। बा—51
**विहात**—बीत रहा है। बा—261
**विहार**—समागम, भ्रमण। बा—103
**विहारा**—व्यवहार करते हैं। अ—219
**विहारिनि**—विचरने वाली। बा—235
**विहारु**—घूमने का स्थान। बा—31
**विहित**—कहे हुये। बा—319
**वीचि**—लहर। बा—18
**वीचि संकुले**—तरंगों से पूर्ण। अर—4
**वीथिन्ह विच वीचा**—सभी गलियों में। बा—194
**वीथीं**—गलियाँ। बा—296
**वीना**—वीणा। बा—127
**वीर**—भाई (भरत)। लं—116
**वृन्द**—झुण्ड, समूह। बा—194
**वृक**—भेड़िया। अ—62
**वृत्तान्त**—समाचार। लं—62
**वृष्टि**—वर्षा। बा—91
**वृषकेतु**—शिव जी। बा—35
**वृषभ**—बैल, सॉड़। बा—243
**वृषली**—शूद्र, नीच, व्यभिचारिणी स्त्रियाँ। उ—100
**वेगि**—शीघ्र ही। बा—91
**वेगिअ**—शीघ्रता कीजिये। अ—5
**वेगिहि**—जल्दी ही। अ—46
**वेतपानि**—हाथ में छड़ी लिये। लं—108
**वेदतत्त्व**—वेदों का सार, ब्रह्मज्ञान। बा—45
**वेदधुनि**—वेदपाठ। बा—195
**वेदविद**—वेद का ज्ञाता। बा—144
**वेदविंदूषक**—वेदों का निन्दक। अ—168
**वेदविधि**—वेदरीति से। बा—91
**वेदसिरा**—वेदशिरा मुनि। बा—73
**वेदिका**—वेदी। अ—237
**वेधि**—लगाकर। बा—11
**वेधिअ**—छिदेगा, टूटेगा। बा—258
**वेष**—रूप। बा—93
**वैकुंठ**—विष्णुलोक। बा—88
**वैखानस**—वानप्रस्थी। अ—172
**वैतरनी**—यमपुरी की नदी। अर—2
**वैदेही**—सीता जी। बा—49
**वैनतेय**—गरुड़। बा—267
**वैभव**—ऐश्वर्य, तेज। बा—139
**वैरिनिहि**—वैरिनि मंथरा को। अ—16
**व्यजन**—पंखे। बा—350
**व्यर्थ**—बेकार। बा—97
**व्यलीक**—झूठा। उ—51
**व्यवहरिआ**—महाजन। बा—276
**व्यवहारा**—रीति। बा—99
**व्याकुल**—विकल, परेशान। बा—85
**व्याज बखानी**—विस्तार से बखान कर कहने लगी। अर—5
**व्याध**—बहेलिया। बा—29
**व्याधि**—रोग। बा—74

**व्याधू**–व्याध, बहेलिया, शिकारी। बा–5
**व्याप्य**–सर्वरूप। उ–72
**व्यापक**–सब में समहित है, ईश्वर। बा–13
**व्यापा**–छा गया है। अ–57
**व्याल**–सर्प। बा–32
**व्यालारि**–गरुड़ जी। उ–102
**व्याली**–सर्प धारण किये हुये। बा–79
**व्यास**–विस्तार। उ–123
**व्याहिअहुँ**–विवाह हो। बा–311
**व्योम**–आकाश। बा–61
**व्रजन्ति**–प्राप्त होते हैं। अर–4
**व्रत**–नियम, प्रतिज्ञा। बा–59
**व्रतधारी**–व्रतधारण करने वाला भक्त। बा–104
**व्रन**–घाव। कि–12
**व्रीड़ा**–लज्जा। उ–58

**–श–**

**शची**–इन्द्राणी। अर–4
**शमन**–नाश करने वाला। अर–11
**शूलपाणिं**–हाथ में त्रिशूल धारण किये। उ–108
**श्रम**–परिश्रम, थकावट। बा–11
**श्रमकन**–पसीने की बूँदें। अ–67
**श्रमबिन्दु**–पसीना। बा–233
**श्रमभारू**–महान श्रम (बारम्बार जन्म भरण का)। अ–87
**श्रमहारी**–थकान दूर करने वाला। सुं–1
**श्रमित**–थका हुआ। बा–170
**श्रवत**–बहाने लगे। अ–52
**श्रवन**–कान। सुं–12
**श्रवनपुटन्हि**–कर्ण पुटों से। उ–52
**श्रवनपूर**–कर्ण फूल। लं–14
**श्रवन वंत**–कान वाले। उ–53
**श्रियमूला**–राजलक्ष्मी के मूल। अ–53
**श्री**–लक्ष्मी जी, प्रभा, कान्ति। अर–6
**श्री**–सीता जी। बा–54
**श्रीकंता**–श्रीपति भगवान विष्णु। उ–78
**श्रीखण्ड**–चन्दन। लं–109 / उ–37
**श्रीनिवास**–लक्ष्मीनिवास भगवान विष्णु। बा–128
**श्रीनिवासपुर**–बैकुण्ठ। बा–129
**श्रीपति**–लक्ष्मीपति भगवान विष्णु। बा–51
**श्रीफल**–बेल। अर–30
**श्रीरंग**–लक्ष्मीपति। उ–14
**श्रीवत्स**–भृगु के चरण प्रहार का चिन्ह। बा–147
**श्रीहत**–शोभाहीन। अ–158
**श्रुतकीरति**–शत्रुघ्न की पत्नी। बा–325
**श्रुति**–वेद। बा–10
**श्रुतिमाथा**–वेदों के मस्तक स्वरूप भगवान विष्णु। बा–128
**श्रुतिमारग**–वेद मार्ग। उ–107
**श्रुति सेतु**–वेद की मर्यादा। अ–126
**श्रेनी**–वर्ग। बा–44
**श्रोता**–सुनने वाला। बा–30
**श्रोता त्रिविध**–तीन प्रकार के श्रोता। बा–39

## –स–

**संकट**–दुःख। बा–24
**संकर**–शंकरजी, शिवजी। बा–54
**संकरप्रिया**–शिव जी की पत्नी। बा–98
**संकल्प**–प्रतिज्ञा। बा–57
**संकाश**–समान। उ–108
**संकित**–डरते हुये। अ–75
**संकुल**–परिपूर्ण। बा–191
**संकेलि**–एकत्र करके। अ–237
**सँकोच**–(जल) कम हो जाने से। कि–16
**सँकोची**–संकोच में डाल दिया। अ–12
**संग ते जती**–विषयों के संग से सन्यासी। अर–21
**संगम**–संयोग, संसर्ग। बा–85
**संगु**–साथ। अ–49
**संग्रह**–एकत्र करना। बा–6
**संग्राम**–युद्ध। बा–123
**संग्रामपुरवासी**–संग्राम रूपी नगर निवासी। अर–20
**संग्रामवट**–संग्राम रूपी बरगद। लं–93
**संघटु**–संयोग। बा–222
**संघाता**–संपर्क, साथ। बा–7
**संघारा**–विनाश। बा–73
**संचहीं**–इकट्ठा कर रहे। अर–20
**संछेप**–साधारण। बा–65
**संछेपहिं**–थोड़े मे। बा–103
**संजम**–संयम। बा–84
**संजातं**–उत्पन्न हुई। सुं–10
**सजुक्त सक्ति**–शक्ति (सीता) सहित। उ–13
**संजुग**–युद्ध। बा–84
**संजुत**–संयुक्त, सहित। बा–44
**संजोगा**–संयोग। बा–205
**संजोइल**–सुसज्जित। अ–190
**संत**–साधु। बा–2
**संतत**–सदा। बा–4
**संततमनिंदिता**–सदा अनिंदित, सर्वगुण सम्पन्न। उ–24
**संत संमत**–संतों के मतानुसार। बा–114
**संत समागम**–संतों के समुदाय। उ–51
**संताप**–दुःख, कष्ट। बा–32
**संतोषि**–प्रसन्न करके, संतुष्ट करके। बा–102
**संदोह**–पुंज, ढेर। बा–199
**संधाने**–जोडे। बा–87
**संधिहि पाई**–मिलाप होने पर। बा–238
**संपदा**–धन, संपत्ति। बा–136
**संपन्न**–परिपूर्ण। बा–67
**संपुट**–डिब्बा, रत्न रखने की वस्तु। अ–316
**संपुट किये**–जोड़कर। बा–326
**संबत**–वर्ष। बा–45
**संबत दुइ साता**–2X7=14 वर्ष अ–280
**संबत सप्त सहस्र**–सात हजार वर्ष। बा–144
**संबत सहस सतासी**–सत्तासी हजार

वर्ष। बा–60

**संबल**–आश्रय, सहारा। बा–38

**संबुक**–घोंघा। बा–38

**संभव**–उत्पत्ति। बा–98

**संभारि**–सँभालकर। बा–160

**संभारी**–याद करके। उ–18

**सँभारे**–सावधानी से। बा–38

**संभार्यो**–स्मरण किया। लं–95

**संभावित**–प्रतिष्ठित। अ–95

**संभु**–शिव जी। बा–26

**संभुगन**–शिव जी के सेवक। बा–64

**संभुगिरा**–शंकर जी की वाणी। बा–51

**संभुसुक्र**–शिव जी का वीर्य। बा–82

**संभूत**–उत्पन्न हो। बा–82

**संभ्रम**–उतावली होकर। बा–193

**संमत**–राय। बा–281

**संमत साधु**–साधु सम्मत आचरण करना। अ–144

**संवत सहस सतासी**–सत्तासी हजार वर्ष। बा–60

**सँवरी**–बनी हुई। बा–270

**संवाद**–पारस्परिक वार्ता। बा–30

**संवाद**–समाचार। बा–98

**सँवारन**–सजाने। बा–91

**सँवारब**–बनाऊँगा। बा–169

**सँवारहिं**–सजाते हैं। उ–101

**सँवारी**–सजाई गई। बा–10

**संसय**–भ्रम। बा–2

**संसर्गा**–सत्संग। उ–46

**संसृत**–संसार में डालने वाली। उ–78

**संसृतमूल**–जन्म मरण रूपी संसार का मूल। उ–74

**संसार पारं**–संसार से परे। उ–108

**संसारी**–जन्मने–मरने वाला। उ–117

**सक्तिन्ह**–(शक्तिन्ह) उनकी पत्नियाँ। बा–55

**सक**–सकती। अ–47

**सकइ कि जोरी**–कैसे मिला सकती है। अ–59

**सकति**–शक्ति। बा–292

**सकल**–सभी। बा–1

**सकल अंग संपन्न सुराऊ**–राजा के सात अंग होते हैं। स्वामी, अमात्य, सुहृद, कोष, राष्ट्र, दुर्ग, सेना इनसभी से परिपूर्ण सुन्दर राज्य अ–235

**सकलंक**–कलंकित। बा–237

**सकानी**–डर गई। बा–237

**सकिलि**–सिमट कर। बा–36

**सकुचति**–सकुचा जाती हैं। बा–326

**सकुचन्ह**–संकोचवश। बा–307

**सकुचानी**–संकोच किया। बा–3

**सकुचे**–सिकुड़ गये। बा–238

**सकुचेउ**–सहम गये। अ–25

**सकुचैन**–नहीं सकुचाता। बा–326

**सकुन**–पक्षी। बा–346

**सकुनाधम**–पक्षियों में सबसे नीच। उ–123

**सकुल**–परिवार सहित। बा–25

**सकुल सदन**–कुल और सेना सहित। लं–116

**सकृत**–शुभ कर्म वाले। बा–8

**सकोप**–क्रोधित होकर। बा–173

**सकोरी**—सिकोड़ ली। बा—29
**सकोहा**—क्रोध सहित। बा—182
**सक्र**—इन्द्र। बा—4
**सक्रनिवासा**—इन्द्रपुरी। बा—178
**सक्रसुत**—इन्द्रपुत्र जयन्त। सुं—27
**सक्रारि**—इन्द्र पुत्र मेघनाद। लं—27
**सक्रोध**—क्रोध सहित। बा—66
**सखर**—खर नामक राक्षस सहित, कठोर होकर भी। बा—14
**सखा**—मित्र। बा—15
**सखिन्ह**—सखियों ने। बा—337
**सगर्भ**—रहस्यपूर्वक। बा—72
**सगरे**—सभी। उ—102
**सगलानि**—विमाता के वचनों से दुखी होकर। बा—26
**सगाई**—संबन्ध। अ—72
**सगुन**—सगुण उपासना। बा—21
**सघट**—भरे हुये घड़े। बा—303
**सघन**—घनी फैली हुई। बा—37
**सचर**—चेतन। अ—238
**सचराचर**—जड़ चेतन। बा—146
**सचान**—बाज (वन में)। अ—29
**सच्चिदानन्द**—सत्+चिद्+आनन्द,ईश्वर। बा—13
**सचिव**—मंत्री। बा—28
**सचिवागवन**—मंत्री सुमंत्र का अयोध्या लौटना। उ—65
**सची**—शची, इन्द्राणी। बा—318
**सचु**—सुख। बा—287
**सचुपाएँ**—आनन्द ले रहे हैं। बा—134
**सचुपावहीं**—आनन्द का अनुभव कर रहे हैं। बा—99
**सचेत**—ज्ञानी। अ—302
**सचेता**—सावधान हो कर। बा—15
**सज्जनानन्ददाता**—सज्जनों को आनन्द देने वाले। उ—108
**सजग**—सावधान। बा—260
**सजन**—सजाने। अ—8
**सजन सगे**—स्वजन। बा—340
**सजति**—पहनने लगी। अ—26
**सजाई**—सजा, दण्ड। अ—19
**सजीवनमूरि**—संजीवनी बूटी। अ—59
**सठ**—दुष्ट। बा—3
**सठ**—एक वानर का नाम। सुं—54
**स्तवं इदं**—इस स्तुति को। अर—4
**सत**—सत्य। बा—23
**सत**—शत, सैकड़ों। बा—25
**सत कोटी**—सैकड़ों, अरबों। उ—91
**सत गुन नेहा**—सौगुना प्रेम। कि—7
**सत्संगति**—सत्संग। बा—3
**सतानन्द**—जनक जी के कुल पुरोहित। बा—332
**सतां**—सत्पुरुषों की। अर—4
**सतावहिं**—कष्ट दे रहे हैं। बा—207
**सतिभाउ**—सत्यता से। बा—149
**सतिभायें**—सच्चे भाव से। बा—4
**सत्यधाम**—सद्गुरु। बा—46
**सत्यलोक**—ब्रह्मलोक। बा—138
**सत्यसंकल्प**—सर्वसमर्थ। सुं—41
**सत्यसंध**—सत्यप्रतिज्ञ। अ—30
**सत्रुसूदन**—शत्रुघ्न। बा—311
**सद्ग्रंथ**—धर्म-ग्रन्थ। बा—84
**सदन**—घर। बा—1
**सदय**—दयालु। अ—85
**सदाचार**—शुभ आचरण। बा—84

**सदासिव**–सदा कल्याण करने वाले भगवान शंकर। अ–44
**सद्य**–तत्काल। बा–2
**सद्यसोनित4**–ताजा रक्त। बा–93
**सद्य सोनित पान**–ताजा खून पीकर। लं–101
**सन**–से, द्वारा। बा–3
**सन इव**–बाँधने वाले की तरह। उ–121
**सनकादि**–सनक, सनन्दन, सनातन, सनत्कुमार। बा–18
**सनमानू**–सम्मान प्राप्त करते हैं। बा–7
**सनमाने**–सम्मान किया। बा–40
**सन्मुख रही**–सामने खड़ी हो गई। बा–87
**सनाथकरि**–कृतार्थ करके। उ–9
**सनाथा**–सुरक्षित। बा–207
**सनाला**–डंडियों सहित। बा–264
**सनाह**–कवच। बा–266
**सनीरा**–आँसुओ से भरे। अ–70
**सनेमा**–नियम पूर्वक। अ–323
**सनेहु**–प्रेम स्नेह। बा–3
**सप्त दीप**–सातों द्वीप। बा–154
**सप्त प्रबंध**–सात काण्ड। बा–37
**सप्तावरन**–सातों आवरणों को। उ–79
**सर्पराज**–शेषनागजी। सुं–35
**सपच्छ**–पंखधारी। अर–18
**सपथ**–प्रतिज्ञा। बा–253
**सपदि**–तुरन्त। बा–136
**सपरन**–पत्तों सहित। बा–288
**सपरब**–गाँठों से युक्त। बा–288
**सप्रीति**–प्रेम पूर्वक। बा–4
**स्फुरन्मौलि**–जिनके शिर पर विराजमान हैं। उ–108
**सफल**–फल सहित। बा–344
**सफल**–(अर्थ–धर्म–काम–मोक्ष) चारों फलों से परिपूर्ण। अ–84
**सबइ निबाही**–सब कुछ निभा दिया, सब इच्छायें पूर्ण कर दी। अ–4
**सबइ लाभ**–सब लाभ ही लाभ है। बा–341
**सबकाहू**–सबने। बा–355
**सबकेर**–सबके। उ–1
**सबघटवासी**–सबके हृदय में निवास करने वाले। बा–186
**सबद किलकिला**–हर्ष ध्वनि। सुं–28
**सब देखा**–सर्वत्र देखा। बा–2
**सबल**–सर्व शक्तिमान। बा–13
**सबहिसन**–सभी से। बा–341
**सबाल**–गोद में बालक लिये। बा–303
**सबुइ**–सब कुछ। अ–62
**सभ**–सबके सब। सुं–35
**सभकै**–सबकी। बा–292
**सभय**–डो हुये। बा–84
**सभीत**–उरकर। बा–53
**सम**–समान। बा–3
**सम**–शम, मन का निग्रह। बा–37
**सम**–सीधा। अ–2
**समउ**–समय, अवकाश। अ–67
**समउ सुख**–समय का और सुख का। बा–345

**समतूल**—समान। बा—247
**समतूला**—समान। बा—113
**समदि**—भली भाँति आदर सम्मान। बा—354
**समन**—नष्ट करने वाला। बा—1
**समन**—यमराज। अर—2
**समय सम**—समयानुकूल। अ—43
**समर**—युद्ध। बा—40
**समरथ**—समर्थ, योग्य। बा—63
**समर्पिकै**—देकर। बा—209
**समरपीं**—अर्पित कर दी। बा—101
**समरभूमि**—युद्धस्थल। बा—131
**समरामहे**—आप का हम स्मरण करते हैं। उ—13
**समरारूढ़ा**—युद्ध हेतु उद्यत। लं—23
**समस्त**—सम्पूर्ण। बा—35
**समसीला**—समान शील—आचार वाले। बा—30
**समागम**—संपर्क। बा—105
**समाजु**—सामान। बा—334
**समाज सकेली**—समाज बटोर कर। अ—298
**समात**—समा रहा हैं भर पा रहा हैं। बा—145
**समाति**—समाती थी। बा—340
**समाधान करि**—समझ बुझाकर। अ—39
**समाधि**—शान्ति। उ—121
**समान**—बराबर,एक रस। बा—3
**समान प्रभु आनन**—प्रभु (राम) के मुख में समा गया। लं—103
**समानी**—समा गई हो। बा—337
**समास**—संक्षेप में। लं—60
**सम्यक बोधा**—यथार्थ ज्ञान। उ—107
**सम्हारा**—ग्रहण किया। बा—58
**समिटे**—एकत्र हुये थे। बा—292
**समिधि**—यज्ञ में जलाई जाने वाली लकड़ियाँ। बा—283
**समीती**—अपनापन। बा—153
**समीप**—पास। बा—55
**समीरकुमारा**—हनुमान जी। उ—67
**समीहा**—चेष्टा किया। लं—15
**समुझावत**—समझ तो हैं। बा—338
**समुझि धौं**—समझा तो सही। अ—50
**समुझि परइ कहु काहि**—किस की समझ में आ सकता हैं। उ—19
**समुझे मिथ्या सोपि**—यद्यपि समझ लेने पर वह मिथ्या ही हैं। उ—71
**समुदाई**—सभी शुभ योग हैं। उ—10
**समुदाई**—समूह। बा—91
**समुहानी**—ओर चली, मिल राई। बा—40
**समूला**—जड़ सहित। अ—29
**समेता**—सहित। बा—15
**स्यंदन**—रथ। बा—298
**स्याम**—काला। बा—1
**स्यामता**—काला दाग। लं—12
**स्यामल**—काला। बा—318
**स्याम सरोज**—नील कमल। बा—96
**स्यामा**—श्यामा (16 वर्ष की आयु वाली)। बा—322
**स्यामा**—श्यामा एक चिड़िया का नाम। बा—303

**सय**—सौ। बा—29
**सयगुन**—सौगुना। बा—360
**सयन**—सोना, लेटाना। बा—69
**सयन**—बिस्तर। बा—304
**सयन**—संकेत। अर—17
**सयन कीन्ह**—लेट गये। अ—89
**सयननि**—इशारे से। अ—117
**सयनहिं**—इशारे से, सकेत से। बा—254
**सयानप**—चतुरता। बा—256
**सयानी**—चतुर, शिष्ट स्त्री। बा—67
**सयाने**—चतुर, बुद्धिमान। बा—14
**सर**—छोटा तालाब, बाण। बा—8
**सर**—तालाब (राम कथा)। बा—39
**सरई**—पूरी होगी। बा—266
**सरचंड**—प्रचण्ड बाण। लं—1
**सरद**—जाड़े की रात। बा—32
**सरद**—शरद पूर्णिमा। बा—316
**सरदातप**—सर्दी—गर्मी। बा—120
**सरन तकि मोही**—मेरी शरण तक कर। सुं—48
**सरन्हि**—तालाबों से। बा—86
**सरन्हि**—बाणों से। लं—69
**सरपि**—क्षण भर में। बा—328
**सर रचि**—चिता रच कर। अर—8
**सरव**—कसरत के खेल। बा—302
**सरवर**—सुन्दर तालाब। बा—158
**सरवसु**—सर्वस्व (सार)। अ—316
**सरस**—सुन्दर, रस सहित। बा—1
**सरस**—जल युक्त। अ—310
**सरसइ**—सुशोभित होता हैं। बा—2
**सरसइ**—सरस्वती। अ—138
**सरसिज**—कमल। बा—333
**सरसिज वन**—कमलों का वन। अ—154
**सरसी**—तलैया। अ—257
**सरसीरुह**—लाल कमल । बा—358
**सराधा**—श्राद्ध। बा—181
**सरानल**—वाण रूपी अग्नि। सुं—56
**सराप**—शाप। बा—135
**सरासन**—धनुष। बा—250
**सराह**—सराहना करते हैं। बा—332
**सराहत**—प्रशंसा करते हैं। बा—28
**सराहहिं**—सराहना करते हैं। बा—325
**सराहिअ**—सराहना की जाय। बा—5
**सराही**—सराहना किया, धन्य माना। बा—160
**सरि**—छोटी नदी। बा—8
**सरित**—नदी। बा—10
**सरित नस जारा**—नदियाँ नसों का जाल हैं। लं—15
**सरिताऽमृत धारा**—नदियों से अमृत की धारा। बा—191
**सरिवरि**—बराबरी। बा—282
**सरिस**—समान। बा—10
**सरिसा**—समान। सुं—15
**सरु**—बाण। बा—84
**सरुज**—रोगी। अ—118
**सरुष**—क्रोध से भरी। अ—40
**सरुष हसि**—क्रोध की हँसी हँस कर। बा—282
**सरूपा**—स्वरूप। बा—23
**सरोज**—कमल। बा—18
**सरोरुह**—कमल। बा—1
**सरोष**—क्रोध से भरे हुये। बा—293

**सर्व**—सब। बा—7
**सर्वग्य**—सर्व ज्ञाता। बा—46
**सर्वगत**—सर्व व्यापक। उ—16
**सर्वदा**—सदैव। बा—103
**सर्वनाथं**—सब के नाथ। उ—108
**सर्वपर**—सब के परे। अर—15
**सर्वभूताधिवासं**—सभी प्राणियों के हृदय में निवास करने वाले। उ—108
**सर्वरीनाथ**—पूर्णिमा का चन्द्रमा। अ—116
**सर्वस**—सर्वस्व। बा—194
**सर्वहित**—सब का हित करने वाला। उ—16
**सर्वा**—सभी। बा—184
**सलभ**—पतिङ्ग बा—266
**सलिल**—जल। बा—37
**सलोने**—सुन्दर। अ—116

**सवँदरसी**—समदर्शी श्री राम। बा—30
**सव**—शव, मृत। बा—113
**सवति आरेसू**—सौतिया डाह। अ—49
**सवरी**—भीलनी। अ—17
**सवसम**—मुर्दे के समान। लं—31
**सविकारा**—दोष पूर्ण। बा—90
**सविवेका**—ज्ञान युक्त। बा—41
**सविष**—विषैले। लं—99
**सस्त्री**—शस्त्र धारी। अर—26
**ससंका**—भयभीत। सुं—36
**ससंकेउ**—भयभीत हो गया। बा—86
**ससक**—खरगोश। अ—67
**ससि**—चन्द्रमा। बा—7
**ससि**—खेती के समान। बा—347
**ससिभूषन**—भगवान शंकर। बा—108
**ससिरस**—अमृत। अ—304
**ससिसंपन्न**—खेती से भरी रहती हैं। उ—23
**ससि हति**—खेती का नाश करके। उ—121
**ससिहि**—चन्द्रमा को। बा—325
**ससीय**—सीता जी के साथ। अ—112
**ससु**—खरगोश। बा—267
**ससोक**—शोक भरे। अ—276
**ससोच**—व्याकुल, दुखी। बा—58
**सह**—साथ। बा—325
**सहगामिनिहि**—पति के साथ सती होने वाली स्त्री को। अ—37
**सहज**—स्वाभाविक। बा—10
**सहनाई**—शहनाई (बाजा)। बा—273
**सहम**—डर लग रहा हैं। बा—29
**सहमि**—डरकर। अ—20
**सहरषा**—हर्ष के साथ। अ—191
**सहरोसा**—बड़े हर्ष के साथ। बा—208
**सहस**—हँसते हुये। अ—185
**सहस दस काना**—हजार कानों द्वारा (राजा पृथु)। बा—4
**सहसनाम**—विष्णु सहसनाम। बा—19
**सहसबाहु**—हजार भुजाओं वाला राजा। बा—4
**सहस सीस**—हजार शिर वाले शेषनाग जी। बा—17
**सहसाखी**—हजार आखों द्वारा। बा—4
**सहाई**—सहायता। बा—69
**सहाय सहित**—अपने सहायकों के



9B

साथ। बा—84

**सहाया**—सहायता द्वारा। बा—117

**सहित सहाय**—सहायकों सहित। बा—356

**सहिदानी**—पहिचानी, निशानी। सुं—13

**सहेतू**—सकारण। बा—72

**साँगी**—बरछी। लं—40

**साँगी**—शक्ति। लं—54

**साँचेहु**—सचमुच। अ—15

**साँझ**—संध्या। बा—333

**सांतरसु**—शान्त रस (नौ रसों मे से एक का नाम)। बा—107

**साँधा**—मिलाया। बा—173

**साँधा**—संधान किया। सुं—19

**साँइदोह**—स्वामि द्रोही। अ—201

**साँइ दोहाई**—स्वामी, का द्रोह। बा—186

**साँवकरन**—श्याम वरण। बा—299

**साईं**—स्वामी, आराध्य। बा—89

**साउज**—उपकरण, निशाने, हिंसक पशु। अ—133

**साक**—सब्जी, वनस्पति। बा—3

**साँका**—स्मरणीय। अ—33

**साखामृग**—बन्दर। सुं—16

**साखि**—गवाह। बा—216

**साखोचारु**—शाखोच्चार। बा—324

**सागु**—सब्जी, वनस्पति। बा—74

**साजु**—वेष वाले। बा—26

**साढ़साती**—शनि के साढ़े सात वर्ष रूपी मंथरा। अ—17

**सात्त्विक श्रद्धा धेनु**—सात्त्विकी श्रद्धा रूपी गाय। उ—117

**साथरी**—विछौना। अ—66

**साधक**—साधना करने वाला। बा—1

**साधा**—लक्ष्य बनाया। बा—137

**साधा**—शोधवाया था। अ—54

**साधि**—विचार कर। बा—154

**साधी**—ज्ञात होता हैं। बा—21

**साधु**—सज्जन। बा—2

**साधु साधु**—धन्य, धन्य। अ—126

**साधे**—साधना करने पर। बा—70

**सधेउँ**—वश में कर लिया। बा—171

**साना**—मिश्रित। बा—6

**सानि**—मिला कर। बा—119

**सानी**—मिली हुई। बा—195

**सानुकूल**—पक्ष में। बा—17

**सानुज**—लक्ष्मण के साथ। बा—40

**सानुज**—छोटे भाई शत्रुघ्न के साथ। अ—188

**सापत**—शाप देता हुआ। अर—24

**साप अनुग्रह**—शाप से मुक्ति। उ—108

**साबर मंत्र जाल**—शाबर मंत्र समूह। बा—15

**सामध**—समधियों का मिलाप। बा—320

**सायक**—बाण। बा—18

**सामुझि**—समझदारी, बुद्धि। बा—9

**सायक**—बाण। बा—18

**सायुज्य मुक्ति**—परमात्म स्वरूप में मिल जाना। लं—2

**सारंग**—शार्ङ्ग नामक धनुष (श्री विष्णु के हाथ में रहने वाला)। लं—68

**सारंग पानी**—भगवान। बा—188

**सारथी**—रथ हाँकने वाला। बा—299

**सारद**—शारदा, सरस्वती। बा—11

**सारदउ**—सरस्वती जी भी। बा—317
**सारदी**—शरद ऋतु की। कि—16
**सारसँभार**—देख देख। अ—80
**सारा**—सार, तत्त्व। बा—10
**सारा**—सार सँभार। अ—66
**सारिका**—मैना। बा—338
**सारिखे**—समान। बा—161
**सारी**—मैना। बा—7
**सारू**—सार, निचोड़। अ—268
**सालक**—दण्ड देने वाले। अर—19
**साला**—कुटिया। अ—133
**सालि**—धान। बा—19
**सालु**—पीड़ा। अ—13
**सावक**—बच्चे। बा—32
**सावकास**—फुरसत से। अ—281
**सासति**—ताड़ना। बा—89
**साहनी**—सेना। अ—272
**साहिब**—स्वामी। बा—13
**सिंगरौर**—श्रृंगवेर पुर में। अ—151
**सिंगारू**—श्रृंगार। बा—32
**सिंधु**—सागर। बा—8
**सिंधुर**—हाथी। बा—333
**सिंधुर गामिनी**—हथिनी की सी चाल वाली युवती। उ—3
**सिंधुर मनि मय**—मुक्ताओं के। बा—288
**सिंधुसुता**—लक्ष्मी जी। बा—186
**सिंसुपा**—अशोक। अ—89
**सिंहकंध**—सिंह के समान कंधे। सुं—45
**सिंहनाद**—सिंह गर्जना के समान। बा—182
**सिंहबधुहि**—सिंहिनी। अ—67
**सिंहिनिहि**—शेरनी को। अ—39
**सिअरे**—शीतल। अ—71
**सिकता**—बालू। उ—122
**सिख**—निर्देश, शिक्षा। बा—182
**सिख**—शिखा, चोटी। बा—219
**सिखर**—चोटी, पहाड़ों के टुकडें। बा—156
**सिखाव**—शिक्षा देता था। बा—155
**सिखावन**—शिक्षा, निर्देश। बा—72
**सिखाव सुबोधा**—उत्तम ज्ञान की ही शिक्षा देते थे। उ—106
**सिखिनि**—मोरनी। बा—295
**सिखिहि कहँ**—कहाँ सीखा। लं—34
**सित**—श्वेत, सफेद। बा—232
**सितासित**—श्वेत और श्याम। अ—204
**सिथिल**—कमजोर। बा—337
**सिद्ध**—जो सिद्धि प्राप्त कर चुका। बा—1
**सिद्ध**—सीधा (रसोई का सामान)। बा—333
**सिद्धथल**—सिद्धस्थल। अ—310
**सिद्धान्त**—रास्ता, मार्ग, तत्त्व। बा—109
**सिधाए**—पहुँचे। बा—88
**सिधारी**—गई। बा—211
**सिधि होइ**—कार्य सिद्ध होते हैं। बा—1
**सिय निंदक**—सीता जी की निन्दा करने वाले (धोबी और उसके समर्थक)। बा—16
**सिय रवनू**—सीता पति श्री राम। अ—227
**सिरउगिरे**—शिरों के गिरने से। लं—14
**सिरताज**—शिरमौर, चक्रवर्ती। बा—329

**सिरधुना**—सिर पीटा, खेद प्रगट किया। लं—56
**सिर धुनऊ**—सिर पीटा। लं—62
**सिरनाये**—प्रणाम किया। बा—227
**सिरनावा**—प्रणाम किया। बा—57
**सिरनि**—शिरों पर। बा—167
**सिरमनि**—शिर की मणियों को। बा—358
**सिरस**—सिरस (वृक्ष)। बा—258
**सिर सरोज बनचारी**—शिर रूपी कमल बन में विचरण करने की। लं—92
**सिरात**—समाप्त किया जा सकता। बा—325
**सिराति न**—बीतती ही नहीं। अ—155
**सिरान**—पूरा हो गया। अ—70
**सिरानी**—समाप्त हुई। बा—226
**सिराने**—समाप्ति होने पर। बा—236
**सिराहिं**—बीतने लगे। बा—58
**सिराहीं**—(पार नहीं) मिलता। बा—94
**सिरिजा**—रचना की। बा—15
**सिरोमनि**—शिरोमणि, प्रमुख। बा—26
**सिलीमुख**—बाण। लं—92
**सिलीमुखाकर**—बाणों की अक्षय खान। लं—86
**सिवद्रोही**—शिव जी का शत्रु। बा—281
**सिवधाम**—मंगल कारी भगवान शंकर। बा—92
**सिवहिं**—शिवजी का। बा—92
**सिवा**—पार्वती जी। बा—15
**सिविका**—पालकी। बा—300
**सिष**—शिक्षा। उ—99
**सिस्नोदर पर**—पशुओं की तरह के ही आहार मैथन परायण। उा—40
**सिसिर**—शिशिर ऋतु। बा—42
**सिसु**—शिशु (छोटा बालक)। बा—99
**सिसुचरित**—बाल लीला। बा—199
**सिसुबच्छ**—छोटा बच्चा। अर—43
**सिसु रूप**—बाल रूप। बा—202
**सिसुलीला**—बाल लीला। बा—192
**सिसु विनोद**—बाल लीला। बा—200
**सिहाहिं**—प्रसन्न हो रहे हैं। बा—344
**सीकर**—तिनका। बा—197
**सीकरनि**—बूँदों से। अ—231
**सीत**—ठंडक। बा—191
**सीतल**—ठंडा। बा—17
**सीतल सुगंध सुमंद**—तीन प्रकार की वायु कामाग्नि को बढ़ाने वाली। बा—86
**सीता नाथ**—श्री राम। बा—28
**सीतावरन**—जानकी नाथ श्री राम। उ—92
**सीतावर**—श्रीराम। उ—78
**सीदहिं**—कष्ट पाते हैं। बा—121
**सीम**—सीमा, मर्यादा। बा—126
**सीम समता की**—समता की सीमा हैं। अ—289
**सीय**—सीता जी। बा—7
**सीलनिधि**—माया नगरी के काल्पनिक राजा का नाम। बा—130
**सीवा**—सीमा। बा—147
**सीसनि**—शिरों पर। अ—115

**सीसा**—शीश, सिर। बा—18
**सुंदरि**—सुंदरियों में। बा—325
**सुअंग**—सुंदर अंगो में। बा—318
**सुअंजुलि साजी**—दोनों हाथों की सुंदर अंजोरी बनाकर। बा—191
**सुअ**—पुत्र। अ—178
**सुअन**—पुत्र। अ—43
**सुअसनु**—सुन्दर भोजन। अ—111
**सुआरा**—रसोइया। बा—99
**सुआश्रम**—सुन्दर वास स्थान। बा—65
**सुआसिनि**—सुहागिनि स्त्रियाँ। बा—313
**सुकंठ**—सुग्रीव। बा—25
**सुक**—तोता। बा—7
**सुक**—शुकदेव जी। बा—18
**सुक**—दूत। सुं—53
**सुकर्कश**—कठोर। अर—11
**सुक्र**—वीर्य। बा—82
**सुक्र**—शुक्राचार्य। बा—154
**सुकरमा**—श्रेष्ठ कर्म करने वाले। बा—2
**सुकल पच्छ**—शुक्ल पक्ष। बा—191
**सुकवि**—श्रेष्ठ कवि। बा—10
**सुकाल**—अच्छा समय। अ—235
**सुकीरति**—सत्कीर्ति। बा—14
**सुकुमार**—कोमल, अवयस्क। बा—74
**सुकूप**—सुन्दर कुआँ। अ—309
**सुकृत जाइ**—पुण्य समाप्त हो जायगा। बा—252
**सुकृति**—पुण्यवती। बा—1
**सुकृती**—पुण्यात्मा। बा—37
**सुकेतुसुता**—सुकेतु यक्ष की कन्या ताड़का। बा—24
**सुखद**—सुख देने वाला । बा—9
**सुखदायक**—सुख देने वाले श्रीराम। बा—18
**सुखदारा**—सुख देने वाले श्रीराम। अ—94
**सुखधामा**—श्रीराम। बा—52
**सुखपुंजा**—सुखनिधान भगवान। बा—186
**सुखप्रद**—सुख देने वाला । बा—73
**सुखमूल**—सुख की जड़। बा—190
**सुखरासी**—सुखनिधान भगवान शंकर। बा—108
**सुखसंजुत**—सुखपूर्वक। अर—39
**सुखसंपादन**—सुख को उत्पन्न करने वाला। उ—130
**सुखानेउ परना**—सूखे पत्ते भी। बा—74
**सुखासान जाना**—सुख से बैठने योग्य तामजान जो कुर्सीनुमा होते हैं। बा—300
**सुखाहिं**—सूखे जाते हैं। अ—46
**सुखेत**—सुन्दर खेत। बा—303
**सुखेन**—सुख पूर्वक। बा—284
**सुगति**—सद्गति। बा—20
**सुगम**—सरल। बा—13
**सुगाइ**—सन्देह करे। अ—184
**सुगठित**—सुन्दर रीति से बने हुये। बा—213
**सुघर**—सुघड़, सुन्दर। बा—314
**सुघरी**—शुभ मुहूर्त। बा—91
**सुचाली**—सदाचारी। अ—261

**सुचि**—पवित्र। बा—75
**सुचिता**—विराजमान। बा—324
**सुचिसेवक बोले**—विश्वास पात्र सेवकों को बुलाया। अ—186
**सुछंद**—स्वच्छंद। अ—134
**सुजतन कराहीं**—भली भाँति यत्न करते हैं। उ—120
**सुजन**—श्रेष्ठ पुरुष। बा—2
**सुजल**—सुन्दर (तीर्थों का) जल। अ—310
**सुजस**—सुयश। बा—5
**सुजाति**—अच्छी जाति वाले। बा—6
**सुजान**—चतुर। बा—1
**सुजाना**—भगवान राम। बा—192
**सुजान रायँ**—सुजानों के राजा (शिरोमणि)। लं—121
**सुजीवनु**—जीवित रहना। बा—6
**सुजोग**—सुयोग, अच्छा समय। बा—7
**सुटुकि**—चाबुक लगाकर। बा—156
**सुठि**—वास्तव में। बा—20
**सुठि**—अत्यंत। अ—119
**सुत**—पुत्र। बा—16
**सुत**—सुकेतु का पुत्र सुबाहु। बा—24
**सुतनारी**—पुत्रवधू। कि—9
**सुतरु**—सुन्दर पेड़। बा—303
**सुता**—पुत्री। बा—62
**सुतापस**—बड़े तपस्वी। उ—124
**सुतिय**—सुन्दर स्त्री। बा—20
**सुतीछी**—बहुत तीखी, अप्रिय। अ—46
**सुतीय**—पतिव्रता। बा—235
**सुतीरथ**—श्रेष्ठ तीर्थों का। अ—6
**सुथल**—श्रेष्ठ स्थान। बा—36
**सुद्ध**—शुद्ध पापरहित। उ—124
**सुदास**—सेवक। बा—19
**सुदिनु**—शुभ दिन। बा—91
**सुदेस**—यथानुकूल। बा—219
**सुदेसे**—समयानुकूल। अ—169
**सुधरम**—श्रेष्ठ, धर्मात्मा। बा—314
**सुधरहिं**—सुधार होता है। बा—3
**सुधा**—अमृत। बा—5
**सुधाई**—सीधापन। बा—164
**सुधाकर**—चन्द्रमा। बा—5
**सुधारक सारू**—चन्द्रमा का सार(अमृत)। अ—326
**सुधारि**—साफ करके। अ—1
**सुधारी**—सुधार किया। बा—24
**सुधासम**—अमृत समान। बा—212
**सुधि**—ध्यान, सूचना। बा—29
**सुधि**—समाचार। अ—294
**सुनखतु**—शुभ नक्षत्र। बा—91
**सुनयना**—जनकजी की पटरानी। बा—324
**सुनयनी**—सुन्दर नेत्रों वाली। बा—310
**सुनाइ**—सुनाकर। अ—48
**सुनायउ आइ**—जा सुनाया। अ—2
**सुनावा**—सुना दिया। अ—48
**सुनासीर**—इन्द्र। लं—10
**सुनिअति नाही**—नहीं सुनी गई है। बा—220
**सुपल्लवत**—पूर्णरूप से पल्लवित। बा—212
**सुप्रवीन**—सुचतुर (गरुड़जी)। उ—116
**सुपास**—आराम। बा—214
**सुपासी**—पालनकर्ता बा—197

**सुपासू**—व्यवस्था, सुखद। अ—221
**सुपेती**—चादरें। बा—356
**सुबद्ध**—दृढ़ बनाये हुये। बा—41
**सुबानी**—सुन्दर वाणी द्वारा। बा—2
**सुबाहुहि**—सुबाहु (दैत्य) को। बा—206
**सुबेल**—मर्यादा। बा—305
**सुभग**—सुन्दर। बा—17
**सुभगता**—सुन्दरता। बा—86
**सुभट**—वीर। बा—32
**सुभद**—कल्याणकारी। बा—91
**सुभद अंग**—दाहिने अंग। बा—231
**सुभसीला**—उत्तम स्वभाव वाले। उ—8
**सुभाउ**—स्वभाव। बा—3
**सुभाएँ**—स्वभाव से ही। बा—254
**सुभाव**—ऊँचे भाव। बा—37
**सुभाषा**—सुन्दर वाणी। अ—5
**सुभसुभ**—अच्छा—बुरा। बा—137
**सुभ्राता**—अच्छे भाई। बा—20
**सुभुज**—बलवान। बा—221
**सुभोगमय**—सुन्दर भोग पदार्थों से पूर्ण। अ—90
**सुमंगल चारा**—सुन्दर मंगलाचार हो रहे हैं। बा—318
**सुमति**—अच्छे बुद्धि वाले। बा—9
**सुमन**—फूल। बा—3
**सुमन**—निर्मल मन। बा—37
**सुमनमय**—फूल के समान कोमल। अ—121
**सुमानस नंदिनि**—मानसरोवर की कन्या सरयू। बा—39
**सुमिरत**—स्मरण करने से। अ—1
**सुमिरि**—स्मरण करके। अ—301
**सुमुखि**—सुन्दर मुखवाली पार्वती। बा—121
**सुमृति**—स्मृति। अ—170
**सुमोति**—सुन्दर मोती। बा—316
**सुरंगा**—सुन्दर (पीत) रंग। बा—316
**सुर**—देवता। बा—18
**सुर अंसिक**—देवांश (भगवान की लीला के परिकर)। लं—114
**सुरकुल**—देवताओं का परिवार। बा—42
**सुरगुर**—बृहस्पति जी। बा—302
**सुरतरुहिं**—कल्प बृक्ष में। बा—96
**सुरति**—सुध, याद। अ—56
**सुरति कराएहु**—याद कराते रहना। उ—19
**सुरति करि**—याद करके। बा—265
**सुरतिय**—देवाङ्गनायें। बा—318
**सुरत्रिय**—देवाङ्गनायें। बा—92
**सुरधेनु**—कामधेनु।। बा—113
**सुरन्ह**—देवताओं ने। सुं—2
**सुरनाथा**—शिवजी। बा—109
**सुरनायक**—भगवान विष्णु। बा—186
**सुरपति**—इन्द्र। बा—122
**सुरपति रजधानी**—इन्द्र लोक, स्वर्ग। बा—151
**सुरपुर**—देवलोक। बा—180
**सुरपुर जाऊँ**—स्वर्ग चला जाय (स्वर्ग न मिले)। अ—45
**सुरब्राता**—देवताओं के समूह। बा—92
**सुरभवन**—देव मन्दिर। बा—155
**सुरभि**—गाय,सुगन्धित। बा—10

**सुरभी**—गाय का घी। बा—328
**सुरभूपा**—भगवान राम। बा—192
**सुरमनि**—देवताओं की मणि (चिन्तामणि)। अ—114
**सुरराजू**—इन्द्र।। अ—313
**सुरराया**—शिवजी।। बा—110
**सुररिपु**—देवांतक, देवशत्रु। लं—62
**सुररूख**—कल्प वृक्ष। बा—227
**सुरवर**—इन्द्र। अ—220
**सुरवासा**—देवालय। बा—227
**सुरबीथिविकासी**—आकाश गंगा सरीखी प्रकाशित हैं। अ—325
**सुरस्वामी**—भगवान राम। बा—53
**सुरस**—रसीले। अर—34
**सुरसदन**—स्वर्ग। अ—65
**सुरसर**—देवसरोवर। अ—60
**सुरसरि**—गंगाजी। बा—2
**सुरसरितहिं**—गंगाजी में। बा—40
**सुरसरिता**—गंगाजी—15
**सुरसाई**—भगवान। अ—136
**सुरसाल**—राक्षस। अ—बा—27
**सुरसेनप**—देवताओं के सेनापति स्वामिकार्तिकेय जिन के बारह नेत्र हैं। बा—317
**सुरा**—मदिरा। बा—5
**सुराई**—बीरता। बा—273
**सुराती**—रात्रि शोभित होती हैं। बा—15
**सुरानीक**—मदिरा अच्छी लगती है। बा—4
**सुरारि**—राक्षस। अर—4
**सुरारी**—रावण। लं—99
**सुरासुर**—बाणासुर। बा—292
**सुरुचि**—अच्छी लगने वाली। बा—1
**सुरूपनिधान**—श्री रामचन्द्र जी। बा—327
**सुरेसा**—इन्द्रादिक सभी देवता। बा—101
**सुलगइ**—जल रही थी। बा—160
**सुलगन**—सुन्दर मुहूर्त। बा—338
**सुलच्छन**—अच्छे लक्षणों वाली। बा—7
**सुलभ**—प्राप्त होने वाला। अ—2
**सुलभ**—आसान, सहज। बा—14
**सुलोचनि**—सुन्दर नेत्रों वाली। बा—325
**सुबट्ट**—सुन्दर मार्ग। सुं—3
**सुबस्तु**—अच्छी वस्तु। बा—7
**सुवस वसिहि**—भली भाँति वसेगी। अ—36
**सुवारि**—निर्मल जल। बा—43
**सुवास**—सुगन्धित। बा—1
**सुविप्रवर**—नैष्ठिक ब्राह्मण। बा—72
**सुविरति**—सद्ज्ञान, वैराग्य। बा—40
**सुबेला**—सुबेल पर्वत। लं—9
**सुवेष**—अच्छे वेष। बा—7
**सुषमा**—शोभा। बा—322
**सुसंगू**—अच्छी संगति। बा—7
**सुसमउ**—शुभ मुहूर्त। बा—35
**सुसाखा**—सुन्दर डाली। अ—5
**सुसाखी**—सच्चा गवाह। बा—21
**सुसारा**—सुन्दर शैय्या (पलँग)। बा—333
**सुसाली**—अच्छा धान। अ—261
**सुसीतलताई**—सुन्दर शीतलता

(विनम्रता)। बा–42
**सुसील**–शीलवान। बा–17
**सुसेवकनि**–अच्छे सेवकों को, सच्चे भक्तों को। बा–24
**सुहाई**–सुन्दर हो जाती है। बा–3
**सुहावन**–सुशोभित, सुन्दर। बा–24
**सुहृद**–निष्कपट मित्र। बा–160
**सूकर**–सुअर। बा–170
**सूकरखेत**–बाराह क्षेत्र में। बा–130
**सूखत**–सूखने पर। अ–51
**सूखि**–सूख गई। अ–54
**सूच**–सूचना दे रही हैं। अ–25
**सूचक**–बताने वाला। बा–238
**सूत**–सारथी, सोता है। बा–194 / लं–40
**सूतत**–सो रहे हो। लं–56
**सूता**–सोता हुआ। बा–201
**सूत्रधर**–कठपुतली नचाने वाले सूत्र धार। बा–105
**सूध**–सीधा, सरल। बा–277
**सूने**–खाली। बा–182
**सूपकारी**–परोसने वाले। बा–328
**सूपसास्त्र**–पाक शास्त्र। बा–99
**सूपोदन**–दाल–भात। बा–328
**सूर**–वीर। बा–17
**सूरता**–वीरता, पराक्रम। बा–266
**सूरी**–विद्वान। उ–129
**सूल**–त्रिशूल, पीड़ा। बा–25
**सृकाल**–स्यार। बा–93
**सृजइ**–रचना करता है। बा–163
**सृजी**–पैदा की। बा–102
**सृष्टि**–संसार। बा–73
**सेंदुर**–सिंदूर, सुहाग सूचक। बा–325
**सेइअहि**–सेवा करनी चाहिये। अ–74
**सेई**–सेवा कर। अ–307
**सेज**–शैया। बा–69
**सेज तुराई**–तोषक, पलँग। अ–14
**सेतु**–पुल। बा–13
**सेनप**–सेनापति। बा–214
**सेना**–फौज। बा–154
**सेनाप्ति कामादि**–काम,क्रोध, लोभ, मोह ये सेनापति। उ–71
**सेये**–सेवा की है। बा–90
**सेल**–भाले, बरछे। अ–191
**सेला**–शक्ति। लं–94
**सेव्य**–सेवित। सुं–47
**सेव्य**–स्वामी। उ–119
**सेवक**–दास। बा–16
**सेवत**–सेवा करने से, सत्संग करने से। बा–2
**सेवार**–तालाब में पैदा होने वाली एक प्रकार की बेकार घास। बा–38
**सेवी**–सेवा करने वाले। बा–293
**सेष**–शेषनाग। बा–4
**सेसू**–शेषनाग। ब–355
**सैल**–पर्वत। बा–1
**सैलजहि**–पार्वती जी को। बा–76
**सैलराज**–हिमालय। बा–66
**सैलसुता**–पार्वती जी। बा–31
**सैलोपरि**–पर्वत के ऊपर। उ–56
**सो**–वह। बा–3
**सोइ**–वही। बा–1
**सोइ सोई**–वही–वही। बा–351
**सोई**–वह भी, वही। बा–3

**सोई**–सो गई। अ–23
**सोई**–वही (वह नदी)। अ–34
**सोऊ**–वह भी। बा–10
**सोग**–शोक। अ–85
**सोच**–चिन्ता, विचार। बा–25
**सोच समूले**–सोच की जड़। अ–267
**सोच विमोचन**–शोकदूर करने वाले श्री राम। अ–326
**सोचाई**–विचरवाकर। बा–91
**सोतनया**–उस कन्या को। बा–325
**सो दासी रघुवीर कै**–वह माया रघुवीर की दासी है। उ–71
**सोधि**–शोधकर। बा–312
**सोन**–स्वर्ण, लाल। बा–219
**सोनित**–रूधिर। लं–33
**सोपाना**–सीढ़ियाँ। बा–37
**सोपि**–वह भी। बा–46
**सोभत**–सुशोभित होता है। अ–7
**सोभति**–शोभायमान है। बा–148
**सोभामई**–शोभा का रूप। बा–325
**सोभासिन्धु**–अति सुन्दर। बा–192
**सोम**–पूर्ण चन्द्रमा। अर–42
**सोषइ**–सोख लेती है। अर–44
**सोषक**–सुखाने वाला। बा–7
**सोषिअ**–सुखा डालिये। सुं–51
**सोषेउ**–सुखा दिया, पी गये। बा–256
**सोसुप्रकासू**–वही सुन्दर ज्योति। बा–1
**सोह**–अच्छी लगती है। बा–10
**सोहति**–सुशोभित होती है। बा–40
**सोहमस्मि**–वह ब्रह्म मैं हूँ। उ–118
**सोहा**–शोभित हो रहा था। बा–345
**सोहाती**–प्रिय लगने वाली। अ–31
**सोहान**–अच्छी लगी। बा–127
**सोहानि**–अच्छी लगी। अ–78
**सोहे**–सुशोभित है। बा–199
**सौंघाई**–सस्तापन, बाहुल्य। लं–88
**सौंदर्ज**–सुन्दरता का। बा–327
**सौच**–शौच, पवित्र। बा–227
**सौध**–राजमहल। अ–66
**सौभागिनी**–सुहागिनी स्त्रियाँ। उ–99
**सौमित्र**–लक्ष्मण जी। बा–17
**सौरज**–शौर्य। लं–80
**सौरभ**–आम। बा–87
**सौंहे**–सौगंध। अ–201
**स्रक**–माला। अ–215
**स्रग**–फूलों की माला। बा–355
**स्रवहिं**–गिरि जाते थे, बहती है। बा–182
**स्रवहिं**–आँसू बहते हैं। अ–46
**स्रवै**–बरसाने लगे। अ–169
**स्वकंगतिं**–अपने स्वरूप को। अर–4
**स्वकर**–अपने हाथ से। बा–213
**स्वधामदं**–अपना परमधाम देने वाले। अर–4
**स्वपच**– चाण्डाल। अ–194
**स्वपच्छ**–अपने पक्ष का। उ–112
**स्वप्रान की**–अपने प्राणों की। सुं–30
**स्वमति**–अपनी बुद्धि। बा–121
**स्वमति अनुरूपा**–अपनी बुद्धि के अनुसार। बा–197
**स्वमति विलास**–अपनी बुद्धि की

पहुँच के अनुसार। उ–15
**स्वर**–आवाज, रव। बा–99
**स्वर्गउ स्वल्प**–स्वर्ग का भोग भी थोड़ा हैं। उ–44
**स्वरूपहिं चीन्हें**–आत्मज्ञान होने पर। उ–112
**स्वल्प सपेला**–छोटा साँप का बच्चा। लं–51
**स्ववस**–अपने अधीन। बा–154
**स्वाति**–स्वाती (नक्षत्र का नाम)। अ–52
**स्वान**–कुत्ते। बा–93
**स्वारथरत**–स्वार्थ परायण। उ–40

–ह–

**हँकरावा**–बुलवाया। बा–182
**हँकारा**–बुलावा। बा–193
**हँकारि कै**–बुला लिया। बा–325
**हँकारी**–बुलाकर। बा–73
**हंस**–सूर्य। अ–9
**हंस कुमारी**–हंसिनी। अ–60
**हंसगवनि**–हंस की चाल वाली सीता जी। अ–63
**हंसबंसु**–सूर्य वंश। अ–161
**हँसब ठठाइ**–ठहाका मार कर हँसना। अ–35
**हटकहु**–मना करो। बा–274
**हटकि**–डाटकर। बा–63
**हटि**–रोके हुये। बा–319
**हट्ट**–बाजार। सुं–3
**हठ**–दुराग्रह। उ–101
**हठ परा**–हठ ठान लिया, अनुष्ठान कर लिया।। बा–78
**हठसीलहि**–हठी स्वभाव का। उ–128
**हठि**–हठ पूर्वक, जबरदस्ती। बा–222
**हतभाग्य**–अभागे। उ.–120
**हतभागी**–नष्ट भाग्य वाली। सुं–12
**हते**–मारने पर। बा–123
**हते**–काट गिराये। लं–13
**हतेउ**–नष्ट कर डाला। अ–29
**हतेसि**–मार डाला। कि–6
**हँथवासहु**–नाव चलाने के सामान को। अ–189
**हनी**–बजाई। बा–327
**हनुमंतहिं**–हनुमान जी को। लं–121
**हनू**–हनुमान। सुं–44
**हनेउ**–मारा हो। अ–29
**हमरे जाना**–मेरी समझ से। बा–272
**हमरेहि माथे काढ़ा**–मेरे लिये ही रख छोड़ा था। बा–276
**हय**–घोड़ा। बा–130
**हयगृह**–घुड़साल। बा–171
**हयसाला**–घुड़साल। लं–24
**हये**–मारे जाते हैं। लं–49
**हर**–शिव जी। बा–2
**हर**–हरण करती हैं, दूर करती हैं। बा–15
**हरउ**–हरण करे। अ–10
**हरगिरि**–कैलाश पर्वत। अ–253
**हरत**–हर रहे हैं, संहार कर रहे हैं। बा–326
**हरतोषये**–शंकर जी की तुष्टि के लिये। उ–108
**हरना**–हर लेने वाले, दूर करने वाले। बा–2

**हरनि**—दूर करने वाली।
बा—10 / अ—87
**हरष**—प्रसन्नता। बा—116
**हरषाइ**—प्रसन्न होकर। बा—158
**हरहाई**—बुरी जाति की गाय। उ—39
**हरहु**—दूर कीजिये। बा—108
**हराँसू**—ह्रास, दुःख। अ—56
**हरि**—विष्णु, सिंह। बा—1
**हरि**—चुरा कर, हरण कर। बा—169
**हरिअरइ**—हरा, हरा ही। बा—275
**हरिजन**—भक्त लोग। बा—7
**हरिजाना**—विष्णु वाहन गरुड़ जी।
अर—2
**हरित**—हरी—हरी। बा—287
**हरित तिन**—हरी—हरी घास। अ—22
**हरिदास**—भगवान का सेवक। उ—69
**हरिपद**—भगवान के चरण। बा—184
**हरिपद**—भगवान का परम पद।
बा—335
**हरिप्रीता**—भगवान का प्रिय। बा—191
**हरिबधुहिं**—सिंह की स्त्री शेरनी।
अर—28
**हरि मारग चितवहिं**—भगवान के
आने की प्रतीक्षा कर रहे।
बा—188
**हरिलीला**—प्रभू की लीला (रहस्य)।
बा—30
**हरि विषइक**—भगवान के विषय में।
उ—73
**हरिहउँ**—दूर करूँगा। बा—187
**हरीसा**—सुग्रीव। कि—12
**हरु**—दूर कर दे। बा—249
**हरुअ**—हल्के। बा—258
**हरुआई**—हल्की, फुर्तीली। सुं—26
**हरे**—हरण कर लिया, जीत
लिया।बा—85
**हरे**—मोहित हो गये। बा—320
**हरेऊ**—दूर कर दिया। बा—120
**हलधर**—बलराम जी। बा—20
**हलरावै**—हिलाती हैं। बा—200
**हलावहिं**—हिला रहे हैं। लं—5
**हवि**—खीर (यज्ञ में दी जाने वाली
विशेष आहुति के लिए)।
बा—189
**हस्त**—हाथ। बा—67
**हसि**—है। अ—13
**हहरि**—घबड़ा कर। अ—294
**हहिं**—हैं। बा—335
**हाँक**—बुलाकर। बा—275
**हाँती**—नष्ट करके। अ—31
**हाट**—बाजार। बा—287
**हाटक**—स्वर्ण। बा—99
**हाटकपुर**—लंका। सुं—22
**हाटकलोचन**—हिरण्याक्ष। बा—122
**हाड़ा**—हड्डियाँ। लं—52
**हाथ पराएँ**—दूसरे के हाथ माया
वश। बा—134
**हारा**—अर्पित कर दिया। बा—81
**हारी**—हरने वाले, दूर करने वाले।
बा—10
**हारी**—थकावट। अ—67
**हास**—हँसी। बा—9
**हासा**—हँसी। बा—147
**हाहाकारा**—शोर कोलाहल। बा—64

**हिंकरि हिंकरि हित**—हिनहिना कर प्यार से। अ—143
**हिंडोरा**—हिंडोला। अ—59
**हिंस**—हिनहिनाहट। बा—301
**हिंसक**—मारने वाले। बा—176
**हिंसा**—मार डालना। बा—183
**हित**—भला, भलाई, लिये। बा—3
**हितकारक**—हितैषी, भलाई चाहने वाने। बा—154
**हितकारी**—भलाई चाहने वाले। बा—77
**हित सहित**—प्रेम सहित। बा—377
**हितू**—हितैषी। बा—256
**हिनहिनाहिं**—हिनहिनाते हैं। अ—99
**हिम**—बरफ। बा—3
**हिम**—हेमन्त ऋतु। बा—42
**हिमकर**—चन्द्रमा। बा—19
**हिमगिरि**—हिमाचल, हिमालय। बा—65
**हिमगिरिनिभ**—हिमालय के समान उज्ज्वल। लं—53
**हिमभूधर**—हिमालय। बा—65
**हिमराती**—हेमन्त ऋतु की रात। अ—12
**हिमरितु**—हेमन्त ऋतु। बा—312
**हिमवंत**—हिमांचल। बा—68
**हिमवाना**—हिमांचल। बा—103
**हिम सैलसुता**—पार्वती जी। बा—42
**हियउ**—हृदय। लं—17
**हियते**—हृदय से। बा—43
**हिय होती**—हृदय से दिखाई देने लगती हैं। बा—1
**हियो**—हृदय। बा—101
**हिसिषा**—होड़। बा—69
**हीको**—हृदय को। बा—19
**हीचे**—हिचकती है। अ—283
**हीनता घनेरी**—बड़ी हीनता होती हैं। उ—22
**हीन मत्सराः**—डाह रहित। अर—4
**हीनू**—हीन, रहित। बा—9
**हुँति**—ओर से। अ—98
**हुनर**—कला। उ—31
**हुने**—होम दिया, आहुत कर दिया। लं—28
**हुमगि**—जोर से तड़क कर। अ—163
**हुलस्यो**—आनन्द से उमड़ उठा। बा—324
**हुलसानी**—उमँड़ी, विकसी। बा—218
**हुलसी**—विकास हुआ। बा—36
**हुलसी सी**—तुलसीदास की माता हुलसी के समान। बा—31
**हुलासू**—हुलास, आनन्द। अ—22
**हूहा**—हूह, हुँकार। लं—1
**हृदयनिकेत**—कामदेव। बा—86
**हृदय हति**—छाती पीट पीटकर। लं—72
**हृदयेसा**—हृदय का स्वामी (अन्तर्यामी)। उ—111
**हृष्ट पुष्ट**—शक्तिशाली, स्वस्थ। बा—145
**हेठ**—नीचे। लं—41
**हेति**—हा+इति—इस प्रकार हा। लं—70
**हेतु**—कारण। बा—11
**हेतु अपनपउ जानि जिय**—सारे

अनर्थ का कारण अपने को जानकर। अ–160

**हेम**–स्वर्ण। बा–196

**हेरा**–देखा। अ–38

**हेराई**–लोप हो जाता है। अ–112

**हेरि**–ढूँढ़कर, मालूम कर। बा–19

**हेरि–हेरि**–देख, देख कर। अ–99

**हेला**–खेल ही खेल में, तिरस्कार। लं–9

**होइ अकाजु**–काम बिगड़ जाय। अ–13

**होइ नहि वारा**–देर नहीं लगती। उ–119

**होइ बिस्व**–विश्व उत्पन्न होता है। लं–35

**होइहहि**–होंगे। बा–14

**होइहि साथू**–साथ होगा। अ–56

**होते**–थे। बा–299

**होतेउँ न हँसाई**–हँसी का पात्र न बनता। बा–252

**होनिहार का**–क्या होने वाला है। बा–84

**होनी**–विस्तृत कथा। बा–3

**होव**–होऊँगी। अ–16

**होम**–हवन। बा–169

**होसि**–बने, होवे। अ–34

**होंही**–हैं। अ–30

**हौं ढीठ्यो कई**–मैंने ढिठाई की। बा–326

